लघुकथाओं में यह प्रयोग कुछ अधिक उभर कर आया है । कदाचित् उनके अन्दर का हिन्दी साहित्यकार सर्वदा जागरूक रहता है और बड़ी सहजता से उनके लेखन-कर्म में भी प्रवेश कर जाता है ।

कथाकार राजेन्द्र मिश्र की कथाओं में प्रयुक्त प्रचलित (बोलचाल की) हिन्दी गालियाँ[१] और कुछ भावों (बकवास करना) का संस्कृत रूपान्तरण भी उल्लेखनीय है ।[२] इस सन्दर्भ में यह कहना अनुचित नहीं होगा कि कथाकार का यह प्रयोग लघुकथा के परिवेश के सर्वथा अनुकूल है । यह उसकी स्वाभाविकता में प्रभाव उत्पन्न करने में समर्थ है । लघुकथा एक छोटी घटना, एक छोटा अनुभव, एक छोटा परन्तु स्वाभाविक परिवेश ही तो है । उस अनुभव में पात्र, परिवेश, मनःस्थिति के अनुरूप प्रयुक्त भाषा प्रभाव को बढ़ाती ही है, घटाती नहीं । वस्तुतः कथाकार का यह प्रयोग लघुकथा में चित्रित यथार्थता का ही द्योतक है ।

कथा के लघु परिवेश में जीवन के कटु सत्यों की सहज प्रतीति राजेन्द्र मिश्र की कथाओं की एक अन्य विशेषता है । जीवन के ऊहापोहों में फँसे विविध पात्रों का दार्शनिक चिन्तन कथा के प्रभाव को द्विगुणित करने में समर्थ है । तपती,[३] दादा,[४] जिलाधीश गृहस्वामी[५] आदि पात्र इस तथ्य को रेखांकित करते हैं ।

मिश्रजी की कथाओं की सर्वाधिक प्रभावपूर्ण विशेषता (कथाओं) की बोधगम्यता है । आधुनिक कथा की भाषा का यही कीर्तिमान है । भाषा का चमत्कार उसका शृङ्गार नहीं है । यों तो कथ्य और बोध के अनुरूप सरल भाषा का प्रयोग 'इक्षुगन्धा' और 'राङ्गडा' में यत्र-तत्र-सर्वत्र द्रष्टव्य है[६], परन्तु 'चित्रपर्णी' की सरल बोधगम्यता तो अनिर्वचनीय है । उसकी प्रयत्नहीन सी लगती शैली कुछ ऐसा प्रभाव देती है, जैसे राजेन्द्र मिश्र कथा नहीं कह रहे हैं, बल्कि पाठक को अपने विश्वास में लेकर यों ही अपने जीवन का कोई प्रसंग सुना रहे हैं । ऐसा लगने लगता है कि जीती-जागती स्थितियाँ अपनी भाषा सहित आ पहुँची हैं और क्षण अपने शब्दों को साथ ले आयें हैं । कवि-चिन्तन (अनुभव) के अविच्छिन्न धरातल पर वह ऐसे चली है कि संवेदन के अनेक स्तर स्वयमेव उद्‌घाटित होते गये हैं । 'चित्रपर्णी' की प्रत्येक कथा इस तथ्य की स्वतः प्रमाण है ।

---

१. (क)— तया खण्डया । इक्षुगन्धा, पृ० २७ (ख)— तेन कूशरेण — न पृष्टम् । राङ्गडा, पृ० ४१ (ग) मार्जारपोतक ! — शक्नुयात् । राङ्गडा, पृ० ३ (घ) सारमेयमिनं — शक्नुयात् । वही, पृ० ३७ (ङ) केयं दास्याः पुत्री ? — पुंश्चलीमंत्रानयता — कृष्णमुखी कुवीर्यजातेयं — यह सम्बद्धा । वही, पृ० ७२ (च) — शुनी मां — कदर्थितवती । वही, पृ० ७६ (छ) हा दैव ! — खडेयम् । — जारिणीयं — समागता । वही, पृ० ७८

२. (क) किमधरोत्तरं बुक्कितं कैश्चिन्नीचैः । इक्षुगन्धा, पृ० १५ (ख) भ्राष्ट्रेषु गच्छतु तव समाधानम् । राङ्गडा, पृ० ३४ (ग) नियमय जिह्वाकर्तरिकाम् । वही, पृ० ४

३. सैव रजनी — केवलमहं परिवर्ते । इक्षुगन्धा, पृ० ९

४. सर्वेऽपि प्राणिनः — न कोऽपि दाता । वही, पृ० ४५

५. विचित्र एव प्रतिभाति — इति को वेद ? राङ्गडा, पृ० २०

६. (क) अन्तर्यामिन् — साम्प्रतं क्व यामि ? इक्षुगन्धा पृ० १४ (ख) हन्त भोः — घातयति स्म । वही, पृ० ५८. (ग) — न खाद्यते । न पीयते — जातः ? वही, ६२ (घ) यथा विशालकान्तारे नदी — विच्छित्तिमावहते — राङ्गडा, पृ० २५ (ङ) गृहे-गृहे — भुभूजे प्रजाजनैः, वही, पृ० ९३

उनकी कहानियों की अन्य पहचान है कि ऐतिहासिक पृष्ठभूमि की कथाओं को छोड़कर अन्य अधिकतर कहानियों का परिवेश इलाहाबाद या उसके आसपास के क्षेत्र ही हैं। इलाहाबाद का परिवेश भी अपने आप में विशद रूप से वर्णित है। कहीं तीर्थराज प्रयाग तो कहीं हनुमान मन्दिर, कहीं रेलवे स्टेशन तो कहीं रेल का डिब्बा, कहीं एलेनगंज तो कहीं मीरगंज, कहीं दारागंज तो कही कर्नलगंज। मिर्जापुर कदाचित् लेखक का दूसरा प्रिय विकल्प है। इसका नैसर्गिक सौन्दर्य तो कवि ने दिल खोलकर वर्णित किया है। इस जिले को तो वह स्वर्ग का हिस्सा मानता है। इसके पिपरी, ददरी, रिहन्द बांध, झरने, विन्ध्य पर्वत की घाटियाँ, उद्योग आदि सभी कुछ कथाकर ने दृष्टिगोचर करवा दिया है।[१]

उनकी लघुकथाओं के संवाद भी उन्हें स्वतन्त्र पहचान देते हैं। मात्र दो-तीन शब्दों के नन्हे-नन्हे वाक्यों में सरल संवादात्मक संस्कृत स्वाभाविकता का सञ्चार करती है, जिससे पाठक पुलकित होते हैं।[२] यत्र-तत्र तीखे व्यंग्य भी लेखक की शैली को प्रभावोत्पादक बनाने में समर्थ हैं।[३]

कहानी में अभिनयात्मक परिवेश उनकी निजी विशेषता है। कहानी के बीच-बीच में अभिनयात्मक संकेतों का समावेश उसकी रोचकता में वृद्धि करता है।[४] कतिपय कहानियों का अन्त अभिनयात्मक संकेतों से ही होता है। इस सन्दर्भ में 'इक्षुगन्धा' की 'अनामिका' और 'शतपर्विका' उल्लेखनीय है।[५] लेखक का यह अनूठा प्रयोग उसकी अभिनय-प्रतिभा को अनजाने ही बड़ी सहजता से अङ्कित कर देता है।

कहानी में लोकगीतों का समावेश राजेन्द्र मिश्र का नवीन प्रयोग है। विषयानुरूप होने के कारण यह नवीनता कथासूत्र में बाधा नहीं डालती, प्रत्युत् पाठक को एक मधुर अनुभूति से व्याप्त कर देती है। भोजपुरी लोकगीत का संस्कृत रूपान्तरण मूल लोकगीत के साथ प्रस्तुत कर लेखक ने पाठक को आनन्द अर्जित करने का अवसर प्रदान किया है।[६]

उनकी रचनाधर्मिता की शक्ति विविधता है, जो व्यक्ति को टूटने-बनने के यथार्थ को अपना स्रोत मानती है। उनकी कथाओं में प्रस्तुत लोग अपने परिवेश में जी रहे हैं। ये वे रचे-बसे लोग हैं, जो सारी विसंगतियों, विषमताओं और संशिलिष्टताओं के पश्चात् भी जिजीविषा से सम्पन्न हैं। यहाँ न कोई चन्द्रापीड है, न वैशम्पायन, न विश्रुत, न कादम्बरी और न वासवदत्ता; मात्र सामान्य व्यक्ति है, जो व्यक्तित्वसम्पन्न है। उसकी 'निजता' को यहाँ समादर मिला है। यह सामान्य व्यक्ति हीन या हेय नहीं है। वह अपने मानस और बुद्धि का स्वयं प्रतिनिधि है, अपने विचारों और धारणाओं का वाहक है।

---

१. जनपदमिदं ___ रत्नभूतं वर्तते। इक्षुगन्धा, पृ० ४४

२. (क) उदारोऽयं प्रस्तान ___ पश्येन किं जातम्? वही, पृ० २७ (ख) त्वमसि? एहि ___ अपि कुशलम्? वही, पृ० ५७

३. दृष्टं भवता। पलायिता। वही, पृ० ४९

४. (क) अनुक्त्वा किञ्चित् ___ प्रदर्शितवती। वही, पृ० ४९ (ख) ___ राजकनिरुत्तरीयं ___ निकषाऽऽजनाम। वही, पृ० ५७ (ग) रक्तवर्णे द्विमुलिके ___ समधिककठोरकष्ठेन। वही, पृ० १९ (घ) अधरं दशनपंक्तिभिर्विकुच्च्य ___ महुली। राङ्गडा, पृ० ६६

५. (क) मन्दस्मितं ___ प्रसह्य सञ्जातम्। इक्षुगन्धा, पृ० ३० (ख) पटाञ्चलेन ___ महानसं प्रविष्टा। वहीं, पृ० ४३.

६. वही, पृ० ५४

'अभिराज' राजेन्द्र मिश्र की कथा-यात्रा कहानी से यथार्थबोध की ओर नहीं, बल्कि यथार्थबोध से कहानी की ओर है। उनकी प्रत्येक कथा अनुभव देती है, सन्देश नहीं। सुख-दुःख, यातना-विक्षोभ, आशा-निराशा के अनुभव की तटस्थ अभिव्यक्ति हैं उनकी कथाएँ। कदाचित् इसीलिए वे पाठक को अपनी कहानियाँ लगती हैं—बहुत साफ-सुथरी, सरल, सहज, परन्तु सशक्त।

छोटे-छोटे सुख, छोटी-छोटी यादें, सुख के क्षण, एक मधुर अतीत, असहाय वेदना, छटपटाहट, एकाकीपन की कसक, अनायास मन को आर्द्र कर देने वाली अछूती अनुभूतियाँ और संवेदनाएँ मिश्रजी की अधिकतर कहानियों का परिवेश हैं। सामयिक वातावरण में वे एक ओर ममता, दया, करुणा, प्रेम, शील, न्याय, सद्भावना आदि की भावुक स्थापना करती हैं, तो दूसरी ओर स्थितियों की समता-विषमता, विधि की विडम्बना, दुर्भाग्य, गरीबी और हृदय परिवर्तन से अश्रु-विगलित स्थितियों का निर्माण। अपने समय और परिवेश को सम्पूर्णता से आत्मसात् कर लेनेवाली ये संवेदनशील कहानियाँ बड़ी सहजता से पाठक को युग-बोध कराने में समर्थ हैं।

व्यक्तिगत भावना और स्थापित नैतिकता का द्वन्द्व प्रस्तुत करतीं इन कहानियों का मूल विषय भूल-सुधार और हृदय-परिवर्तन है। वृद्ध, युवक-युवतियाँ, बालक-बालिका, अछूत, किसान, मजदूर, जमीन्दार, अध्यापक, लिपिक, अधिकारी, यहाँ तक कि बिल्ली और बैल पर भी लिखी गयीं इन कहानियों में परम्परागत शैली की विवरणात्मकता भी है और आधुनिक कथा की यथार्थता भी। पात्रों के साथ स्थापित है एक आत्मीयता, एक विशेष मानसिकता, एक अनिर्वचनीय सहानुभूति, पूर्णरूपेण एक मानववादी सार्थक दृष्टिकोण !

'अभिराज' राजेन्द्र मिश्र ने कहानी के तत्त्व, कथ्य, दृष्टि, घटनाओं, सम्भावनाओं और प्रभाव की समस्त शास्त्रीय सीमाओं को तोड़कर एक नवीन प्रकार प्रस्तुत किया है, जो प्रौढ़, मौलिक और प्रभावोत्पादक है। व्यक्तिगत छोटी सी घटना, छोटे से अनुभव और छोटे से संस्मरण जैसी ही कोई रचना है उनकी 'चित्रपर्णी' कथाएँ। कहानी का यह सामान्य और साधारण परिवेश असाधारण, परन्तु सहज बन पड़ा है।

मिश्रजी की कहानियाँ वास्तविक हैं और उसी व्यक्ति की कहानी होने का आश्वासन देती हैं, जिसने उसे भोगा और जिया है। इसीलिए उनकी कथा का कोई भी तत्त्व आलम्बन बन कर नहीं, बल्कि आश्रय बन कर आता है। वह समस्त चेतना पर अगरु की गन्ध की तरह छा जाती है और उसका अंग बन जाती है, मन भीनी सी आर्द्रता से सिञ्चित हो जाता है। कुल मिलाकर कथा एक अनूठा अपनत्व प्रदान करती है। इसीलिए पाठक और लेखक एक होकर अनुभूति का रसास्वादन करते हैं।

मिश्रजी की कहानियों में जीवन की विशदता दर्शनीय है ! कहीं नागर-सभ्यता से अनभिज्ञ, सुदूर प्रान्तों की परम्परागत सांस्कृतिक और सामाजिक ग्राम्य अंचल की इकाइयाँ दृष्टिगोचर होती हैं, तो कहीं तीव्रता से बदलते महानगरीय जीवन में खोये दिग्भ्रान्त व्यक्ति की आन्तरिक वीरानियाँ और कहीं इतिहास के पन्नों में आबद्ध गङ्गा, सत्यवादी और राङ्गडा की मजबूरियाँ। इतना विस्तार, इतनी विविधता, इतने रंग, रूप, स्थिति और सन्दर्भ व्यक्ति, समाज, देश, विदेश के अनुभवाश्रित प्रसंग, मानव की घुटन, वेदना, अन्तराभिमुखता और निराशा

में सुखद आशा की किरण—लगता है कि कथाकार की दृष्टि दूर-दूर तक गयी है । उसकी अन्तर्दृष्टि ने गहराई तक देखा है और मन ने कहीं अन्दर तक पहचाना है ।

मिश्रजी की कहानियों का अपना एक स्वतन्त्र निकाय है; सीधे-सादे जीवन के टुकड़े हैं, जिन्हें अर्थ देने की उतनी कोशिश नहीं की गयी है, जितनी उनके भीतर ही अर्थ खोज निकालने की । जिजीविषा के प्रति आस्था उसका दीप-स्तम्भ है । तभी तो निराशा, पराजय और भटकन में भी उसका पात्र स्वस्थ और आशावादी है । अभिराज राजेन्द्र मिश्र के कथा-साहित्य की जिन्दगी को हम छू नहीं सकते, केवल महसूस कर सकते हैं, उस अहसास को जी सकते हैं ।

# श्रुति-स्मृति-प्रतिपादित तथ्यों की अर्थावधारणा

## (संस्कृत भाषा के परिप्रेक्ष्य में)

वन्दिता मधुहासिनी अरोड़ा

'संस्कृत' शब्द के अनेक अर्थ किये जाते हैं, जिनमें अन्यतम है—'परिष्कृत' । परन्तु कालिदास तथा उसके टीकाकार मल्लिनाथ की दृष्टि में संस्कृत का अर्थ है—जिसमें प्रकृति प्रत्यय विभाग स्पष्ट हो—सम् कृत—सम्यग् व्युत्पन्न । शिव-पार्वती के विवाह के समय सरस्वती वहाँ उनकी स्तुति करती हैं—शिव की स्तुति संस्कृत में और पार्वती की स्तुति प्राकृत में की गयी है ।

— "संस्कारपूतेन वरं वरेण्यं वधूं सुखग्राह्यनिबन्धनेन" की दृष्टि से नहीं

यहाँ— Gender discrimination

केवल संस्कृत व प्राकृत में स्वरूप की भिन्नता का प्रदर्शन अपेक्षित है ।

संस्कृत—संस्कारपूत है—निरुक्त में भी 'संस्कार' शब्द का प्रयोग व्याकरणनियमानुकूलता तथा प्रकृतिप्रत्ययविभाग की स्पष्टता के लिए किया गया है— तद्यथा स्वरसंस्कारौ समर्थौ स्याताम् ।

संस्कृत व्याकरण के नियमों से निगडित है—यह कहते हुए पाश्चात्य विद्वानों ने संस्कृत की अपरिवर्तनीयता को 'भाषा का निगडीकरण या शृंखलाबद्धीकरण' कहा है, किन्तु यह कथन वितथ है । संस्कृत व्याकरण के अन्तर्गत अनन्त रूप-समृद्धि और अनन्त नये शब्दों को बनाने का अवकाश है । पाणिनि आदि वैयाकरणों द्वारा निर्दिष्ट प्रत्ययों को धातु के साथ संयुक्त कर हजारों-लाखों नये शब्द आविष्कृत किये जा सकते हैं और संस्कृत जाननेवालों के द्वारा बिना कोशों की सहायता से तत्काल समझे भी जा सकते हैं ।

भाषा-वैज्ञानिकों ने तो कह दिया कि भाषा प्रति देश, नगर, ग्राम, प्रतिजन, प्रतिपद, परिवर्तित होती है । यह तो नदी की धारा है—जिधर चाहे चल दे । यह नहर नहीं कि तुमने रास्ता निश्चित कर दिया, मगर आश्चर्य यह है कि मननशील मानव ने इस संसार में सम्यक् प्रकार सरण (संसरण) करने के लिए सर्वत्र नियम बनाये, सड़क पर यातायात वाम पार्श्व में ही होगा—आह । कितनी बुरी तरह लोगों को निगड़ित कर दिया । चलाने देते मोटर, जो जिस तरफ चलाये ।

आज हाल यह है कि दशम शताब्दी में लिखे गये चौसर के काव्य अंग्रेजी एम.ए. करनेवाले के लिए भी दुरधिगम्य है । शेक्सपियर की अंग्रेजी से आज की अंग्रेजी इतनी बदल गई है कि अंग्रेज विद्यार्थियों के लिए

भी शेक्सपियर अपना नहीं रहा, अपनी भाषा का नहीं रहा, यह वस्तुस्थिति है केवल 400 वर्षों बाद। शायद चार सौ वर्ष बाद आज के कवि और लेखक भी उनके अपने नहीं रहेंगे, भाषा की नदी की धारा में बह जायेंगे।

हमारे देश में भी संस्कृत के विरोध का झण्डा बुद्ध व महावीर ने उठाया और पाली व प्राकृत में उपदेश दिया, किन्तु उनके निर्वाण के कुछ वर्षों बाद ही उत्तरकालीन बौद्ध व जैन विद्वानों ने फिर संस्कृत का आश्रय लिया, क्योंकि उन्हें पता चल गया कि संस्कृत मृत नहीं, अमृत भाषा है— मृत तो पाली व प्राकृत हो गयीं, उनकी बेटियों व नातिनों ने उन वृद्धाओं की जरावस्थाजनित बड़बड़ाहट समझने से भी इनकार कर दिया। आज किसी भी पुस्तक-भण्डार में जाइए—देखेंगे कि पाली व प्राकृत की मुद्रित पुस्तकों में मूल देकर उनकी संस्कृत छाया छपती है। संस्कृत बुद्धिमती रही— चिरकौमार्य स्वीकार कर— न हो बेटी, न नाती, न घर से मिले निष्कासा। न तो वह जराजीर्ण रही, न सठियाई। भाषा को यदि व्यवहार मात्र का माध्यम रहना है तो वह बदला करे, किन्तु यदि उसे शाश्वत ज्ञान व संस्कृति का माध्यम रहना हो तो उस भाषा को संस्कृत होना ही पड़ेगा।

इस संस्कृत के संस्कृतत्व के मूल तक पहुँचने के सोपान का प्रथम चरण है—शब्दों का आख्यातजनित्व, जो शब्दों के अर्थ का एक सशक्त उद्घाटक है।

उदाहरणस्वरूप—'अर्थ' शब्द के अर्थ को ही लें।

अर्थ— ऋ गतौ—[१] अर्थोऽर्तेः अरणस्थो वा अर्यते असौ अर्थिभिः

यद्वा अरणं गमनम्— तत्र तिष्ठति इति अर्थः

जिसकी ओर गति की जाती है— वह उद्देश्य, प्रयोजन, लक्ष्य 'अर्थ' है। 'अर्थ' शब्द का मूल अर्थ गन्तव्य, लक्ष्य, प्रयोजन था। ऋग्वेद के इस मन्त्र में यह स्पष्ट है—

दूरे अर्थः तरणिर्भ्राजमानः

सूर्य पूर्व में उदित हुआ है। उसमें बहुत प्रकाश/ उत्साह/ प्रेरणा है— उसे यात्रा जो करनी है। उसका गन्तव्य ( पश्चिम दिशा) बहुत दूर जो है।

इसी अर्थ का अर्थ— मतलब हो गया, क्योंकि बोला गया शब्द वक्ता और श्रोता को वहाँ ले जाता है। 'अश्व' पद उच्चारित किया जाता है। वक्ता श्रोता का मन उस चतुष्पाद् पुच्छवान् प्राणी तक पहुँचता है— वही उस पद का अर्थ है— इसीलिए वह पदार्थ है।

— पुनः यह अर्थ पद राज्य-व्यवस्था (अर्थशास्त्र) के लिए और फिर धन के लिए प्रयुक्त होने लगा, क्योंकि सामान्यतया लोगों का परम लक्ष्य धन ही है।

१. नि.१.२

किन्तु 'अर्थ' का निर्वचनात्मक अर्थ—लक्ष्य गन्तव्य ही है, जैसा 'पुरुषार्थ' शब्द से भी स्पष्ट है। नामान्याख्यातजातानि के इस सिद्धान्त का दिग्दर्शन हमें वेद में भी होता है। ब्राह्मणग्रन्थों से लेकर वेदाङ्गों तक तथा कालिदास प्रभृति कवियों ने भी इसे पर्याप्त सीमा तक आत्मसात किया है।

अग्नि— अग्नि क्यों— क्योंकि यह आगे ले जाती है।

— सभ्यता का विकास इस अग्नि पर आश्रित है।

— जठराग्नि भोजन को पचाकर रुधिर रूप में अग्रसर करती है।

— आन्तरिक जगत् में अग्नि-संकल्प या बुद्धि, क्योंकि मनुष्य इससे ही आगे बढ़ता है।

— समाज में ब्राह्मण अग्नि— अग्रणी है

कालिदास वैदिक संस्कृति के प्रतिनिधि कवि

— रघुवंश में दिलीप ने आत्मज का नामकरण रघु किया— क्यों ?

कालिदास के शब्दों में

**श्रुतस्य यायादयमन्तमर्भकस्तथा परेषां युधि चेति पार्थिवः।**
**अवेक्ष्य धातोर्गमनार्थमर्थविच्चकार नाम्ना रघुमात्मसंभवम्॥**

### वेदार्थप्रक्रिया का आधार

वेद के सभी शब्द यौगिक हैं। वेदों के अद्यावधिकृत भाष्य अनेक प्रकार से वेदार्थ करते हुए वेदों की बहुस्तरीय अर्थवत्ता को सिद्ध करते हैं। आचार्य सायण, महीधर, उवट, दयानन्द, अरविन्द, वासुदेव शरण अग्रवाल, बी.जी. रेले, परमशिव अय्यर तथा अनेकानेक पाश्चात्य एवं आधुनिक भारतीय विद्वानों ने भी वेदमन्त्रों के जो[1] आलङ्कारिक प्रतीकात्मक अथवा बहुस्तरीय[2] अर्थ प्रतिपादित किये हैं, वे सब शब्दों की यौगिकता के कारण ही सम्भव हैं। 'अनन्ताः वै वेदाः'— इस उक्ति का आधार भी शब्दों की यौगिकता ही है।[3] वेदों की प्रतीकात्मक शैली— इस विषय में[4] कुन्हनी राजा का कथन द्रष्टव्य है—यह सूक्त (अस्यवामीय) दार्शनिक विचारों से परिपूर्ण है, परन्तु क्योंकि हम प्रतीकों को नहीं जानते, अतः हम कई विचारों को समझ नहीं पाते।

---

१. तत्रोपमार्थेन युद्धवर्णा भवन्ति— नि. २.५.१६

२. मन्त्रब्राह्मणार्थपरिज्ञानबद्धश्चाध्यात्माधिदैवाधिभूतपरिज्ञानद्वारेण धर्मार्थकाममोक्षाख्याखिलपुरुषार्थः। न चानिरुक्तो मन्त्रार्थो व्याख्यातव्य... यथावस्थितानां हि शब्दानामन्वाख्यानमात्रमेव शास्त्रेण क्रियते नोत्पाद्यन्ते शब्दाः नाप्यर्थेषु विधीयन्ते॥ दुर्ग.— नि. १.१

३. इस विषय में निरुक्तभाष्यकार दुर्गाचार्य का यह कथन द्रष्टव्य है— अनुपक्षीणशक्तयो विभवो हि वेदशब्दा यथाप्रज्ञं पुरुषाणामर्थाभिधानेषु विपरिणममानाः सर्वतोमुखा अनेकार्थान् ब्रुवन्तीत्येतदेतेन प्रदर्शितं भवति (दुर्गभाष्य नि. १.२०) तथा— सर्व एव ते योज्याः। नात्रापराधोऽस्ति (दुर्गभा० नि. २.८)

४. सर्वे ऑफ संस्कृत लिटरेचर पृ.—८

वेद जीवन-दर्शन का ग्रन्थ है (धर्मग्रन्थ नहीं)[१] । उसे 'धर्मग्रन्थ' कहना भी—धर्म की यौगिक व्याख्या—धारणाद्धर्मः के आधार पर है । शाश्वत अखण्ड नियमों का धारण धर्म है । इन अखण्ड नियमों का वर्णन वेद में देवों की स्तुति, अर्थात् गुणवर्णन द्वारा किया गया है—इन गुणों का ज्ञान भी यौगिकता पर आधारित है ।

ब्राह्मणग्रन्थ—वेद-व्याख्या के प्रथम प्रसून हैं । अनेक निरुक्तियों व प्रतीकों के माध्यम से वे वेद की प्रतीकात्मकता का अन्वाख्यान करते हैं । कुछ उदाहरण इस विधा को समझने के लिए प्रस्तुत हैं—

(i) गायत्र साम—[२] दैवत ब्राह्मण में निरुक्ति दी—गायत्री गायतेः स्तुतिकर्मणा । इससे तुलनीय है छान्दोग्योपनिषद् की यह व्याख्या —गायति च त्रायते च या वै सा गायत्री ।

(ii) वारवन्तीय साम—[३] यद् अवारयत् तद् वारवन्तीयस्य वारवन्तीयत्वम् ।

(iii) वसिष्ठ—[४] येन वै श्रेष्ठः तेन वसिष्ठः तथा[५] यद्वै नु श्रेष्ठस्तेन वसिष्ठो— यद्विस्तृतमो वसति तेना एव (प्राणः) वसिष्ठः ।

शक्वरी—[६] यदिमांल्लोकान् प्रजापतिः सृष्ट्वेदं सर्वमशक्नोदिदं किं च तच्छक्वर्योऽभवन् तच्छक्वरीणां शक्वरीत्वम् ।

हृदय—शब्द की व्याख्या शतपथ ब्राह्मण तथा वृहदारण्कोपनिषद् में द्रष्टव्य—तदेतत् त्र्यक्षरं हृदयमिति

हृ इत्येकमक्षरम्— अभिहरति, द इत्येकमक्षरं ददाति, यम् इत्येकमक्षरम्— एति

जगत्—ज-जायते, ग-गच्छति, त् तिष्ठति - जगत् के स्वरूप का सुन्दर स्पष्टीकरण ।

ये निरुक्तियाँ यह भी स्पष्ट करती हैं कि भाषा अभिव्यक्ति का सशक्त माध्यम है तथा भारतीय संस्कृति की आधारभित्ति संस्कृत व संस्कृतनिष्ठ सम्पूर्ण साहित्य में भी जहाँ-जहाँ इस परम्परा का निर्वाह हुआ है, वह शास्त्र, काव्य तथा नाटक भी बहुस्तरीय अर्थवत्ता के माध्यम से मानव-जीवन के विभिन्न क्षेत्रों का साङ्गोपाङ्ग विवेचन कर मानव जीवन के संस्कारपूर्वक सर्वाङ्गीण विकास का मार्ग प्रशस्त कर पाये ।

ब्राह्मणग्रन्थों की यह वेदार्थ परम्परा उपनिषद् पर्यन्त अविच्छिन्नरूपेण दृष्टिगत होती है ।

आरण्यकग्रन्थों का विषय मुख्यतः प्रतीकोपासना द्वारा सूक्ष्म तथ्यों का उद्घाटन है ।

एक उदाहरण ऐतरेय आरण्य में पुरुष के विभिन्न अवयवों को प्रतीक बनाकर प्रतीकोपासना का विधान करते हुए पुरुष को 'प्रजापति का प्रतीक' कहा है ।

---

१. बाइबिल व कुरान की तरह धर्मग्रन्थ नहीं

२. दैवत ब्राह्मण— ३.२.३ छा.३. ३.१२.१

३. जैप्रा.— १.१७२

४. गो.व.— २.३९

५. श.८.१.१.६

६. द्र.- ऐ.ब्रा.२२.२७ ता.— १३.४.१

—पृथ्वी मुख है, उसकी वाक् इन्द्रिय ही अर्क है, नासिका अन्तरिक्ष है—इत्यादि समष्टिगत प्रतीकोपासना के द्वारा व्यष्टि में भी गुणसाम्य के आधार पर विभिन्न अवयवों को विभिन्न तत्त्वों का प्रतीक कहा गया है।[१]

पुनः—आत्मा क्या है ? इस प्रश्न के उत्तर में कहा—[२] प्रज्ञान, मेधा, दृष्टि, धृति, मति, मनीषा, जूति, स्मृति, संकल्प आदि प्रज्ञान के ही नाम हैं। यह स्पष्ट निदर्शन है। इस तथ्य का इन आपाततः पर्यायवाची शब्दों का एक ही वस्तु या व्यक्तित्व के विभिन्न पक्षों का ज्ञान इतरेतर सम्बन्ध— गुणसाम्य आदि का ज्ञान यौगिककार्य जाने बिना सम्भव नहीं है।

वेद के अन्तःसाक्ष्य, ब्राह्मणग्रन्थों की यौगिक व्याख्यान-पद्धति आरण्यकों एवं उपनिषदों की प्रतीकात्मकता एवं आलङ्कारिकता की पृष्ठभूमि में ही यास्काचार्य ने युक्तिपूर्वक यह सिद्धान्त प्रतिष्ठापित किया—

नामान्याख्यातजानीति। तथा निर्वचन के सिद्धान्तों पर विचार करने के उपरान्त निष्कर्ष दिया—

[३] त्वेव न निर्ब्रूयाद्—अविद्यमाने सामान्येऽप्यक्षरवर्णसामान्यान्निर्ब्रूयात्

किन्तु सर्वत्र—'अर्थनित्यः परीक्षेत'

[४]अयं मन्त्रार्थचिन्ताव्यूहोऽभ्यूह्लोऽपि श्रुतितोऽपितर्कतः। न तु पृथक्त्वेन मन्त्रा निर्वक्तव्याः। प्रकरण वश एव तु निर्वक्तव्याः।

"न ह्येषु प्रत्यक्षमस्त्यनृषेरतपसो वा। पारोपर्यवित्सु खलु वेदितृषु भूयोविद्यः प्रशस्यो भवति" यह उद्घोषणा करते हुए यास्क ने वेदार्थ करने में सावधान करते हुए व वेदाध्यायी का पथ-प्रदर्शन भी कर दिया।

अस्तु, इस परम्पराप्राप्त शब्दों के यौगिकार्थ को आधार बनाकर प्रवर्तित वेदार्थ प्रक्रिया न केवल वैदिक साहित्य के अनुशीलन में पथिकृत है, अपितु संस्कृत के अन्यान्य शास्त्रों व समर्थ (कालिदास प्रभृति) कवियों के सान्द्र मधुर रस का आस्वादन करवाने में भी उतनी ही सक्षम है। कालिदास का सार्थक शब्द-प्रयोग पदे-पदे अनायास' की प्रक्रिया में उसके निष्णात होने का संकेत देता है, उसे 'कविकुलशिरोमणि' तथा 'ध्वनिरुत्तमं काव्यम्' के काव्यशास्त्रीय उद्घोष के परिप्रेक्ष्य में अभिव्यञ्जना शैली का उत्तम कवि भी घोषित करता है, किन्तु उसकी इस शैली को समझने के लिए भी संस्कृत के संस्कृतत्व — प्रकृति प्रत्यय विभाग तथा नैरुक्त— यौगिकार्थ को आश्रय करना अनिवार्य सा प्रतीत होता है। जैसा हमने पहले कहा था—संस्कृत भाषा के अक्षय शब्दभण्डार की अर्थाभिव्यक्ति की गहराई को जानने के लिए यौगिकार्थ की सुदृढ़ नींव आवश्यक है—तथा उपनिषदों के विविध आख्यानों की प्रतीकात्मकता, प्रहेलिकाओं व सूक्ष्म सिद्धान्तों के अन्वेषण में भी यह निर्वचनात्मक वेदार्थ प्रक्रिया आवश्यक है। उदाहरणार्थ— कठोपनिषद् के 'नचिकेतोपाख्यान' को ही लें। आख्यान के पात्रों के नाम तथा

---

१. ऐ.आ. २.१.२

२. ऐ.आ. २.६.१

३. नि. २.१

४. नि.१३.१२

विशेषणों का निर्वचनात्मक विश्लेषण उपनिषद् के गहन सूक्ष्म दार्शनिक चिन्तन को तो स्पष्ट करता ही है, दूसरी ओर तत्कालीन संस्कृति शिक्षा-प्रणाली आदि पर भी पर्याप्त प्रकाश डालता है।

वाजश्रवा का कामनायुक्त हो विश्वजित् यज्ञ करना, उसमें पीतोदका, जग्धतृणा निरर्थक गउओं का दान देना, नचिकेता की विचिकित्सा व पिता से स्वयं को दान देने सम्बन्धी प्रश्न के तीसरी बार पूछने पर वाजश्रवा का नचिकेता को यम के पास भेजने का संकल्प, नचिकेता की विचिकित्सा— किंस्वित् यमेन कर्त्तव्यम् ?, तथा स्वयं ही समाधान प्रस्तुत करना— "अनुपश्य यथापूर्वान् प्रतिप्रश्य", यम के द्वार पर नचिकेता का तीन रात्रि तक अनशन करना, नचिकेता का यम से तीन वरों का वरण आदि, में प्रयुक्त शब्दों पर यौगिकार्थ दृष्ट्या विचार कर सहज ही सुलभ हो जाता है। इसी प्रकार अन्य उपनिषदों पर विचार अपेक्षित है।

**स्मृतिशास्त्र**— श्रुति एवं स्मृति का परस्पर सम्बन्ध कालिदास के शब्दों में —

"श्रुतेरिवार्थं स्मृतिरन्वगच्छत्।"

(श्रुति) ज्ञान के सार्वभौम सार्वलौकिक पक्षों (तथ्यों) का दिग्देशकाल व पात्र के अनुसार समायोजन कर उन्हें धर्मों (नियमों-कर्त्तव्यों) के रूप में स्मृति में बैठाना— धर्मशास्त्र अथवा स्मृतिशास्त्र का उद्देश्य है।

यहाँ भी शब्दों की यौगिकता को ध्यान में रखते हुए अध्ययन करना अपेक्षित है। मनुस्मृति का अध्ययन-अध्यापन करते हुए अनेक अद्भुत विचारों की उद्भावना ने मेरे इस पक्ष को उत्तरोत्तर दृढ़तर किया कि अर्थ को पूर्णत: समझने के लिए व्यक्ति समाज के विभिन्न कर्त्तव्यों व स्वभावों— इन शास्त्रों में निहित मनोविज्ञान, दर्शन, समाजशास्त्र-विज्ञान आदि विभिन्न विषयों—को जानने के लिए पुन: निरुक्त प्रतिपादित 'नामाख्यातजानि' के सिद्धान्त को अपनाना होगा। तभी इस संस्कृताश्रित संस्कृति का सच्चा ज्ञान सम्भव है।

उदाहरणार्थ— मनुस्मृति के द्वितीय अध्याय में 'ब्रह्मचारी की वेशभूषा-वर्णन' प्रसङ्ग के केवल दो श्लोकों का विश्लेषण यहाँ प्रस्तुत है।[१] ब्राह्मण, क्षत्रिय एवं वैश्य— ब्रह्मचारी उत्तरीय रूप में कार्ष्ण, रौरव, बास्त, चर्मों को धारण करें तथा शाण, क्षौम, आविक वस्त्रों को अधोवस्त्र के रूप में धारण करें तथा मेखला धारण का निर्देश दिया[२]— ब्राह्मण की मेखला मुञ्ज की, क्षत्रिय की मौर्वीज्या (मुर्वाघास से बनी प्रत्यञ्चा) तथा वैश्य की पटसन के तन्तुओं से बनानी चाहिए। मुञ्ज आदि के न मिलने पर क्रमश: कुश, अश्मन्तक तथा बल्वज (के तृणों) से बनानी चाहिए।

ब्राह्मण— का उत्तरीय — कार्ष्ण चर्म से (कार्ष्ण = कृष्णमृग) स्वभावत: सात्विकता व शान्ति का प्रतीक। कृष्णमृग श्यामवर्ण पर श्वेत बिन्दुओं से युक्त होता है—

---

१. कार्ष्णरौरवबास्तानि चर्माणि ब्रह्मचारिण:।
वसीरन्तानुपूर्व्येण शाणक्षौमाविकानि च ॥मनु.— २.४१

२. मौञ्जीत्रिवृत्समा श्लक्ष्णा कार्या विप्रस्य मेखला।
क्षत्रियस्य तु मौर्वीज्या वैश्यस्य शणतान्तवी ॥ मनु. २.४२
मुञ्जालाभे तु कर्तव्या: कुशाश्मन्तकबल्वजै:। २.४३.

कृष्ण वर्ण— आडम्बर का निराकरण

श्वेतबिन्दु — सात्विकता के वाचक

यौगिकार्थ— कृष्ण — कृष् विलेखने

विलेखन आकर्षण — कर्षतिस्त्वाकर्षणे प्रसिद्धः[१]

ब्राह्मण में तेजस्विता, बुद्धि एवं गुणों का प्रकर्ष—आकर्षणजनित करते हैं। भाव-ब्राह्मण ब्रह्मचारी के मन पर यह अंकित करना लक्ष्य है कि वह सात्विक, गुणप्रकर्ष से आकर्षक, कृषक के समान परिश्रमी व ज्ञान के लिए प्रयत्नशील, कृष्णमृग के समान सात्विक एवं शान्तिप्रिय है। अधोवस्त्र के रूप में ब्राह्मण ब्रह्मचारी के लिए शाण (पटसन) के तन्तुओं से बना वस्त्र विहित है।

शाण—[२] शण दाने गतौ च—ब्राह्मण में त्याग, दानभावना—देने की भावना, उदारता तथा लक्ष्य की ओर सतत गति (कणशः क्षणशश्चैव विद्यामर्थं च चिन्तयेत्)

मेखला—ब्राह्मण की मेखला मुञ्ज घास (मूँज) की बनी हो।[३] मुञ्ज् = मुजि (शब्दे) —शब्दार्थः शब्द ज्ञान का प्रतीक मूँज पवित्रता, सात्विकता, कष्टसहन-क्षमता का प्रतीक भी है। मुञ्ज के अभाव में मेखला कुशा घास की बनी हो कुशा भी सात्विकता पवित्रता के साथ साथ कुस श्लेषणे—सर्वत्र एकात्मदर्शन—प्रेम— गले लगाना, मिलाप करना, एक करना अथवा कुशी शये—पृथिव्यां शेते निरुक्त या क्रोशतेः शब्दकर्मणः — "साध्वेव क्रियतामिति क्रोशन्ति मे कुशिक की निरुक्ति क्रंशतेः प्रकाशयति कर्मणः—क्रमित्यस्य कुभावः। तुलनीय- साधूनां धर्माणामात्मनैव प्रकाशकः।

ब्राह्मण के कर्त्तव्य — धर्मों, अर्थात् वस्तु के स्वरूप का ज्ञान प्राप्त करना और प्रकाशित करना

क्षत्रिय — उत्तरीय — रुरुमृग का चर्म — रुरु मृग एक जाति विशेष — कुछ टीकाकारों के अनुसार क्षत्रिय — रुरु — रु शब्दे — प्रचण्ड घोष — विजयनाद, सेना का शोर — व्यक्तित्व का रौब, आवाज — गुरुत्व। रुरुमृग — शक्तिशाली रजोगुण का आधिक्य। रक्तवर्ण बिन्दुयुक्त — रजस् क्षत्रिय (राजा) की शक्तिमत्ता का वाचक एवं भोगों का प्रतीक रु — रव — शब्दः हिंसार्थे।

२. मनुस्मृति — राघव — रुरुर्व्याघ्रः अथवा रुरुर्नखबिलकृत् नखों से बिल बनानेवाला जीव' क्षत्रिय का अधोवस्त्र — क्षौम — अलसी (उथा, उमा) घास विशेष।

---

१. माधवीया धातुवृत्ति— पृ० -२८८ - ग्वादि:—७०९. — द्र:— अत्र कृषेः प्रापर्णित्वेऽपि अस्ति फलतया गतिप्रतीतिरिति गत्यर्थत्वाद् गतिबुद्धि इति प्रयोगस्य कर्मत्वम्

२. वही — पृ. १९६ भ्वादि — ५२५

३. वही— पृ. १०२ भ्वादि १५५

मेखला — मौर्वी ज्या — मुर्वा घास से बनी धनुष की डोरी मुर्वीबन्धने (भ्वा.) (i) अपने को संयत करना, नियमों में बाँधना, राजा के लिए विशेष आवश्यक (ii) शत्रुओं को बाँधना, प्रत्यञ्चा शत्रुओं का नियमन करें।

**मूर्वा के अभाव में अश्मन्तक घास –**

अश्मानं अन्तयति सम्भवतः पत्थर को तोड़कर उगनेवाली घास — अश्मन्तक वैश्य — का उत्तरीय — बास्त — बकरे का चर्म बस्त — बस्त अर्दने। अर्दन — दुःख देना, सताना, आना हिलना, पूछना, माँगना अर्द गतौ याचने च वैश्य में बस्त की गति तथा याचना भी है। बास्त— रक्त वर्ण का बकरा — अत्यन्त गतिशील, विचारणीय — बकरा — कँटीली झाड़ियाँ भी खाता है — पहाड़ों पर फुर्ती से चढ़ जाता है। वैश्य का काम व्यापार — व्यापार में बकरे के समान — फुर्ती — याचना— अपना पैसा माँगना — आना-जाना, सामान खरीदना बेचना ग्राहक को तंग भी करता है।

अधोवस्त्र — आविक — पुनः — अवि — भेड़ उसके रोमों से बना वस्त्र (ऊनी वस्त्र)

अवि — अव धातु के 19 अर्थ हैं। वैश्य की वृत्ति में सभी विचारणीय —

अव रक्षण - गति - कान्ति - प्रीति - तृप्ति - अवगम - प्रवेश - श्रवण - स्वाम्यर्थ - याचन - क्रिया - इच्छा - दीप्ति - अवाप्ति - आलिङ्गन - हिंसा - दान - भाग - वृद्धिषु — ये सभी वैश्य में होने चाहिए।

१. रक्षण - सम्पत्ति का रक्षण — अपनी प्रभूति के अभ्युदय का ध्यान २. गतिशीलता ३. कामना - वैभव - सांसारिक भोगों की अभ्युदयनिष्ठ चाह ४. प्रीति - तृप्ति प्रीञ्-तर्पणे — ग्राहकों को सन्तुष्ट करना, प्रेमपूर्ण व्यवहार ५. तृप्ति — स्वयं भी तृप्त रहना - अपेक्षित — धन के पीछे अंधी दौड़ न हो, ६. प्रवेश — उसका प्रवेश हर जगह — सब जगह घुस जाता है, अपनी मीठी बातों से सम्बन्ध बनाता है। उसकी पहुँच बड़े बड़े लोगों तक। ७. श्रवण — (i) बाजार को समझे — उतार - चढ़ाव का ज्ञान (ii) ग्राहक की बात सुने, समझे ८. दीप्ति — व्यक्तित्व — चमक-दमक —स्तर प्रतिष्ठा, जिससे दूसरे पर प्रभाव पड़े। ९. अवाप्ति— समीप जाकर प्राप्ति— हर चीज को परखने की क्षमता, समीप से विश्लेषणात्मक दृष्टि— मोल-भाव, वस्तु की परख १०. आलिङ्गन — सबसे प्रेमपूर्ण व्यवहार करना, गले मिलकर ११. हिंसा — उसके मन में ब्राह्मण का त्याग-भाव नहीं चाहिए, इसलिए अपना पैसा निकालने के लिए दूसरे का अर्दन (तु. बस्त अर्दने) अन्यथा अतिशय कारुण्य — से युक्त हो धनार्जन सम्भव नहीं। १२. दान — अर्जन के उपरान्त — दान देना भी जरूरी १३. भाग — विभाजन — धन का सम्यक् विभाजन —निवेश खर्च, आय - व्यय। १४. वृद्धि — व्यापार के वर्धन के उपायों पर चिन्तन व अमल। १५. स्वाम्यर्थ — वस्तुओं के स्वामित्व का लक्ष्य। १६. याचन — ग्राहकों से याचना, धन के लिए भी यदि स्वाभिमानत्व अटक जाए तो हाथ फैलाना कठिन। १७. क्रिया— कर्मठता। १८. इच्छा — धनार्जन के विविध प्रयत्न — भोगों की ऐश्वर्य अभ्युदय की इच्छा। १९. अवगम — व्यापार के गुण समझना।

वैश्य की मेखला — के तन्तुओं से निर्मित मेखला।

शण दाने — दानशीलता — अर्जन का सामञ्जस्य — राष्ट्र की आर्थिक उन्नति का आधार वैश्य की दानशीलता।

अथवा बल्वज — एक मोटी घास — वैश्य का स्वरूप है स्फीती (वृद्धि—मोटा होना)— धन व्यापार सब की वृद्धि। व्यापार द्वारा राष्ट्र का प्राणन बल प्राणने धान्यावरोधे च — द्रव्य को रोकना — धान्य सञ्चय — जीते रहना यास्क की शैली में बल — धान्य को एकत्र करना। वज् गतौ — मार्ग संस्कारगत्यो:

अच्छी चीजों की खोजकर राष्ट्र को शुद्ध वस्तुएँ प्राप्त हों —मिलावट न हो।

निष्कर्ष: — संस्कृत — प्रकृति प्रत्यय के विभाग तथा परिष्कृत परिमार्जित भाषा — जो अत्यन्त सार्थक। वागर्थप्रतिपत्ति, में सहायक है। सम्पूर्ण भारतीय प्राच्य प्राचीन विद्या संस्कृतनिष्ठ है। उसके स्वरूप का ज्ञान शब्दों की यौगिकता के आधार पर ही सम्भव है। अत: संस्कृत का इतर भाषाओं से वैशिष्ट्य का आधार है नामों का आख्यातजत्व। संस्कृत का शब्द-भण्डार अनन्त है, किन्तु प्रत्येक पर्यायवाची शब्द भी अपनी वस्तुनिष्ठ धातुनिष्ठ विशेष अर्थ के कारण एक दूसरे से पृथक् होता है। अर्थ का सम्पादन एकार्थवाची शब्द भी वस्तुत: एक ही द्रव्य वस्तु या व्यक्ति के व्यक्तित्व के विभिन्न गुण-दोष का विवेचन करते हैं। इन्हें जानने का सुगमतम उपाय है भाषा के स्वरूप का वैज्ञानिक अध्ययन, जो यास्क के नामान्याख्यातजानि-सिद्धान्त पर आधारित है। शब्दार्थ की यह प्रक्रिया वेदों के अन्त:साक्ष्य, ब्राह्मण, आरण्यक, उपनिषद्, वेदाङ्ग, स्मृति तथा अन्यान्य शास्त्रों से होती हुई कालिदास प्रभृति समर्थ कवियों की लेखनी से शब्द परिपाक के माध्यम से परिपुष्ट हुई। यह अर्थावधारणा की पद्धति अविच्छिन्नरूपेण वैदिक एवं लौकिक संस्कृत साहित्य की विविध विधाओं में दृष्टिगत होती है। अनेक वर्षों की सर्वबिध दासता के फलस्वरूप धूमिल हो अध्येताओं के मन:ज्ञानचक्षुओं से ओझल से हो गये उन विद्यास्थानों का सम्यक् ज्ञान व आलोचन संस्कृत के इस अर्थप्रवण झरोखे के माध्यम से ही किया जा सकता है।

वर्षों से हमें जो पढ़ाया जाता रहा है, उस संकीर्णता तथा पूर्वाग्रह से ग्रस्तमनोमस्तिष्क को जागरूक होकर धो डालना होगा। धर्म, जाति, समाज पर विदेशी संस्कृतियों की प्रभुता के दुष्प्रभावों एवं मानसिक दासता से मुक्त होकर अपनी गौरवमयी महिमाशाली सांस्कृतिक पृष्ठभूमि का अध्ययन-अध्यापन यदि हमें करना है तो इस दिशा में कटिबद्ध प्रयत्न करना होगा — तभी अर्थों के गहन द्वार खुलेंगे और हम प्रवेश कर पाएगे। उस ज्ञान की गंगोत्री में स्व: के उस प्राङ्गण में, जिसकी दीप्ति मानव को देव बनने की प्रेरणा देती है।

# प्राचीन संस्कृत-साहित्य में संघर्षों का समाधान

**प्रो० वेदकुमारी घई**

'संस्कृत' शब्द संघर्ष (सम् + घृष् + घञ्) का अर्थ है— टक्कर, भिड़न्त, कलह, विवाद, लड़ाई, युद्ध। मानव-जाति का इतिहास संघर्षों की अविच्छिन्न शृंखला का इतिहास रहा है। यह मानव-जाति छोटे-छोटे परिवारों और कबीलों की लड़ाइयों से लेकर बड़-बड़े भयंकर विश्वयुद्धों की विभीषिका से कई-कई बार पीड़ित और संत्रस्त होती रही है, पर हर संघर्ष की पीड़ा भोगने के पश्चात् मानव-जाति ने शान्ति के वातावरण की चाह की है और भावी संघर्षों से बचने के उपाय खोजने के प्रयास भी किये हैं। महाभारत और पुराणों के अनुसार, राज्यसत्ता का उदय भी ऐसे संघर्षों को मिटाने के लिए हुआ था, जिनमें निर्बलों को बलवान आततायी सताने लगे थे। महाभारत में राजदण्ड की महिमा का वर्णन करते हुए भीष्म कहते हैं कि यदि समाज में शासन का दण्डविधान न हो तो प्रजा विनष्ट हो जायेगी। निर्बलों को बलवान ऐसे खा जायेंगे, जैसे पानी में बड़ी मछली छोटी मछलियों को खा जाती है।

महाभारत का युद्ध—कौरवों और पाण्डवों के मध्य सत्ताप्राप्ति का संघर्ष था। महायुद्ध की उस विनाश-अग्नि में बड़े-बड़े दिग्गज वीर, वैज्ञानिक, शिक्षक—सब समाप्त हो गये।[१] भीषण नरसंहार और रक्तपात के बाद प्राप्त हुई विजय पर दुःखी होते हुए युधिष्ठिर को कहना पड़ा था — अपने इन सम्बन्धियों को मौत के घाट उतारकर तीनों लोकों का राज्य भी हमें खुशी नहीं दे सकता है।[२] हम कुटुम्बघातियों की यह जीत नहीं, हार है। कितने व्रत-उपवास, पूजा-पाठ कर के माताएँ सन्तान की चाह पूरी कर पाती हैं ? तब उनकी क्या स्थिति होती है, जब वे पाले-पोसे जवान संतानें युद्ध की भेंट चढ़ जाती हैं ? वे रोती-चिल्लाती माताएँ, भाइयों की बहनें और सैनिक-पत्नियाँ अपने प्रियजनों के वियोग में प्राण त्याग देंगी। हमारे अपने नन्हे-नन्हे वीर बालक अभिमन्यु, प्रतिविन्ध्य, सुतसोम, श्रुतकर्मा, शतानीक, श्रुतकीर्ति— सब जवानी की दहलीज पर कदम रखने से पहले ही युद्ध की आग में भस्म हो गये हैं। इस सारी विनाशलीला का कारण हम ही तो हैं। हमने अनन्त पाप किये हैं। नरक

---

१. प्रजा राजभयादेव न खादन्ति परस्परम्। महाभारत शान्ति० अ० ६८.श्लो८.

२. महाभारत, शान्तिपर्व, अध्याय ७ श्लोक ८,९,१२-१९, त्रैलोक्यस्यापि राज्येन नास्मान् कश्चित् प्रहर्षयेत्। बान्धवान् निहतान् दृष्ट्वा पृथिव्यां विजयैषिणः॥ श्लोक सं० ८

ही हमारी ठौर है । मैं इस रक्तरंजित राजसिंहासन पर नहीं बैठ सकता । अर्जुन ! तुम राज करो, मुझे यह सब राज्य और सुख-भोग छोड़कर कहीं दूर जाने दो ।[१]

रामायण में राम ने पारिवारिक कलह से बचने के लिए अयोध्या के राजसिंहासन का त्याग कर दिया था । पिता के वचन और माता कैकेयी की इच्छा का सम्मान करते हुए उन्होंने वनगमन को सहर्ष स्वीकार किया था । यदि अपने अधिकार की दुहाई देकर वे राज्यसत्ता को हथिया लेते, जैसा लक्ष्मण की इच्छा थी, तो शायद अयोध्या में गृहयुद्ध हो जाता । राम ने विमाता कैकेयी की घृणा को अपने प्यार से जीता और वही कैकेयी चित्रकूट में पश्चात्ताप से फूट-फूट कर रोयी । रावण के साथ युद्ध करने से पूर्व राम ने समझौते और शान्ति के प्रयास कर लिये थे । हनुमान और अंगद के दौत्यकर्म के निष्फल हो जाने पर तथा समन्वय-सन्धि की सभी सम्भावनाएँ समाप्त हो जाने पर ही उन्होंने युद्ध का निश्चय किया था । राम के हृदय में हिंसा-भाव नहीं था । उन्होंने हिंसा का प्रयोग अहिंसा और शान्ति की रक्षा के लिए किया था । रावणवध के पश्चात् उसका अन्त्येष्टि संस्कार करने का आदेश विभीषण को देते हुए राम ने कहा था — 'मरणान्तानि वैराणि' । राम ने लंका का राज्य जीत लिया था, पर उसे रावण के भाई विभीषण को ही उन्होंने सौंप दिया था ।

इस प्रकार संघर्षों का समाधान कहीं उदारता, त्यागवृत्ति और समझौते से होता है तो कहीं दण्डविधान से । प्राचीन संस्कृत साहित्य में, विशेषतः नीति-ग्रन्थों में, विषय-भेद से तथा पात्र-भेद से विभिन प्रकार के संघर्षों का उल्लेख मिलता है और प्राचीन संस्कृत परम्परा में इनके समाधान भी विभिन्न प्रकार से सुझाये गये हैं । यह आवश्यक नहीं कि वे सभी समाधान आज भी पूर्णतया सफल हों, पर यह जानना लाभकर होगा कि आज देश के विभिन्न भागों में हम जिस प्रकार के राजनैतिक, धार्मिक और सामाजिक संघर्षों से जूझ रहे हैं । क्या इन्हीं से मिलते-जुलते संघर्षों और टकरावों की परिस्थितियाँ हमारे प्राचीन इतिहास में भी घटित होती रही हैं यदि हाँ, तो उनके मूल कारण कौन से थे और किस प्रकार के समाधान प्रस्तुत किये जाते रहे थे ? वे कौन सी प्रवृत्तियाँ हैं, जो मानवों को बार-बार लड़ाती हैं और उनका विनाश करवा देती हैं ? क्या इन प्रवृत्तियों को कुछ सीमा तक बदला अथवा सुधारा जा सकता है ?

**पारिवारिक संघर्ष**— संघर्षों की शुरुआत का सबसे छोटा, परन्तु महत्त्वपूर्ण क्षेत्र परिवार रहा है । संयुक्त परिवार में युवा पीढ़ी में परस्पर तथा युवा और वृद्ध पीढ़ियों में भी धन, स्त्री तथा सत्ता के लिए संघर्ष होते रहे हैं । कामन्दक ने ऐसे पाँच कारण बताये हैं — विमाता से उत्पन्न भाई से, भूमि पर अधिकार करने से, स्त्री से, शब्दों अर्थात् गाली-गलौज से तथा अपकार करने से ।[२] पारिवारिक शान्ति के लिए प्राचीन ऋषियों ने एक ओर तो परिजनों की मानसिकता को सुसंस्कृत करने का प्रयास 'मातृदेवो भव', 'पितृदेवो भव' आदि निर्देशों से किया तो दूसरी ओर आश्रम-व्यवस्था की मर्यादा बनाकर वृद्ध पीढ़ी को पचास की आयु के पश्चात् सत्ता-अधिकार का मोह छोड़ने के लिए प्रेरित किया । वैदिक ऋषियों ने ससुराल में आयी नयी बहू को 'साम्राज्ञी' कहा है । नारी को

---

१. गमिष्यामि विनिर्मुक्तो विशोको निर्ममः क्वचित् ।
प्रशाधि त्वमेनामुर्वीं क्षेमां निहतकण्टकाम् ॥ न ममार्थोऽस्ति राज्येन भोगैर्वा कुरुनन्दन ।

२. कामन्दक नीति०

मीठा बोलने की प्रेरणा दी गयी है । अथर्ववेद में कहा गया है — 'जाया पत्ये मधुमतीं वाचं वदतु शान्तिवाम् । मा भ्राता भ्रातरं द्विषन्मा स्वसारमुत स्वसा' ॥[१]

महाभारत में भीष्म कहते हैं — बड़ा भाई पिता के समान होता है, पत्नी और पुत्र तो अपना ही शरीर हैं, सेवक अपनी छाया है, पुत्री स्नेह की पात्र है । अत: इन सबके साथ विवाद की बात आये भी तो उसे सहन कर लेना चाहिए, क्रुद्ध नहीं होना चाहिए[२] । पारिवारिक सौहार्द के ऐसे सूत्र प्राचीन साहित्य में यत्र-तत्र मिलते हैं ।

## वर्गसंघर्ष

समाज के विभिन्न वर्गों में धन तथा अधिकार पाने के लिए संघर्ष होते रहे हैं । समाज के विभिन्न प्रकार के कार्यों के सम्पादन के लिए लोगों का वर्गीकरण सभी देशों में होता रहा है, ताकि सभी कार्य अधिक कुशलतापूर्ण ढंग से शान्तिपूर्वक सम्पन्न होते रहें । प्राचीन भारत में वर्गसंघर्षरहित वर्ण-व्यवस्था की रचना की गयी थी, जिसमें यज्ञ, अध्ययन-अध्यापन करने वाले ब्राह्मण, युद्धकर्म करने वाले क्षत्रिय, व्यापार-उद्योग में संलग्न लोग वैश्य तथा शिल्पादि कर्म करने वाले लोग शूद्र कहे गये ।[३] इस वर्ण-व्यवस्था में लचीलापन था और लोग अपनी अभिरुचि तथा योग्यता के आधार पर किसी भी वर्ण में सम्मिलित हो सकते थे । प्रमुख उद्देश्य यही था कि व्यक्ति निजी विकास के साथ-साथ समाज के विकास में अधिक से अधिक योगदान कर सके ।[४] इसमें न तो ऊँच-नीच का भाव था और न ही घृणा-द्वेष के लिए अवकाश था ।[५] परन्तु बाद में जब गुणकर्म पर आधारित वर्णव्यवस्था जन्म पर आधारित जाति-प्रथा में परिवर्तित हो गयी तो समाज का एक बहुत बड़ा वर्ग शिक्षा से वंचित होकर दीनहीन पीड़ित बन गया । अत्याचारों तले दबे इस वर्ग को आधुनिक युग में आर्यसमाज तथा ब्रह्मसमाज के नेताओं ने जागृत किया और वेद, शास्त्र, पुराणों के प्रमाण देकर यह सिद्ध किया कि जन्म से सभी शूद्र पैदा होते हैं तथा शिक्षा और कर्म से वे द्विज बनते हैं । अपने कर्मों से ब्राह्मण शूद्रत्व को प्राप्त हो सकता है और शूद्र ब्राह्मणत्व को । गांधीजी ने इस क्षेत्र में विशेष कार्य किया । उनकी इच्छानुसार आज हरिजन भी राष्ट्रपति पद का उतना ही अधिकारी है, जितना भारत का कोई अन्य नागरिक । संविधान प्रत्येक नागरिक को समान अधिकार देता है, परन्तु क्रियात्मक क्षेत्र में अभी जनजागरण की पर्याप्त आवश्यकता है । विभिन्न वर्गों का संघर्ष केवल सरकारी संरक्षण आरक्षण से सम्भव नहीं है, इसके लिए वैदिक सन्देश—संगच्छध्वं संवदध्वं सं वो मनांसि जानताम्[६] को दृश्यों में

---

१. अथर्ववेद ३.३०.२-३

२. महाभा०, शान्तिपर्व, अध्याय २.

३. बाह्मणोऽस्य मुखमासीद् बाहू राजन्यः कृतः। ऊरूतदस्य यद्वैश्यः पद्भ्यां शूद्रो अजायत् ॥ऋग्वेद१०.९०.१० यजुर्वेद, ३१.११ अथर्ववेद, १९.६.६

४. न विशेषोऽस्ति वर्णानां सर्वं ब्राह्मइदं जगत् । ब्रह्मणा पूर्वं सृष्टं हिं कर्मभिर्वर्णतां गतम् । महाभारत शान्ति पर्व, अ० १८८, श्लो० १०

५. अज्येष्ठासो अकनिष्ठास एते सं भ्रातरो वावृधुः सौभगाय । ऋग्वेद, ५.६०.५ यथेमां वाचं कल्याणीमावदानि जनेभ्यः ब्रह्मराजन्याभ्यां शूद्राय चार्याय च स्वाय चारणाय । यजु० २६.२

६. ऋग्वेद X १२.१९१.२

धारण कर इकट्ठे चलना, सोचना, सीखना होगा। विभिन्न वर्ग समाज रूपी शरीर के अंग हैं और इन सबकी पुष्टि से समाज रूपी शरीर पुष्ट होगा।

**क्षेत्रीय संघर्ष**

क्षेत्रीय संघर्ष प्राचीन भारत में भी थे। सिकन्दर के आक्रमण में पंजाब के गणतन्त्र राज्यों ने उसका मुकाबला डट कर किया था। पौरस लड़ने पहुँचा तो आम्भी ने सहायता नहीं दी। इस प्रकार विदेशी आक्रमण का मुकाबला करने के लिए चाणक्य ने सुदृढ़ केन्द्रीय सत्ता को समाधान के रूप में प्रस्तुत किया है। वैदिक ऋषियों ने तो पहले ही देश को माता के रूप में वर्णित कर के क्षेत्रीय भेदभाव को समाप्त करने की प्रेरणा दी थी। माता भूमिः पुत्रोऽहं पृथिव्या जनं बिभ्रती बहुधा विवाचसं नानाधर्माणं पृथिवी यथौकसम्—यहाँ बहुत सी बोलियों के बोलनेवाले, नाना धर्मों-कर्तव्यों को करने वाले लोग ऐसे रहते हैं, जैसे एक घर में परिवार के लोग।

सूत्रकारों ने 'देशजातिकुलधर्माश्चाम्नायैरविरुद्धा प्रमाणम्' कहकर सभी स्थानीय रीति-रिवाजों, परम्पराओं आदि को मान्यता दी है। इस प्रकार सभी प्रदेशों का अपना अस्तित्व भी बना रहे और सभी मिलकर उन्नति करें— यही उद्देश्य रहा है।

पर्यावरण के क्षेत्र में जब हम प्रकृति से इस प्रकार का संघर्ष करते हैं कि प्रकृति मानव और प्राणियों का कल्याण नहीं कर पाती तो मानव जाति विनाश की ओर जाने लगती है। हमारे प्राचीन साहित्य में इस संघर्ष का समाधान पशु-पक्षी तथा वनस्पति जगत् से प्रेम-सम्बन्ध जोड़कर किया गया है। ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद्बाहू राजन्यः कृतः। ऊरूतदस्य यद्वैश्यः पद्भ्यां शूद्रो अजायत ॥[१]

ब्रह्म वा इदमासीदेकमेव तदेकं सन्नव्यभवत्। तच्छ्रेयोरुपमत्यसृजत् क्षत्रं यान्येतानि देवत्रा क्षेत्राणीन्द्रो वरुणः सोमो रुद्रः पर्जन्य यमो मृत्युरीशान इति। स नैव व्यभवत्स विशमसृत् यान्येतानि देवजातानि गरोशः प्रख्यायन्ते वसवो रुद्रा आदित्या विश्वेदेवा मरुत् इति।

स नैव व्यभवत्स शौद्रं वर्णमसृजत् पूषणमियं वैपूषेयं हीदं सर्वं प्रष्यति यदिदं किंच— बृहदारण्यक उपनिषद्, प्रथम अध्याय, चतुर्थ ब्राह्मण, कण्डिका — ११,१२,१३।

**धार्मिक संघर्षों का समाधान**

शिवाद्वयवाद ने धार्मिक सहिष्णुता को बढ़ाकर धार्मिक विवादों का समाधान प्रस्तुत किया था।

(१) इन्द्रं मित्रं वरुणमग्निमाहुरथो दिव्यः स स्रपर्णो गतत्मान्। एकं सद् विप्रा बहुधा वदन्ति अग्निं यमं मातरिश्वानमाहुः।[२]

---

१. ऋग्वेद १०.९०.१२, यजुर्वेद ३१, अथर्ववेद १९.६.६.
२. ऋग्वेद१, १६४.४६. अथर्ववेद ९.१५.२८

(२) प्रवेष्टुकामा बहवः प्रमांसः
पुरे यथैकत्र महागृहे वा।
द्वारान्तरेणापि विशन्ति केचित्
तथोत्तमे धाम्नि मुमुक्षवोऽपि ॥[१]
एकः शिवः पशुपतिः कपिलोऽथ विष्णुः सङ्कर्षणो जिनमुनिः सुगतो मनुर्वा।
संज्ञा परं पृथगिमास्तनवोऽपि कामाव्याकृते तु परमात्मनि नास्ति भेदः ।।[२]

३. एको भावः सर्वथा येन दृष्टः सर्वे भावाः सर्वथा तेन दृष्टाः
सर्वे भावा सर्वथा येन दृष्टाः एको भावः सर्वथा तेन दृष्टः ॥[३]

४. सर्वे भावाः स्वमात्मानं जानन्तः सर्वतः स्थिताः।
मदात्मना घटो वेत्ति वेद्म्यहं च घटात्मना ॥
सदाशिवात्मना वेद्मि स वा वेत्ति मदात्मना।
शिवात्मना यज्ञदत्तो यज्ञदत्तात्मना शिवः ॥
सर्वे सर्वात्मका भावाः सर्वसर्वस्वरूपतः ॥[४]

**संघर्ष** — समाज के एक वर्ग के सदस्यों में भी कई कारणों से संघर्ष उत्पन्न होते हैं। कात्यायन के अनुसार, इन विवादों के मूल कारण दो हैं। देयाप्रदानभू, अर्थात् जो किसी का देय है, जैसे— वेतन, मजदूरी, शुल्क आदि, उसे न देना तथा हिंसा करना।[५] मनु ने इन्हीं दो के अठारह भेद बताये हैं, जिन्हें 'व्यवहारपद' कहा गया है। व्यवहार (वि + अव + हार) का अर्थ है झगड़े के बीच सत्य का उद्घाटन करना तथा सन्देहों को दूर करना। कुल, श्रेणी, पूग तथा गण इन आपसी झगड़ों का निपटारा कर दिया करते थे।

**क्षेत्रीय संघर्ष** — संस्कृत-साहित्य में तथा संस्कृत अभिलेखों में छोटे-छोटे राज्यों के पारस्परिक संघर्षों का वर्णन भी मिलता है। इतिहास साक्षी है कि सिकन्दर के आक्रमण में पंजाब के गणराज्यों ने डटकर उस का मुकाबला किया। पौरस जब उससे लड़ने पहुँचा और आम्भी से सहायता चाही तो उसने सहायता नहीं दी। परिणामस्वरूप पौरस को पराजय का मुँह देखना पड़ा। इस प्रकार विदेशी आक्रमण का सामना परस्पर झगड़ते हुए छोटे-छोटे क्षेत्रीय राज्य नहीं कर सकते थे। अतः चाणक्य ने सुदृढ़ केन्द्रीय सत्ता को समाधान के रूप में

---

१. आगमडम्बर.IV ५२
२. आगमडम्बर IV ५७
३. षट्दर्शनसमुच्चय टीका, पृ० २२२
४. शिवदृष्टि ५.१०५-७
५. देयाप्रदानं हिंसा चेत्युत्थानद्वयमुच्यते। कात्यायन ३०, स्मृतिचन्द्रिका से उद्धृत ॥

प्रस्तुत किया । कौटिल्य अर्थशास्त्र इसी सुदृढ़ केन्द्रीय सत्ता को ध्यान में रखकर लिखा गया है । चन्द्रगुप्त मौर्य का विशाल साम्राज्य उसी आधार पर बना था, पर नीतिकारों ने इस बात का भी ध्यान रखा था कि सुदृढ़ केन्द्रीय सत्ता के साथ-साथ[१] विभिन्न क्षेत्रों की अपनी-अपनी पहचान भी बनी रहे । गौतमधर्मसूत्रकार (११.२०) ने 'देश, जातिकुलधर्माश्चाम्नायैरविरुद्धा प्रमाणम्' कहकर सभी स्थानीय रीति-रिवाजों तथा परम्पराओं को मान्यता दी है । अनेकता में एकता का यह सन्देश वैदिक युग से ही प्राप्त होता रहा है । अथर्ववेद का ऋषि भूमि को माता के रूप में वर्णित करते हुए कहता है —

**माता भूमिः पुत्रोऽहं पृथिव्याः**

इस भूमि पर बहुत सी बोलियों को बोलनेवाले नाना धर्मों तथा कर्तव्यों को करने वाले लोग ऐसे रहते हैं, जैसे एक घर में परिवार के भिन्न-भिन्न लोग भिन्न-भिन्न कार्य करते हुए, पारिवारिक उन्नति करते हुए रहते हैं ।[२]

क्षेत्रीय संघर्षों से बचने के लिए संस्कृत साहित्य में तीर्थों और पुण्य क्षेत्रों की अवधारणा प्रस्तुत की गयी, जिससे इस विशाल भारतदेश के प्रत्येक भू-भाग के साथ जनता ने आत्मीयता स्थापित कर ली । देश की नदियाँ, पर्वत, जलाशय, कला और व्यापार के केन्द्र नगर— सभी किसी न किसी देवी, देवता, ऋषि, तपस्वी, महापुरुष आदि से सम्बद्ध होकर तीर्थ बने हैं और देश के विभिन्न क्षेत्रों के निवासी दूर-दूर की तीर्थयात्राएँ करके इनके साथ अपना धार्मिक और सांस्कृतिक सम्बन्ध स्थापित करते हैं । आज भी स्नान के समय स्नान कर जल में उत्तर और दक्षिण की नदियों की उपस्थिति की परिकल्पना की जाती है —

**गंगे च यमुने चैव गोदावरी सरस्वती ।**
**नर्मदे सिन्धुकावेरि जलेऽस्मिन् सन्निधिं कुरु ॥**

मत्स्य पुराण (अध्याय १३) अन्य कुछ पुराणों में एक सौ आठ देवी-पीठों का उल्लेख है । चार धामों की यात्रा की लालसा आज भी भारतीय ग्रामीण जनता में है ।

इस प्रकार संस्कृत साहित्य में संघर्षों के समाधान विविध प्रकार से प्रस्तुत किये गये हैं, जो आज भी प्रासङ्गिक हो सकते हैं ।

---

१. वि नानाऽर्थे अव सन्देहे, हरणं हार उच्यते । नानासन्देहहरणाद् व्यवहार इति स्मृतः ॥ कात्यायन । व्यवहारमयूख से उद्धृत धर्मशास्त्र का इतिहास भाग १, पृ० ७०६

२. अथर्ववेद XII.I. जनं बिभ्रती बहुधा विवाचसं नानाधर्माणं पृथिवी यथौकसम् ।

# अनेकता में एकता
# वैदिक एवं जैन संस्कृत साहित्य की दृष्टि

■ डॉ० अनेकान्तकुमार जैन

अनेकता में एकता प्राचीनकाल से ही भारतीय संस्कृति की प्रमुख विशेषता रही है। यही कारण है कि हजारों लाखों वर्षों से इस देश में अनेक धर्मों, जातियों और वर्गों के लोग निवास करते रहे हैं तथा हमेशा से ही अनेक धर्मों, जातियों और वर्गों के लोग भिन्न-भिन्न भाषाओं, रीति-रिवाजों और आर्थिक हितों को सँजोए हुए सम्मिलित रूप से निवास कर रहे हैं। यहाँ अनेक प्रकार के लोग रहते हैं, जिनकी विचारधाराएँ, क्रिया-कलाप तथा भावनाएँ भिन्न-भिन्न हैं। इस प्रकार की स्पष्टतः विभिन्नता और भेद होते हुए भी सभी कालों में इस देश के लोगों में भारतीयता की एक सामान्य भावना रही है, जिसने उन्हें सभी भेद-भावों से ऊपर उठाकर एक भारतीय जाति बना दिया है। उन सभी में इस देश के प्रति एक अपनत्व की भावना रही है, जिसने उन्हें देश के साथ तादात्म्य स्थापित करने के लिए अनुप्राणित किया है।

भारत में यह विशेषता अनायास ही उत्पन्न नहीं हो गयी। क्या कारण है कि हमारे देश की तरह अनेकता में एकता, संप्रभुता, गणतन्त्रात्मकता के दर्शन अन्य किसी राष्ट्र में नहीं होते? प्रसिद्ध इतिहासकार विन्सेंट स्मिथ का कथन है—

'निस्संदेह भारत में गहरी, अंतरवाहिनी एकता की भावना है, जो भौगोलिक पृथकीकरण या राजनीतिक उत्कृष्टता की भावनाओं से कहीं अधिक गहन और गम्भीर है। इस प्रकार की ऐक्यभावना समुदाय, वर्ग, भाषा, पोशाक तथा आचरण की अनेकानेक विभिन्नताओं से ऊपर उठकर सबको एकरस बनाती है।'[१]

इस प्रकार की उत्कृष्टता बिना ज्ञान की परिपक्वता, भावनात्मक उदारता तथा चारित्रिक सहिष्णुता किसी भी राष्ट्र की नस-नस में समाविष्ट नहीं हो सकती। निस्संदेह प्राचीनकाल से ही प्रचलित भाषा संस्कृत एवं उसमें लिखे गये साहित्यिक, दार्शनिक, धार्मिक तथा अन्य लोकोपयोगी साहित्य ने भारत को इस प्रकार की मानसिकता विकसित करने में अति महत्त्वपूर्ण योगदान दिया है। जिस देश के साहित्य ने उदात्त भावना के निम्नलिखित उदाहरणों से राष्ट्रीय भावनाओं को सींचा हो, अनेकता में एकता उस देश में नहीं रहेगी तो कहाँ रहेगी?-

---

१. The oxford History of India-Smith, p.7

सहृदयं सामनस्यमविद्वेषं कृणोमि वः ।
अन्योऽन्यमभिनवत वत्सं जातमिवान्ध्या ।।[१]

यहाँ ब्रह्मर्षि अपने शिष्यों से कह रहा है-'तुम सबके बीच से विद्वेष की भावना को हटाकर सहृदयता और समानता का भाव स्थापित करता हूँ । तुम सब एक दूसरे से इस प्रकार प्रेम करो, जिस प्रकार गौ बछड़े से प्रेम करती है'—शिक्षा का यह सूत्र, जो संस्कृत साहित्य की देन है, आज भी राष्ट्रीय एकता की शक्ति को सुदृढ़ करने में समर्थ है ।

भारतवर्ष में विभिन्न विचारधाराएँ प्राचीनकाल से ही पनपती रही हैं । इनमें परस्पर गम्भीर मतभेद भी रहे, किन्तु यहाँ मतभेदों को कभी स्थान नहीं मिला । आज से लगभग २६०० वर्ष पूर्व भगवान् महावीर ने जैन परम्परा को कई नये आयाम देते हुए इसके सिद्धान्तों का प्रचार-प्रसार किया । भगवान् महावीर के समकालीन बुद्ध, मक्खलि गोशाल, अजितकेशकम्बली और पूर्णकश्यप जैसे विचारक भीं अपनी-अपनी दृष्टि से सत्य का अनुसंधान और प्रतिपादन करने में लगे थे । वैदिक दर्शनों से भी दार्शनिक मतभेद तो थे ही । स्वाभाविक था कि इन सभी विचारकों के बीच मतभेद रहे, किन्तु फिर भी संस्कृत साहित्य में हमें इन सभी के मध्य समन्वय के स्वर सुनाई पड़ते हैं ।

जैन संस्कृत साहित्य में अनेकान्त दृष्टि प्रमुख है । जैन सिद्धान्तों में प्रमुख 'अनेकान्त' तथा 'स्याद्वाद' अनेकता में एकता स्थापित करने का सशक्त माध्यम है । यह सभी के हितों का चिन्तन करता है । आधुनिक युग में महात्मा गांधी के साथ 'सर्वोदय' शब्द जुड़ा हुआ है । डॉ० रामजी सिंह का मानना है कि संस्कृत के प्रामाणिक शब्दकोशों में भी इस शब्द का उल्लेख नहीं है, किन्तु जैन संस्कृत वाङ्मय के सिंहावलोकन से पता चलता है कि चौथी-पाँचवीं शताब्दी के स्वामी समन्तभद्र ने अपने ग्रन्थ 'युक्त्यनुशासन' में सर्वोदय तीर्थ का प्रयाग किया है-

सर्वान्तवत्तद्गुणमुख्यकल्पं सर्वान्तशून्यं च मिथोऽनपेक्षम् ।
सर्वापदामन्तकरं निरन्तं सर्वोदयतीर्थमिदं तवैव ।।[२]

अर्थात्—हे तीर्थंकर महावीर ! आपका तीर्थ सर्वान्तवान् है और गौण तथा मुख्य की कल्पना को साथ में लिये हुए है । जो शासनवाक्य धर्मों में पारस्परिक अपेक्षा का प्रतिपादन नहीं करता, वह सर्वधर्मों से शून्य है । अतः आपका ही यह शासन तीर्थ सर्वदुःखों का अन्त करनेवाला है, यही निरन्त है और सब प्राणियों के अभ्युदय का कारण तथा आत्मा के पूर्ण अभ्युदय का साधक ऐसा सर्वोदय तीर्थ है । यह सर्वोदय अनेकान्त का प्रतिपादक है ।

आचार्य अमृतचन्द्र ने सभी विरोधों को सम्मिलित करने वाले अनेकान्त को नमस्कार किया है[३]-

परमागमस्य बीजं निषिद्धजात्यन्धसिन्धुरविधानम् ।
सकलनय विलसितानां विरोधमथनं नमाम्यनेकान्तम् ।।

---

१. अथर्ववेद-५/१९/६,३-पिप्पलाद-५/१९/१

२. युक्त्यनुशासनम्-६१

३. पुरुषार्थसिद्ध्युपाय-श्लोक-२

समन्तभद्र ने सर्वोदय तीर्थ को एक विचारतीर्थ के रूप में प्रयुक्त किया है। यही धर्मतीर्थ भी है तथा जैनतत्त्वज्ञान का मर्म भी है। सर्वोदय तीर्थ अनेकान्त शासन के रूप में व्यवहृत होता है। अनेकान्त विचार ही जैनदर्शन, धर्म और संस्कृति का प्राण है जो अनेकता में एकता का प्रतिपादन करता है।

अनेकान्त दृष्टि के मूल में दो तत्त्व हैं-

१. पूर्णता

२. यथार्थता

जो पूर्ण है और पूर्ण होकर भी यथार्थ रूप में प्रतीत होता है, वही सत्य कहलाता है। परन्तु पूर्णरूप से त्रिकालबाधित यथार्थ का दर्शन दुर्लभ है। देश, काल, परिस्थिति, भाषा और शैली आदि अनिवार्य भेद के कारण भेद का दिखायी देना अनिवार्य है फिर साधारण मनुष्य की बात ही क्या ? साधारण मनुष्यों में यथार्थवादी होकर भी अपूर्णदर्शी होते हैं। यदि अपूर्ण और दूसरे से विरोधी होकर भी दूसरे की बात सत्य है; अपूर्ण और दूसरे से विरोधी होकर भी अपनी बात सत्य है; तो दोनों को न्याय कैसे मिल सकता है ?

इसी समस्या के समाधान के लिए अनेकान्त दृष्टि की बात जैन संस्कृत साहित्य में बार-बार कही गयी है। अनेकान्त सिद्धान्त के मंथन से जो तथ्य सामने आये वे निम्न प्रकार से हैं[१]-

१. रागद्वेष जन्य संस्कारों के वशीभूत न होना अर्थात् तेजस्वी माध्यस्थ भाव रखना।

२. जब तक माध्यस्थ भाव का पूर्ण विकास न हो, तब तक उस लक्ष्य की ओर ध्यान रखना केवल सत्य की जिज्ञासा रखना।

३. किसी भी विरोधी पक्ष से न घबराना और अपने पक्ष की तरह उप पक्ष पर भी आदरपूर्वक विचार करना तथा अपने पक्ष पर भी विरोधी पक्ष की तरह तीव्र समालोचक दृष्टि रखना।

४. अपने तथा दूसरे के अनुभवों में से जो-जो अंश ठीक पायें, चाहे वे विरोधी प्रतीत क्यों न हों-उन सबका विवेक प्रज्ञा से समन्वय करने की उदारता का अभ्यास करना और अनुभव बढ़ने पर पूर्व के समन्वय में जहां गलती मालूम हो वहां मिथ्याभिमान छोड़कर सुधार करना और इसी क्रम से आगे बढ़ना।

उपाध्याय यशोविजय जी ने इसी दृष्टि को लेकर सर्वदर्शन तुल्यता की बात की उन्होंने कहा कि अनेकान्तवाद की दृष्टि सभी नयों (मतों) के प्रति उसी प्रकार समभाव रखती है जिस प्रकार पिता की अपने पुत्रों के प्रति। उसकी दृष्टि में न कोई छोटा है न कोई बड़ा। क्योंकि सबका उद्देश्य मोक्ष है। अतः सभी दर्शन तुल्य हैं-ऐसा जो समझता है वही शास्त्रवित् है-

**यस्य सर्वत्र समतानयेषु तनयेष्विव।**
**तस्यानेकांतवादस्य क्व न्यूनाधिकशेमुषी ॥**

---

१. पं० सुखलाल संघवी-अनेकान्त की मर्यादा, लेख पृ० १५२.

**तेन स्याद्वादमालम्ब्य सर्वदर्शनतुल्यतां।**
**मोक्षोद्देशविशेषेण यः पश्यति स शास्त्रवित्॥**[१]

यह दृष्टि आज के युग में अधिक प्रासंगिक है। हम कुछ बातों को गौण कर दें तो पायेंगे कि वैदिक परम्परा में भी कहीं न कहीं अनेकान्त की यह दृष्टि स्पष्ट दिखती है। ऋग्वैदिक मंत्र 'संगच्छध्वं संवदध्वं, संवो मनांसि जानताम्'[२] में सम्मिलित प्रयास, सम्मिलित संलाप-प्रलाप, सम्मिलित मानसिक चेष्टाओं-वांछनाओं की ओर संकेत है। इसी प्रकार राष्ट्रीय एवं सामुदायिक संयुक्त प्रयास, सम्मिलित विश्वास और सामूहिक संधान की प्रेरणा की ओर निर्देश ऋग्वेद का यह दूसरा मंत्र भी करता है-

**समानो मंत्रः समितिः समानी**
**समानं व्रत सह चित्तमेषाम्।**
**समानीव आकूतिः समाना हृदयानि वः,**
**समानमस्तु वो मनो यथा वः सहासति॥**[३]

ऋग्वेद के 'एकं सद् विप्रा बहुधा वदन्ति' जैसे वाक्यों से ऐसा प्रतीत होता है कि वैदिककाल में भी न केवल मतभेद थे, अपितु उनके बीच समन्वय स्थापित करने की भावना भी थी। हम इसे अनेकान्त की ही दृष्टि मानते हैं। वैदिक परम्परा में यही समन्वय की भावना परवर्ती काल में भी **'ऋजुकुटिलनाना पथजुषां नृणामेको गम्यस्त्वमसि पयसामर्णव इव' (पुष्पदंत)** जैसे श्लोकों में प्रतिबिम्बित हुयी।

वर्तमान में वैदिक दर्शनों के बीच समन्वय का एक प्रयत्न पण्डित मधुसूदन ओझा (१९वीं शताब्दी) ने किया। उन्होंने अस्तित्व के तीन स्तर माने तथा यह माना कि उन तीन भिन्न-भिन्न स्तरों का विवेचन तीन भिन्न-भिन्न दर्शनों के द्वारा किया गया है। आधिभौतिक स्तर पर वैशेषिक, आध्यात्मिक स्तर पर सांख्य तथा आधिदैविक स्तर पर अस्तित्व का विवेचन वेदान्त शास्त्र करता है-

'वैशेषिकशास्त्रमाधिभौतिकम्। प्राधानिकं शास्त्रमाध्यात्मिकम्। शारीरकशास्त्रमाधिदैविकं चेति।'[४]

पण्डित ओझा ने स्पष्ट किया कि वैशेषिक दर्शन में सगुण भाव वाले क्षर ब्रह्म का वर्णन है जब कि सांख्य दर्शन में अव्यक्त लक्षण वाले अक्षर ब्रह्म का वर्णन है शेष बचे हुए अर्थात् अव्यय भाव का वर्णन वेदान्त में है-

'तत्र चामुष्मिन् वैशेषिकनये विस्तरतो निरूपितस्यैतस्य सगुणभावलक्षणस्य क्षरब्रह्मणः सांख्यनये च विस्तरतो निरूपितस्य एतस्य अव्यक्तलक्षणस्याक्षरब्रह्मणो यदवशिष्टं विप्रतिपन्नं वा विज्ञानं तदनुव्याख्यानायेदं शारीरकं शास्त्रं प्रवृत्तमस्तीति भाव्यम्'[५]

पण्डित बलदेव उपाध्याय ने इसी तथ्य को प्रकारान्तर से कहा है-

---

१. अध्यात्मसार-श्लोक-६

२. ऋग्वेद-१९/१९१/२

३. ऋग्वेद-१०/१९१/३

४. गीता विज्ञान भाष्य, खण्ड१, इलाहाबाद, वि० सं० १९९३, पृ० ४

५. वही, पृ० ६६

'सबसे स्थूल तथा प्रत्यक्षगम्य वस्तु है-यह जगत तथा इसका अनुभव। अतः जगत् के अनुभव की व्याख्या करने में प्रवृत्त होने से न्याय-वैशेषिक की गणना सर्वप्रथम की जाती है। अनन्तर सांख्य योग की गणना है, जो मानस अनुभव तथा मानसिक प्रक्रिया के वर्णन में विशेष रूप से व्यस्त है। मीमांसा तथा वेदान्त का स्थान इन दोनों दर्शनों के अनन्तर है। मीमांसा धर्म का तथा वेदान्त परमात्म-तत्त्व का अत्यन्त सूक्ष्म विवेचन प्रस्तुत करता है।'[१]

अभिप्राय यह है कि विभिन्न दर्शनों की प्रतिपाद्य वस्तु भिन्न-भिन्न है इसलिए उनका प्रतिपादन भी भिन्न-भिन्न है। वह प्रतिपादन परस्पर विरोधी न होकर अन्योन्य परिपूरक है। यह अनेकता में एकता का उत्कृष्ट उदाहरण है।

जिस प्रकार पं० मधुसूदन ओझा भिन्न-२ दर्शनों को भिन्न-भिन्न विषयों का प्रतिपादक मान रहे हैं उसी प्रकार प्राचीन काल से ही जैनाचार्यों ने भी भिन्न-भिन्न दर्शनों को भिन्न-भिन्न नयों का प्रतिपादक माना है-

**बौद्धानामृजुसूत्रतोमतमभूद् वेदान्तिनां संग्रहात्।**
**सांख्यानां तत एव नैगमनयद् यौगश्च वैशेषिकः॥**

**शब्दाद्वैतविदोऽपि शब्दनयतः सर्वैर्नयैर्गुम्फिता।**
**जैनी दृष्टिरितीह सारतरता प्रत्यक्षमुद्वीक्ष्यते॥**[२]

इसी आधार पर मल्लिषेण ने स्याद्वादमञ्जरी टीका करते समय यह कहा है कि नैयायिक वैशेषिक नैगमनय का अनुसरण करते हैं, अद्वैतवादी और सांख्य संग्रहनय का, चार्वाक व्यवहारनय का, बौद्ध ऋजुसूत्रनय का, वैयाकरण शब्दादिनय का-

'तथाहि नैगमनयदर्शनानुसारिणौ नैयायिकवैशेषिकौ। संग्रहाभिप्रायवृत्ताः सर्वेऽप्यद्वैतवादाः सांख्यदर्शनं च। व्यवहारनयानुपातिप्रायश्चार्वाकदर्शनम् ऋजुसूत्राकूतप्रवृत्तबुद्धयस्ताथागताः। शब्दादिनयावलम्बिनो वैयाकरणादयः।'[३]

आचार्य सिद्धसेन दिवाकर ने अपने ग्रन्थ सन्मति तर्क में तीसरे अध्याय की तीन गाथाओं में यह बतलाया है कि जितने नयवाद हैं, उतने ही परसमय (मत) हैं। सांख्य दर्शन द्रव्यास्तिक नय का प्रतिनिधि है तो बौद्धदर्शन पर्यायास्तिक नय का प्रतिनिधि है। जब कि वैशेषिक दर्शन में इन दोनों का ही समावेश है। तथापि वह भी इन दोनों को पृथक्-पृथक् मानता है, दोनों का एक में समावेश नहीं कर पाता है। जब कि जैन इन दोनों का समावेश एक में ही कर देता है-

**'जं काविलं दरिसणं एयं दव्वट्ठियस्सवत्तव्वं।**
**सुद्धो अणतण अस्य उ परिसुद्धो पज्जवविअप्पो॥**

---

१. भारतीय दर्शन, बलदेव उपाध्याय, प्रका० शारदा मन्दिर, वाराणसी-१९६६, पृ० २०

२. अध्यात्मसार, (जिनमति स्तुति)

३. स्याद्वादमञ्जरी २८/३१६/७, पृ० २४८

दोहि वि णएहि णीअं सत्थमुलूएण तह वि मिच्छत्तं ।
जं सविसअप्पहाणत्तणेण अण्णोण्णणिरवेक्खा ।।'[१]

आधुनिक संस्कृत साहित्य में भी एकता के बहुत प्रयत्न हो रहे हैं । इस उदात्त भावना को यदि भागवतकार ने निम्न शब्दों में व्यक्त किया है-

'भारतेषु स्त्रियः पुंसो नाना वर्णाः प्रकीर्तिताः ।
नाना देवार्चने युक्ता नाना कर्माणि कुर्वते ।।'[२].

तो आधुनिक संस्कृतज्ञौ ने दार्शनिक एकता को निम्न प्रकार बतलाया है-

यं शैवा समुपासते शिव इति ब्रह्मेति वेदान्तिनो ।
बौद्धा बुद्ध इति प्रमाणपटवः कर्त्तेति नैयायिकाः ।।
अर्हन्नित्यथ जैनशासनरताः कर्मेति मीमांसकाः ।
सोऽयं वो विदधातु वांछितफलं त्रैलोक्यनाथो हरिः ।।[३]

आज समग्र दृष्टि की चर्चा हो रही है । उसके आलोक में हम जैन संस्कृत साहित्य में अनेकान्त को देखें तो पायेंगे कि विरोध का ऐसा परिहार अन्यत्र दुर्लभ है । जैन साहित्य भी साम्प्रदायिक अभिनिवेश न रखकर व्यक्ति की नहीं गुणों की पूजा आराधना पर अधिक बल देता है । इसीलिए तो जैनाचार्यों का कहना है कि-

रागादिक्षयमुपागताः यस्य
ब्रह्मा वा विष्णुर्वा हरो वा जिनो वा नमस्तस्मैः ।

---

१. Sammati Tarka-Siddhsene Divakar-Eng. Verrion. Pt. Sukhlal Sanghvi] Bechardar Joshi, chapter-III] Gatha-47, 48, 49, Pp.164

२. श्रीमद्‌भागवत पुराण ५/६/१३

३. दामोदर मिश्र-हनुमन्नाटकम्, १/३

# संस्कृत के प्रति अभिरुचि-अभाव का कारण और समाधान

डॉ. मीनाक्षी जोशी

'कोई भी देश सच्चे अर्थों में तब तक स्वतंत्र नहीं है, जब तक वह अपनी भाषा में नहीं बोलता' यह कथन राष्ट्रपिता महात्मा गांधी का है। वास्तव में स्वतंत्रता की सच्चाई वाणी तथा वाणी द्वारा प्रयुक्त भाषा ही दर्शाती है। 'संस्कृत समस्त भाषाओं की जननी है' इस महिमामण्डित वाक्य के उद्गार मात्र से हम मातृऋण से उऋण नहीं हो सकते। हम जहाँ एक ओर यह बात इतने गर्व से कहते हैं, वहीं दूसरी ओर 'संस्कृत एक मृत भाषा है' कहकर जाने किस अपूर्व गौरव का परिचय देते हैं। कोई कितना ही संपन्न या विपन्न हो, साक्षर या निरक्षर हो, राष्ट्रप्रेमी या राष्ट्रद्रोही हो, अपनी माँ के मरे हुए होने का उत्सव नहीं मनाता। संस्कृत के स्वरूप और संभावनाओं को लेकर जितनी चर्चाएँ और वाद-विवाद, सम्मेलन और सेमीनार, गोष्ठियाँ और कार्यक्रम आजतक हुए हैं, कदाचित् ही किसी अन्य भाषा को लेकर हुए हों। व्यापक प्रचार-प्रसार, जनसंचार, रोजगार, शिक्षा, संस्कृति, आचार-विचार, व्यवहार व नैतिक सदाचार की अत्यन्त समर्थ भाषा होते हुए भी यह आज तक उस सम्मान को नहीं प्राप्त कर सकी, जिसकी अधिकारिणी यह वास्तव में है। संसार में कुछ भी करणीय असंभव नहीं है। मैं छोटे किन्तु पूर्ण स्वतंत्र राष्ट्र इज़राइल को विनत हो प्रणाम करना चाहती हूँ, जिसने शताब्दियों पूर्व विलुप्त हो चुकी हिब्रू भाषा को पुन: जीवित कर दिया। यह प्राणदान संस्कृत को भी दिया जा सकता है। इस घोषित मृतप्राय भाषा को पुनर्जीवित करने के लिए हम सबको संजीवनी लानी होगी। वह संजीवनी है रुचि की।

वर्तमान में इस भाषा के अध्ययन-अध्यापन, पठन-पाठन, बोलचाल आदि में सर्वाधिक समस्या रुचि या गहन अभिरुचि का अभाव है। इसके अनेक कारण हो सकते हैं— आधुनिकता का अल्प बोध, रोजगारोन्मुखता का अभाव, संचार-माध्यमों द्वारा अप्रयोग, वैज्ञानिक संप्रयोगों की अकुशलता, बदलते नैतिक मूल्यों के परिपोषण का अभाव आदि। उपर्युक्त समस्त-बिन्दुओं पर मेरे द्वारा एक सर्वेक्षण किया गया। उसी पर आधारित मेरा यह शोधलेख है। मैंने यह सर्वेक्षण अपनी सहयोगी डॉ. सुषमा पेंढारकर (सहायक प्राध्यापिका) समाजशास्त्र, के अपूर्व सहयोग व दिशा-निर्देश में तीन वर्गों के मध्य किया। एक—विद्यार्थी, जो संस्कृत पढ़ता है; दूसरे—शिक्षक, जो संस्कृत पढ़ाता है और तीसरे—माता-पिता, जो बच्चों को संस्कृत पढ़ने में योगदान देते हैं। सबके लिए पृथक्-पृथक् प्रश्नावली का विधान किया गया, जो उनकी अभिरुचि के होने या न होने तथा इस भाषा के व्यवहृत होने या न होने के कारणों पर प्रकाश डालता है।

सर्वप्रथम, सर्वेक्षण का आधार विद्यार्थियों को बनाया गया । तीस विद्यार्थियों का यह वर्ग कक्षा पाँच से लेकर महाविद्यालयीय स्तर तक का है । अधिकतर पाठशाला स्तर के विद्यार्थी हैं, जिन्हें अनिवार्य रूप से संस्कृत पढ़नी होती है । अध्ययन के दोनों माध्यम (हिन्दी और अंग्रेजी) के विद्यार्थियों से प्रश्न पूछे गए । आज के विद्यार्थियों पर यह आरोप है कि वे भारतीय संस्कृति के स्वरूप, मूल्य तथा प्रकृति से अनभिज्ञ हैं, अपरिचित हैं, अथवा उसके मूल स्वरूप को विखण्डित कर रहे हैं, उसे ठेस पहुँचा रहे हैं । अत: उनसे प्रश्न किया गया कि क्या भारतीय संस्कृति को समझने के लिए संस्कृत भाषा का ज्ञान होना चाहिए ? हाँ या नहीं में उत्तर प्राप्त होने पर ९०% विद्यार्थियों ने इस बात की आवश्यकता को स्वीकार किया । १०% विद्यार्थी इसके पक्ष में नहीं थे । संस्कृति की सुरक्षा हेतु भी ८६.७% छात्र संस्कृत पढ़ना आवश्यक मानते हैं, १३.३% विद्यार्थी इससे सहमत नहीं हैं । संस्कृति का परिचायक साहित्य होता है और इस भारतीय संस्कृति का दिग्दर्शन उसके साहित्य के अध्ययन से ही सम्भव है । इस बात को भी ९४% छात्रों द्वारा समर्थन प्राप्त हुआ है । मात्र ६% छात्र असहमत थे । इस भाषा के प्रति रुचि-संवर्धन में शिक्षकों की योग्यता ही मूल हेतु है—यह बात भी ९४% विद्यार्थियों ने अनुभूत की । उनके अनुसार शिक्षक ही किसी भी विषय के प्रति छात्रों की रुचि को घटा या बढ़ा सकता है । अत: यह पूछे जाने पर कि क्या योग्य शिक्षक मिलने पर संस्कृत भाषा में रुचि होगी तो ९४% विद्यार्थियों ने सकारात्मक उत्तर दिये । उनके अनुसार, अध्यापन शैली विषय को सरल अथवा क्लिष्ट बना देती है । शिक्षक का अध्यापन के प्रति लगाव या अभिरुचि ही अध्येता के लगाव या अभिरुचि का कारण होता है । विषय के प्रति आस्था जागृत करने का मूल दायित्व एक शिक्षक पर सर्वाधिक होता है । और ये समस्त कार्य एक कुशल और योग्य शिक्षक ही कर सकता है । इस संदर्भ में मात्र ६% विद्यार्थी शिक्षकों की भूमिका को अभिरुचि संवर्धन में नकारते हैं ।

संप्रति आकाश से तारे तोड़ने तुल्य है रोजगार प्राप्त करना । लगभग सभी क्षेत्रों में प्रतिस्पर्धा इतनी बढ़ गई है कि प्रवेश व चयन का आधार मात्र प्रतियोगी परीक्षाएँ ही हैं । अत: छात्रों से यह प्रश्न किया गया कि क्या प्रतियोगी परीक्षाओं में संस्कृत अनिवार्य विषय होना चाहिए ? ५३.३% छात्र इसके पक्ष में थे । वे गणित के समान तथ्यपरक तथा अधिक अंक दिलानेवाला विषय संस्कृत को मानते हैं । 'सही या एकदम सही लिखने पर पूरे-पूरे अंक प्राप्त होना' संस्कृत की इस विशेषता को वे स्वीकारते हैं, साथ ही विषय की सूत्रात्मक शैली, जो गणित में भी विद्यमान है, संस्कृत से प्रतियोगी परीक्षाओं में सफलता हेतु सहायक हो जाती है, ऐसा उनका मानना है । दूसरी ओर इसी प्रश्न पर ४६.७% छात्र इसके विपक्ष में हैं कि वे संस्कृत को अनिवार्य विषय नहीं करना चाहते । उनके अनुसार अन्य अनेक लोकप्रिय विषय—लोकप्रशासन, इतिहास, पुरातत्त्व, गणित, वाणिज्य आदि हैं, जो न केवल वर्तमान में उपयोगी हैं, वरन् अधिकाधिक अङ्क दिलाने में सहायक भी हैं । ये छात्र मात्र अधिक अङ्क के अभिलाषी नहीं हैं ये विभिन्न रोजगारों के क्षेत्र में अपनी पैठ भी चाहते हैं, जो संस्कृत से कदापि सम्भव नहीं मानते हैं । प्रबंधन, व्यापार, कम्प्यूटर, विज्ञान व मनोरंजन के क्षेत्र के समस्त व्यवसायों के लिए वे संस्कृत को अनुपयोगी मानते हैं । किसी भी विषय के प्रति अरुचि उत्पन्न करने या अभिरुचि-संवर्धन में पारिवारिक परिवेश भी महत्त्व रखता है । परिवार के सदस्य यदि विषय को जानते या समझते हैं अथवा विषय का अध्ययन करते हैं तो बच्चों को न केवल अध्ययन में सहायता कर सकते हैं, वरन् अभिरुचि-संवर्धन में महत्त्वपूर्ण भूमिका भी निभा

सकते हैं। घर-परिवार में किसी ने संस्कृत पढ़ी है अथवा नहीं, यह प्रश्न पूछे जाने पर ७६.७% विद्यार्थियों ने माता-पिता के संस्कृत पढ़े होने की बात कही, २३.३% छात्रों के माता-पिता ने कभी संस्कृत नहीं पढ़ी।

माता-पिता से भी प्रश्नावली के आधार पर अनेक प्रश्न पूछे गये। प्रतियोगी परीक्षाओं में संस्कृत विषय की अनिवार्यता के प्रश्न पर मात्र ४०% माता-पिता ही सहमत हैं। ६०% माता-पिता नकारात्मक उत्तर देते हैं। वे इसे अन्ताराष्ट्रीय स्तर पर प्राप्त होनेवाले रोजगारों के लिये एकदम अनुपयोगी मानते हैं। बोलचाल में सरलता न होने से इसकी अक्षमता, आधुनिक वैज्ञानिक व तकनीकी ज्ञान में इसकी अनुपयोगिता, मनोरंजन-माध्यमों से जुड़े रोजगारों में इसकी अनुपादेयता व आधुनिक कहलाने में इसकी बाधकता आदि कारण इसे अनिवार्य विषय नहीं किये जाने के हेतु हैं। जिन्होंने भी इसे अनिवार्य विषय बनाने के पक्ष में अपना मत व्यक्त किया, वे मात्र इसके स्कोरिंग होने के कारण अब संस्कृत को जीवित रखने में योगदान देते हैं यह प्रश्न पूछे जाने पर ८५% माता-पिता ने स्वीकृति दी है, मात्र १५% माता-पिता ने अस्वीकृति जताई। यह सिद्ध करता है कि इस पीढ़ी के माता-पिता आज भी कहीं अपने उद्‌गम से जुड़े हैं; उसकी महिमा व गरिमा से भी अभिभूत हैं, संस्कृति की जड़ें अभी खोखली नहीं हुई; आस्था के द्वार भी अभी बंद नहीं हुए हैं। अतः इस भाषा को न केवल जीवित रखने में, वरन् उसके अध्ययन-अध्यापन, प्रयोग और प्रोत्साहन के प्रश्न पर वे सभी विचार कर रहे हैं, किन्तु आधुनिकता और भौतिकता की इस अनवरत भाग-दौड़ में वे कहीं पूर्णतः पीछे न छूट जायें इस भय से इसकी उपयोगिता के प्रति चिन्तित हैं।

सर्वेक्षण का तीसरा आधार संस्कृत-अध्यापकों को बनाया गया। अध्यापकों ने स्वयं किस स्तर तक संस्कृत भाषा का अध्ययन किया है, यह पूछने पर ज्ञात हुआ है कि ७०% शिक्षकों ने स्नातकोत्तर स्तर तक, २०% शिक्षकों ने स्नातक स्तर तक तथा १०% शिक्षकों ने मात्र विद्यालय-स्तर तक संस्कृत का अध्ययन किया है। शत-प्रतिशत शिक्षकों ने स्वीकार किया कि उन्होंने संस्कृत भाषा का अध्ययन रुचि से किया है, विवश होकर नहीं, साथ ही संस्कृत अध्यापन का कार्य भी स्वेच्छा से रुचि पूर्वक चुना है, विवश होकर नहीं। अधिकतर शिक्षक लगभग ८५% स्कूल-स्तर तक शिक्षण-कार्य करते हैं और १५% शिक्षक महाविद्यालय स्तर तक। अध्यापन-कौशल हेतु क्या और कैसे तैयारी करते हैं, यह पूछे जाने पर ९५% शिक्षकों ने बताया कि वे प्रतिदिन स्वाध्याय कर तैयारी से पढ़ाते हैं। ५५% शिक्षकों ने स्वाध्याय के साथ-साथ पूर्वसंचित अध्ययन को भी अपने अध्यापन का आधार बताया, १५% शिक्षकों ने स्वीकार किया कि वे उपर्युक्त दोनों शैलियों से न पढ़ाकर कुञ्जी इत्यादि का सहारा लेकर अध्यापन करते हैं। उनके अध्यापन के दौरान कितने बच्चे संस्कृत भाषा रुचि पूर्वक पढ़ते हैं? इस प्रश्न के उत्तर में शिक्षकों ने बताया कि २५% की कक्षा में शत-प्रतिशत, ३५% शिक्षकों की कक्षा में पचहत्तर प्रतिशत, २०% शिक्षकों की कक्षा में पचास प्रतिशत तथा २०% शिक्षकों की कक्षा में पच्चीस प्रतिशत छात्र संस्कृत रुचि से पढ़ते हैं। संस्कृत में छात्रों की रुचि जागृत करने की शैली को अध्यापकों ने अपनाया है, जो कि अत्यंत सामान्य व पारंपरिक शैली है। किन्तु विषय में अभिरुचि उत्पन्न करनेवाले जो महत्त्वपूर्ण कारण हो सकते हैं, वे न केवल मनोरंजक, वरन् आनंददायी भी हो सकते हैं—ऐसी शैली को कम शिक्षकों द्वारा अपनायी गयी है। ४५% शिक्षक श्लोक-पाठ आदि प्रतियोगिता के माध्यम से, २५% शिक्षक वाद-विवाद प्रतियोगिता के माध्यम से, २०% शिक्षकों ने नाटक-नृत्य आदि के माध्यम से तथा ५% शिक्षकों ने अधिक अङ्क मिलने का

प्रलोभन देकर विषय में रुचि जागृत करने के प्रयास किये । अन्य विषयों की तुलना में संस्कृत शिक्षक आज भी समाज में आदर का पात्र है । समाज उससे निश्चित ही अन्यों की अपेक्षा अधिक नैतिकता, मूल्यों की रक्षा, आचार-विचार में समरूपता, सादगी, जीवन के प्रति स्वस्थ व गंभीर दृष्टिकोण रखने तथा विद्वान होने की अपेक्षा रखता है । यह बात भी सही है कि संस्कृत शिक्षक को पुरातनपंथी, पंडिताई का पर्याय, पोंगा इत्यादि कहकर भी संबोधित किया जाता है, जो कभी-कभी उनमें हीनता का भाव भी उत्पन्न करता है । इसीलिए कई शिक्षक इसमें रुचि होते हुए भी उपर्युक्त कारणों से संस्कृत का शिक्षक बनने से कतराते हैं । यह पूछे जाने पर कि क्या संस्कृत शिक्षक होने में आप गर्व का अनुभव करते हैं तो शत-प्रतिशत शिक्षकों ने सकारात्मक उत्तर दिए । विद्यालय में अन्य विषयों की अपेक्षा संस्कृत को कितना महत्त्व दिया जाता है इस प्रश्न पर ६०% शिक्षकों ने कम महत्त्व दिये जाने को स्वीकार किया, २५% ने सामान्य महत्त्व प्राप्त होने व १५% शिक्षकों ने अधिक महत्त्व प्राप्त होने की बात कही । शत प्रतिशत शिक्षक चाहते हैं कि समाज की रुचि इस भाषा व विषय के प्रति बढ़े । संस्कृत पढ़नेवाले छात्रों के अभिभावकों के रुचिप्रदर्शन किए जाने के प्रश्न पर ४५% ने कहा कि अभिभावकों की रुचि है । ५५% ने कहा कि अभिभावकों की रुचि नहीं है । ५५% विद्यार्थी माध्यमिक स्तर के बाद संस्कृत की पढ़ाई छोड़ने की इच्छा प्रकट करते हैं ४५% बच्चे आगे भी इस भाषा व विषय को पढ़ने, सीखने की अभिलाषा रखते हैं । ८०% शिक्षकों ने स्वयं इसे हिन्दी माध्यम से पढ़ा है व २०% शिक्षकों ने संस्कृत को संस्कृत माध्यम से पढ़ा है । ६०% शिक्षक इसे हिन्दी माध्यम से, २०% शिक्षक इसे संस्कृत माध्यम से तथा २०% शिक्षक इसे अंग्रेजी माध्यम से पढ़ाते हैं । क्या संस्कृत को संस्कृत माध्यम से पढ़ाना उचित है ? यह प्रश्न पूछे जाने पर मात्र ४०% शिक्षकों ने 'हाँ' कहा ६०% शिक्षकों ने इस सुझाव को अमान्य किया । शिक्षक होने के नाते आगामी कक्षाओं में संस्कृत विषय रखने का प्रयास ७५% शिक्षकों ने किया, २५% शिक्षकों द्वारा कोई प्रयास नहीं किया गया । इन प्रयासों में वे सफल क्यों नहीं हुए ? यह पूछने पर अनेक तथ्य सामने आए— सर्वप्रथम तो शिक्षा के क्षेत्र में त्रुटिपूर्ण और उपेक्षापूर्ण नीति अपनाए जाने के कारण वे अपने किसी भी प्रयास में सफल नहीं हो पाते । दूसरे, निजी पाठशालाओं में पाठशाला प्रमुख का उदासीन व उपेक्षापूर्ण रुख उत्तरदायी है । तीसरे, विषय को अनुपयोगी मानकर विभिन्न बोर्ड व शिक्षा न्यासों द्वारा येन केन प्रकारेण शिक्षण की ढीली ढाली व्यवस्था किया जाना । अंग्रेजी माध्यम की शालाओं में संस्कृत शिक्षक व शिक्षण-दोनों के प्रति उपेक्षापूर्ण व्यवहार तथा क्रिश्चियन विद्यालयों में इस भाषा व विषय की सर्वाधिक दुर्दशा दिखी परिणामतः छात्रों की रुचि दूर तक प्रभावित होती देखी गयी ।

इस प्रकार विद्यार्थियों का सर्वेक्षण करने पर यह निष्कर्ष निकलता है कि संस्कृत भाषा के प्रति उनमें रुचि तो है, किन्तु अध्यापन-शैली, अध्ययन की उपयोगिता और पारिवारिक परिवेश का प्रोत्साहन उन्हें यदि सकारात्मक व फलदायी दिशा-निर्देश दे, तो निश्चय ही परिणाम मनोनुकूल प्राप्त होंगे । संस्कृत को यदि पारम्परिक शैली से पढ़ाकर आधुनिक शिक्षण की शैलियों का उपयोग किया जाये, ऑडियो-वीडियो विधि, नृत्य, गीत, नाटक, श्लोक, वाद-विवाद आदि, छोटे-छोटे मनोरञ्जक खेल-प्रदर्शन तथा सामान्य ज्ञान के विभिन्न खेलों में इस विषय

के अधिकाधिक प्रश्नों पर पुरस्कार इत्यादि प्रदान किए जायें तो ये योजनाएँ अभिरुचिवर्धन में विशेष सहायक सिद्ध होंगी ।

माता-पिता, जो समाज की संरचना के मूल हैं, में इस विषय के प्रति अभिरुचि जागृत करने के लिए हमें उसे वर्तमान के रोजगारों से जोड़कर उपादेय बनाना होगा, मनोरंजन-माध्यमों में इसके प्रयोग-कौशल को सिद्ध करना होगा तथा अन्तरराष्ट्रीय स्तर पर संवाद-सुलभ बनाने की दिशा में प्रयत्न करने होंगे, जिससे यह भाषा विश्व-स्तर पर अपनी उपादेयता प्रमाणित कर सके तथा पारिवारिक परिवेश के माध्यम से अभिरुचिसंवर्धन का साधन बन सके ।

# ज्ञानप्रदात्री संस्कृत भाषा

डॉ. अनिल कुमार झा

'संस्कृत' शब्द 'सम्' पूर्वक 'कृ' धातु से बना हुआ है, जिसका मौलिक अर्थ है— संस्कारित भाषा।

**संस्कृतं संस्कृतेर्मूलं ज्ञानविज्ञानवारिधिः।**

**वेदतत्त्वार्थसंजुष्टं लोकाऽऽलोककरं शिवम्। (कपिलस्य)**

का नाम संस्कृतिः। परिष्करणं, संस्करणं, दुरितव्यपोहनम् दुर्भावहनं च संस्कृतिरिति। संस्कृतिर्हि जीवनोन्नतिसाधिनी, सद्गुणग्राहिणी, सत्पथविहारिणी, ज्ञानज्योतिः प्रचारिणी च।

**संस्कृतं नाम दैवी वागन्वाख्याता महर्षिभिः।**[१]

जब सर्वसाधारण में भाषा का प्रचार कम होने लगा और पाली तथा प्राकृत भाषाएँ बोलचाल की भाषाएँ बन गयीं, तब विद्वानों ने प्राकृत भाषा से भेद दिखलाने के लिए 'भाषासु मधुरा मुख्या दिव्या गीर्वाणभारती', अर्थात् 'संस्कृत' भाषा नाम दे दिया। संस्कृत भाषा के दो रूप हमारे सामने प्रस्तुत हैं — वैदिक तथा लौकिक, जिसे 'वेदभाषा' तथा 'लोकभाषा' भी कहा जाता है। वैदिक भाषा में संहिता तथा ब्राह्मणों की रचना हुई है। लौकिक संस्कृत में वाल्मीकीय रामायण, महाभारत आदि की रचना हुई है। भाषा के अर्थ में संस्कृत का प्रयोग वाल्मीकि रामायण में स्पष्ट उद्धृत है। सीताजी से किस भाषा में वार्तालाप किया जाये? इसका विचार सुन्दरकाण्ड में करते हुए हनुमानजी ने कहा कि यदि द्विज के समान मैं संस्कृत वाणी बोलूँगा तो सीताजी मुझे रावण समझकर डर जायेंगी। वाल्मीकि मुनि के शब्दों में —

**यदि वाचं प्रदास्यामि द्विजातिरिव संस्कृतम्।**
**रावणं मन्यमाना मां सीता भीता भविष्यति**[२] **॥**

संस्कृत भाषा रामायण, महाभारत, पुराण और समय-समय पर संगृहीत लोककथाओं की विरासत से लेकर उपनिषदों और सूत्रों के गम्भीर चिन्तन तथा स्मृतिकारों के निश्चित सामाजिक दृष्टिकोण का हाथ पकड़कर हमारे सामने प्रविष्ट होती है। अश्वघोष से लेकर जयदेव तक हर आनेवाली पीढ़ी अपनी नयी पीढ़ी के हाथों इस

---

१. काव्यादर्श १/३३

२. सुन्दरकाण्ड ५/१४

विरासत को छोड़ती गयी और हर आनेवाली पीढ़ी ने समय की अवस्था के अनुरूप इस विरासत का उपयोग तथा उपभोग कर इसे अपने उत्तराधिकारियों को दे दिया, ताकि वे भी इसे सहेज कर रखें और भावी पीढ़ियों को देते रहें। संस्कृत भाषा का इतिहास अनेक काल-विभागों में बाँटा जा सकता है। पहला काल है श्रुतिकाल, दूसरा है स्मृतिकाल और तीसरा काल वह है, जिस समय पाणिनि के नियमों के द्वारा भाषा नितान्त संयत तथा सुव्यवस्थित की गयी। इस काल को हम 'लौकिक संस्कृत का काल' कहते हैं। संस्कृत भाषा के नियामक तथा शोधक महर्षि पाणिनि हैं, जिनकी अष्टाध्यायी ने लौकिक संस्कृत का विशुद्ध रूप प्रस्तुत किया। इस युग के आदिम काल में पाणिनि के नियमों की मान्यता उतनी आवश्यक नहीं थी। इसीलिए भास के संस्कृत नाटकों, रामायण, महाभारत तथा पुराणों में बहुत से आर्ष प्रयोग ऐसे मिलते हैं, जो पाणिनि के नियमों पर खरे नहीं उतरते। वेदों का व्याकरण 'निरुक्त' नाम से अभिज्ञात हुआ। दुरूह शब्दों की जानकारी को निरुक्त के माध्यम से सरल बनाया गया। निरुक्त के अर्थ को इस प्रकार स्पष्ट किया जाता है —

**वर्णागमो वर्णविपर्ययश्च द्वौ चापरौ वर्णविकारनाशौ।**
**धातोस्तदर्थातिशयेन योगः तदुच्यते पञ्चविधं निरुक्तम्॥**

वेदों के बाद ब्राह्मण ग्रन्थों का महत्त्व बढ़ा। इन ग्रन्थों में कर्मकाण्ड-विषयक रचनाओं का ढेर लग गया। इन ब्राह्मण ग्रन्थों में प्राचीन ऋषिवंशों और राजवंशों की कथाएँ तथा जगत्-सम्बन्धी विचार वर्णित हैं। ब्राह्मणों के बाद उपनिषदों की रचना हुई। इनमें ज्ञान-विधा का पूर्ण प्रचार है। उपनिषदों की संख्या-१०८ है। महामनीषी ऋषियों के विचारों का अपूर्व भण्डार इसमें विद्यमान है। उपनिषदों के बाद सूत्र ग्रंथों की रचना हुई। श्रौत सूत्र, गृह्य सूत्र, धर्म सूत्र तथा शुल्व सूत्र इनमें प्रमुख हैं। उत्तर मध्य युग (८००-२००० ई. पूर्व) में संस्कृत भाषा के विकास के क्रम में षड् वेदांगों का विकास प्रारम्भ होता है। वेदव्यास के समय अथवा उससे पूर्व की गुरु-शिष्य परम्परा से ज्ञान-निर्माण की प्रथा चली आ रही है। षड् वेदांगों का निर्माण संस्कृत भाषा के विकास का नया युग है। वेदांगों के इस युग में संस्कृत को एक नयी दिशा प्राप्त होती है। इस युग में शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्द और ज्योतिष के क्षेत्र में अभूतपूर्व प्रगति हुई है। छन्द तो वेद भगवान् के पैर हैं, कल्प हाथ है, ज्योतिष नेत्र, निरुक्त कान, शिक्षा नाक और व्याकरण मुख है। यथा —

**शिक्षा कल्पोथ व्याकरणं निरुक्तं छन्दस्संचयः।**
**ज्योतिषामयनं चैव वेदाङ्गानि षडैतानि॥**

जो लोग संस्कृत को 'पुराने जमाने की भाषा' कहकर उसे अवहेलना की दृष्टि से देखते हैं, वे वास्तव में उसके महत्त्व से परिचित नहीं है। यह बलपूर्वक कहा जा सकता है कि आज भी ग्रीक और लैटिन की अपेक्षा संस्कृत कहीं अधिक प्रचलित है। अंग्रेजी की अपेक्षा संस्कृत हम भारतीयों के जीवन को अधिक स्पर्श करती है। हिन्दू विधि की मूल भित्ति संस्कृत में लिखी स्मृतियाँ हैं। जैनों के अधिकांश ग्रन्थ संस्कृत में ही हैं। जब प्राकृत पाली की नवीनता नीरस हो चली, तब बौद्धों ने संस्कृत में अपने ग्रन्थ रचे। व्यावहारिक और सामाजिक जीवन पर भी उसका प्रभाव प्रत्यक्षतः परिलक्षित होता है। साधारण शिक्षा प्राप्त व्यक्ति को भी संस्कृत के दो-चार

श्लोक अवश्य याद रहते हैं । हमारा धार्मिक जीवन इसका ज्वलन्त प्रमाण है । हमारे देवालयों तथा तीर्थ स्थानों में उसका प्रभाव आज भी अक्षुण्ण है । हमारे उपनयन, विवाह आदि समस्त संस्कार तथा अन्य अनगिनत धार्मिक कृत्य संस्कृत में ही सम्पन्न होते हैं ।

संस्कृत स्वयं तो जीवित भाषा है ही, दूसरों को भी जीवन प्रदान करने की क्षमता रखती है । जिस समय संसार में लोग अज्ञानान्धकार में भटकते थे, उनमें और जंगली जानवरों में कोई भिन्नता नहीं थी, उस समय भी भारत की पुण्यभूमि वेद-विद्या की अनुपम उद्दीप्ति से देदीप्यमान थी । आधुनिक युग वैज्ञानिक युग है । नाना प्रकार के वैज्ञानिक आविष्कार होते रहते हैं तथा वैज्ञानिक लोग इन आविष्कारों पर गर्व करते हैं, किन्तु उन्हें यह स्मरण दिलाना आवश्यक है कि चाहे वह भूगर्भविद्या हो या अंतरिक्ष विद्या या फिर परमाणु का आविष्कार हो या मंगल ग्रह की विजय—सम्पूर्ण ज्ञान की राशि संस्कृत साहित्य की अमूल्य निधि वेद में सन्नद्ध है ।

यहाँ संस्कृत के प्रकाण्ड विद्वान् श्री शंकराचार्य भी उत्पन्न हुए, जिन्होंने अल्प आयु में ही सभी ज्ञाननिधियाँ प्राप्त कर लीं । यथा —

**अष्टवर्षे चतुर्वेदः द्वादशे सर्वशास्त्रवित् ।**
**षोडशे कृतवान् भाष्यं द्वात्रिंशे मुनिरभ्यगात् ॥**

संस्कृत के आयुर्वेद और ज्योतिषशास्त्र यदि लाखों लोगों के जीविकोपार्जन के मार्ग हैं तो असंख्य दीन-दुखियों के स्वास्थ्य-सुख के साधन भी हैं । धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष के विषय में जो कुछ महाभारत में कहा गया है, वही अन्यत्र भी है; जो इसमें नही है, वह कहीं भी नहीं है ।

**धर्मे चार्थे च कामे च मोक्षे च भरतर्षभ ।**
**यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न तत् क्वचित् ॥**

संस्कृत और इनकी ज्ञान-परिधियाँ सर्वाङ्गीण हैं । संस्कृत साहित्य में इन चारों पुरुषार्थो का विवेचन बड़े विस्तार तथा विचार के साथ किया गया है । साधारण लोगों की धारणा बनी हुई है कि संस्कृत साहित्य में केवल धर्मग्रन्थों का ही बाहुल्य है, परन्तु बात ऐसी नहीं है । प्राचीन ग्रन्थकारों ने भौतिक जगत् के साधारणभूत अर्थशास्त्र और कामशास्त्र के वर्णन की ओर भी अपनी दृष्टि फेरी है । कौटिल्य का अर्थशास्त्र तो प्रसिद्ध ही है । इस एक ग्रन्थ के ही अध्ययन से, संस्कृत साहित्य में लिखे गये राजनीतिशास्त्र का सर्वाङ्गीण परिचय हम प्राप्त कर सकते हैं, परन्तु इसके सिवाय एक विशाल साहित्य अर्थशास्त्र के सम्बन्ध में है । 'कामशास्त्र' भी हमारी उपेक्षा का विषय कभी नहीं था । जिस विषय के ज्ञान के ऊपर मानव-जीवन का सौख्य निर्भर है । भला इस विषय का चिन्तन कभी उपेक्षा का विषय हो सकता है ? वात्स्यायन मुनि के 'कामसूत्र' में गार्हस्थ्य जीवन के लिए उपादेय साधनों का वर्णन बड़े अच्छे ढंग से किया गया है । संस्कृत कवियों ने पूरे भारत को सदा एक माना है । उनकी रचनाओं का वर्णन पूरे भारत में समान आदर से मिलता है । संस्कृत पण्डितों ने कश्मीर से कन्याकुमारी तक तथा सिन्धु से ब्रह्मपुत्र तक फैले हुए भू-भाग को एक देश माना है । 'विष्णुपुराण' में इस देश की एकता के विषय में लिखा है—

उत्तरं यत्समुद्रस्य हिमाद्रेश्चैव दक्षिणम्।
वर्ष तद्भारतं नाम भारती यत्र सन्ततिः ॥

प्राचीन काल से लेकर आज तक संस्कृत भाषा और साहित्य समग्र भारतीय राष्ट्र की सम्पत्ति रहे हैं और इस देश की सांस्कृतिक एकता को स्वयंसिद्ध बनाया है। बौद्ध धर्म के अनेक धार्मिक अनुयायी धार्मिक ग्रन्थों को पढ़ने के लिए और अनुवाद करके अपने साथ ले जाने के लिए भारत आये थे। 'सर्वे सुखिनः सन्तु' के आदर्श का सर्वोच्च उन्नायक अशोक हुआ। गौतम बुद्ध ने इस सिद्धान्त की सर्वोपरि प्रतिष्ठा की। यथा —

माता यथा नियं पुत्तं आयुसा एकपुत्तमनुरक्खे।
एवं पि सब्बभूतेसु मानसं भावये अपरिमाणम्॥

अर्थात् अपने को सुखी बनाने के लिए दूसरों को सुखी बनाना आवश्यक है। इसका इस श्लोक में भी मिलता है —

एके सत्पुरुषाः परार्थघटकाः स्वार्थं परित्यज्य ये।
सामान्यास्तु परार्थमुद्यमभृतः स्वार्थाविरोधेन ये॥

भारत के निवासी 'सर्वदेवमयम्' मानते हुए देववाणी बोलते थे और देवताओं के परितोष के लिए जीवन के सभी कार्य करते थे। इस प्रकार देवताओं का सान्निध्य मानवता के अभ्युत्थान के लिए हुआ था। गीता में इस विषय का प्रतिपादन इस प्रकार किया गया है —

देवान् भावयतानेन ते देवा भावयन्तु वः।
परस्परं भावयन्तः श्रेयः परमवाप्स्यथ॥

संस्कृत तो पूरे भारत की एक भाषा रही है। फिर भी हमारे अलंकारशास्त्र में दृश्य-श्रव्यभेद से काव्य के दो भेद माने गये हैं। इसमें श्रव्यकाव्य की अपेक्षा दृश्यकाव्य का अधिक महत्त्व है, क्योंकि यह अपने प्रभाव से जनमानस को साक्षात् और शीघ्र प्रभावित करता है। तभी तो भरत मुनि ने अपने नाट्यशास्त्र में कहा है —

न तज्ज्ञानं न तच्छिल्पं न सा विद्या न सा कला।
न स योगो न तत्कर्म यन्नाट्येऽस्मिन्न दृश्यते॥

परम्परागत संस्कृत के अध्ययन-अध्यापन में पल्लवित विद्वान् आधुनिक विषयों में अपने को प्रायः अपरिचित मानते हैं, जबकि सत्य तो यह है कि प्रत्येक विषय की गंगोत्री, विश्व की प्राचीनता, विपुलता और महत्त्व-गर्भिता अखिल विश्व के सभी विद्वान् एक स्वर से स्वीकार करते हैं। जिस भाषा में कमनीय कविता लिखनेवाले कवि कालिदास हुए; प्रसिद्ध नाटककार भवभूति हुए, जिनकी बशवर्तिनी बनकर सरस्वती ने अपूर्व लास्य दिखलाया; बाणभट्ट आदि गद्य-लेखक हुए, जिन्होंने अपने सरसामृत काव्य से त्रिलोकसुन्दरी कादम्बरी की कमनीय कथा सुनाकर श्रोताओं को मत्त बनाया, गीतिकाव्य के जयदेव जैसे रचयिता विद्यमान थे, जिन्होंने

मधुर रस की वर्षा की; श्रीहर्ष जैसे पण्डित कवि हुए, जिन्होंने काव्य और दर्शन का अपूर्व सम्मिश्रण प्रस्तुत किया; आर्यभट्ट जैसे ज्योतिष के विद्वान् हुए, जिन्होंने अपने अनुसंधान से सम्पूर्ण विश्व को चकित कर दिया।

संक्षेप में हम कह सकते हैं कि लौकिक अभ्युदय तथा पारलौकिक निःश्रेयस् की सिद्धि के साधक जितने ज्ञान और विज्ञान हैं, जितने कर्मकाण्ड तथा ज्ञानकाण्ड हैं, जितने शास्त्र और पुराण हैं, उन सबको जानने का साधन संस्कृत भाषा ही है। हमारा संस्कृत साहित्य परा तथा अपरा विधाओं का मनोरम भण्डार है, जिसके रहस्यों का पता ज्ञान से ही किया जा सकता है। इसकी ज्ञान की परिधियाँ तीनों लोकों में व्याप्त हैं। तभी तो किसी कवि ने कहा है—

**अस्माकं सकलं जगद्धितकरं साहित्यसौहित्यकम्,**
**तत्त्वं सांस्कृतिकं निसर्गमधुरं सत्यं शिवं सुन्दरम्।**
**साङ्गोपाङ्गसमस्तवाङ्मयकलाशिल्पादिसम्भूषितम्,**
**श्रौतस्मार्तमये सुवर्णकलशेऽस्मिन् राजते सम्भृतम्॥**

इन्हीं कारणों से संस्कृत भाषा परम महनीया, विद्वज्जनमाननीया तथा सौभाग्यमयी है। संस्कृत भाषा और ज्ञान की परिधियों का वर्णन करना कठिन है। भगवान मनु ने कहा है— "चत्वारि तस्य वर्द्धन्ते आयुर्विद्या यशो बलम्।" वह संस्कृत भाषा के ज्ञान से ही सम्भव है।

# संस्कृत-साहित्य : राष्ट्रीय चेतना और सांस्कृतिक एकता का प्रतीक

डॉ० (श्रीमती) सरोज खन्ना

साहित्य का लक्ष्य बहुत महान् होता है। साहित्य की रचना किन्हीं विशेष सामाजिक परिस्थितियों में ही होती है। इन परिस्थितियों से लेखक या कवि निरपेक्ष नहीं रह सकता है। ये सामाजिक परिस्थितियाँ ही रचना के उपकरण प्रस्तुत करती हैं, क्योंकि वास्तव में जीवन्त साहित्य वही होता है, जो किसी राष्ट्र की समग्र सांस्कृतिक तथा राष्ट्रीय चेतना को अभिव्यक्त करता है। राष्ट्रीयता की भावना और अक्षुण्ण संस्कृति की दृष्टि से हमारा भारतवर्ष एक अखण्ड तथा अविभाज्य इकाई रहा है। प्रत्येक परिस्थिति में इसकी एकता और अखण्डता की रक्षा होनी चाहिए। वर्तमान युग में, जबकि सर्वत्र पृथक्-पृथक् प्रदेशों की माँग को लेकर अशांति व्याप्त है, देश की अखण्डता और एकता के प्रयास चल रहे हैं। ऐसी स्थिति में संस्कृत वाङ्मय में निहित विचार और आदर्श राष्ट्रीय जागरण की एक नवीन चेतना का विकास करने में सर्वथा सहायक सिद्ध हो सकते हैं।

स्वतंत्रता-प्राप्ति के पश्चात् हमारी राष्ट्रीय चेतना की भावना में कुछ शिथिलता सी आने लगी है, हम अपने युवावर्ग की राष्ट्रभक्ति, सांस्कृतिक एकता और सामाजिक संगठन की भावना के प्रति मन ही मन सशंकित हो उठे हैं। अत: इन परिस्थितियों में सुधार लाने हेतु और अपने इस गौरवशाली प्राचीन देश को सर्वप्रकारेण समृद्ध, सशक्त और आधुनिक राष्ट्र का रूप देने के लिए तथा सर्व-जागरण की चेतना को देश-भर में प्रसारित करने के लिए एक प्रबल पृष्ठभूमि हमारा संस्कृत-वाङ्मय प्रदान करता है।

वैदिक मानव ऊर्ध्वगामिनी संस्कृति का अनुयायी था। उसमें उत्थान की प्रबल भावना थी। यमराज के पास आये नचिकेता को भी यम ने उत्कर्ष का उपदेश दिया था —

"उत्तिष्ठत जाग्रत प्राप्य वरान्निबोधत"[१]

उन्नति का मार्ग कष्टसाध्य और कण्टकाकीर्ण होता है, फिर भी वही श्रेष्ठ है। उत्थान के लिए गतिशीलता परमावश्यक है। वैदिक ऋषियों ने प्रकृति से प्रतिमान लेकर गतिशील जीवन जीने का उपदेश दिया है —

---

१. कठोपनिषद्

**"चरन्वै मधु विन्दति, चरन्स्वादुमुदुम्बरम्।**
**पश्य सूर्यस्य श्रेमाणं यो न तन्द्रयते चरन्॥ चरैवेति, इति।"[१]**

ऐसे जीवन्त संदेश वैदिकवाङ्मय में अनेकत्र प्राप्य हैं। वैदिक वाङ्मय सकल विश्व के कल्याण की कामना करता है। यही उदारता उत्कर्षोन्मुख जीवन-शैली की परिचायक है। वैदिक ऋषि का उपदेश न केवल स्वार्थ-परित्याग का ही रहा, अपितु परिवार, समाज तथा राष्ट्र से ऊपर उठकर विश्वहित के लिए ऋषि ने अपना जीवन और चिन्तन समर्पित किया। 'कृण्वन्तो विश्वमार्यम्', 'सर्वे भवन्तु सुखिनः' आदि उद्‌गार उदार-हृदय के ही हैं।

वर्तमान समय में परिवार, जो एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण सामाजिक संस्था और ईकाई है, विखण्डित होता जा रहा है। प्रारम्भिक समाज में श्रम-विभाजन की नींव पर खड़े संयुक्त परिवार अत्यन्त सुदृढ़ और समर्थ हुआ करते थे, जहाँ प्रत्येक सदस्य त्याग की भावना से अपने-अपने दायित्वों का निर्वाह किया करता था, किन्तु आज स्थिति अत्यन्त भयावह है। संयुक्त परिवार टूटते जा रहे हैं, और उनके स्थान पर पति, पत्नी और बच्चों से बने केन्द्रीय परिवार पनप रहे हैं। पुनः पति-पत्नी के मध्य सम्बन्धों की अनिश्चितता और कुण्ठाओं के कारण इन परिवारों का स्थायित्व भी अनिश्चित सा बना रहता है। आधुनिकतावादी और उपभोक्तावादी संस्कृति के दूरगामी परिणाम पारस्परिक सम्बन्धों में अन्ततः तनाव और व्यक्तित्व के संकट के रूप में प्रकट होते हैं। ऐसी विकट परिस्थिति में वैदिक ऋषियों की वाणी की महत्ता और भी बढ़ जाती है, जिसमें सुदृढ़ परिवार तथा समाज-व्यवस्था के शाश्वत सूत्र छिपे हैं। 'वसुधैव कुटुम्बकम्' की सार्थकता तभी सम्भव है, जब व्यक्ति 'स्व' की परिधि से बाहर निकले तथा आत्मावलोकन कर अपनी त्रुटियों को स्वीकार करे। वस्तुतः व्यक्ति से ही समाज, राष्ट्र और विश्व की कल्पना सम्भव है। अतः प्रत्येक मानव के आत्मसंशोधन में ही सकल विश्व का कल्याण निहित है परन्तु जब तक व्यक्ति निज-पर, विवेक-अविवेक, औचित्य-अनौचित्य आदि से अनभिज्ञ रहेगा, तब तक वह आत्मावलोकन करने में असमर्थ रहेगा। अशान्त वातावरण में शांति की स्थापना कदापि नहीं हो सकती है।

वेद वस्तुतः शान्तिदूत हैं। शांति-मंत्र वैदिक यज्ञों का महत्त्वपूर्ण अंग है। वैदिकऋषियों ने न केवल मनुष्य के, अपितु सफल प्रकृति के शान्त रहने की प्रार्थनाओं का गान उच्च-स्वर से किया है—

'यद्‌भद्रं तन्न आसुव', 'धियो यो नः प्रचोदयात्' इत्यादि अनेक मंत्रों में 'नः' शब्द का प्रयोग इस तथ्य को परिपुष्ट करता है कि वैदिकआदर्श समष्टि कल्याण के लिए समर्पित थे।

ऋग्वेद में राष्ट्रीय चेतना राजा के कर्तव्य-निर्देश के रूप में परिलक्षित होती है। वहाँ राष्ट्र सर्वोच्च इकाई थी। राजा या सम्राट् इसका अधिपति हुआ करता था। वैदिक काल की यह राजनैतिक व्यवस्था आज भी अनेक परिवर्तित रूपों के पश्चात् भी मूलतः वही रूप ग्रहण किये हुए है। एक आदर्श राजा के सभी अपेक्षित गुण वैदिक काल के राजा में हमें मिलते हैं। ऋग्वेद[२] के अनुसार, वह व्यक्ति ही राजा है, जो सत्पति है, अर्थात् सज्जनों की

१. ऐब्रा.
२. ऋग्वेद.१.५४.७

रक्षा कर सकता है। जिस राजा के राज्य में दुर्जनों से सज्जनों की रक्षा नहीं हो सकती है, वह 'राजा' कहलाने के योग्य कदापि नहीं है। राजा वह है, जो सबका संवर्धन समान रूप से करे, किसी के साथ पक्षपात न करे। वह राजा, राजा नहीं है, जो व्यसन, विलास और दुराचार में लिप्त हो। वही आदर्श राजा है, जिसके राज्य में शासन सुव्यवस्थित और स्वच्छ हो।

आदर्श राज्याधिकारियों के लिए भी अनेक प्रार्थनाएँ वेद में लिपिबद्ध हैं। राज्याधिकारी सौम्य, अर्थात् सोम के गुणों से सम्पन्न हों, अर्थात् सोम के विविध अर्थों— परमात्मा, धर्म, प्रेम, ऐश्वर्य, भक्ति, ज्ञान, रस, योग, यज्ञ, चन्द्रमा, सूर्य, स्तुति, उपासना, राष्ट्र आदि में जो गुण हैं, वे सब गुण एक आदर्श राज्याधिकारी में हों[१]। राज्याधिकारी अपने गुणों, अपनी सेवाओं और अपनी कुशलताओं के कारण इस प्रकार सर्वप्रिय हों कि प्रजा उन्हें पुन: पुन: सम्मानित करे, पदग्रहण करने के लिए उनका आह्वान करे। राज्याधिकारी को चाहिए कि वह प्रजा के सुख-दु:ख को जानें, एक बन्द कमरे में निर्णय लेने से पूर्व प्रजा के बीच भ्रमण कर उनकी समस्याओं से अवगत हो लें। जनता की सुविधाओं-असुविधाओं, राजकार्यों और अभियोगों की जाँच स्वयं करें। इस प्रकार के अधिकारी न केवल वैदिक काल के लिए, वरन् आधुनिक समय की कलुषित, स्वार्थपरक राजनीति के लिए भी आदर्श बन सकते हैं। किसी राज्य को आदर्श राष्ट्र बनाने में उसकी प्रजा का भी सकारात्मक सहयोग हुआ करता है। प्रजा, राजा और राज्याधिकारी के त्रिकोण में सन्तुलन बनाने के लिए जो तत्त्व परम आवश्यक है, वह है राष्ट्रीयता की भावना। जब इन तीनों में अपने राष्ट्र के प्रति प्रेम होगा तो राष्ट्र की समृद्धि और एकता सुनिश्चित है। राष्ट्र-भावना के लिए यह परमावश्यक है कि हर व्यक्ति स्वयं को राष्ट्र का महत्त्वपूर्ण अंग माने और अपने धन, श्रम और बुद्धि का सदुपयोग राष्ट्र के लिए करे।

अथर्ववेद में ऋषिप्रोक्त वाक्य 'अहं राष्ट्रस्याभिवर्गे निजीभूयासमुत्तम:[२]' इस दृष्टि से उल्लेखनीय है। राष्ट्र-भावना की अभिव्यक्ति तभी सम्भव है, जब व्यक्ति अपने राष्ट्र के प्रति गौरवान्वित हो। ऋग्वेद के खिलसूक्त २.७.४ में ऋषि कहते हैं कि मैं इस राष्ट्र में उत्पन्न हुआ हूँ। ईश्वर मेरे इस राष्ट्र की कीर्ति में वृद्धि करें[३]। एक राष्ट्रभक्त में अपनी मातृभूमि के प्रति मातृत्व की भावना कूट-कूटकर भरी रहती है। जिस प्रकार माता के रक्त, मांस आदि से बच्चे का शरीर बनता है, उसी प्रकार मातृभूमि में उत्पन्न होनेवाले अन्न, फल तथा उस भूमि पर बहनेवाले जल, वायु आदि से उस भूमि पर रहनेवाले मनुष्यों के शरीर पुष्ट होते हैं। अथर्ववेद के प्रसिद्ध भूमिसूक्त में मातृभूमि के प्रति ऋषि ने अद्वितीय उद्‌गार व्यक्त किये हैं।

'माता भूमि: पुत्रोऽहं पृथिव्या:[४] अथर्ववेद के इसी भूमि-सूक्त के प्रथम मंत्र के अनुसार, भूमि के छ: आधार हैं— विशाल सत्य, कठोर अनुशासन, व्रताचार, तप, विवेक और संगठन। इन षट्समताओं द्वारा पृथिवी

१. द्रष्टव्य— ऋग्वेद१०.१५.५, यजु.१९.५.७.अथर्ववेद १८.३.८५

२. ३.५.२

३. २.७.४

४. अथर्व. वेद १२.१

धारण की जाती है । मातृभूमि के गुण उसपर रहनेवाले देशभक्त में भी व्याप्त होते हैं । 'वीरभोग्या वसुंधरा' वही वीर है, जो इन छः वीरोचित गुणों से युक्त हो; समस्त पृथ्वी का धारण, पालन और पोषण करता है । वेद ने राष्ट्रीय चेतना की भावना हेतु जो आदर्श प्रतिमान स्थापित किये हैं, वे प्रत्येक युग की आवश्यकता हैं । राष्ट्रप्रेम, राष्ट्रअभ्युदय, राष्ट्र-कल्याण, सांस्कृतिक एकता इत्यादि की भावनाएँ संस्कृत-साहित्य में पूर्णतः विकसित हैं । संस्कृत-साहित्य स्वतंत्र भारत के साहित्यिक चिन्तन की पूर्ण अभिव्यक्ति है । संस्कृत-साहित्य का उद्गम जिस युग में हुआ, वह भारतवर्ष की पूर्ण स्वतंत्रता का युग था । भारतवर्ष उन्नति के चरम पर था । तब यहाँ की प्रजा भारतीय संस्कृति का निरन्तर उन्नयन कर रही थी । विश्वबन्धुत्व का संदेश सम्पूर्ण भारत में फैल रहा था । संस्कृत-साहित्य में सांसारिक जीवन के प्रति उल्लास, भविष्य के प्रति आशावादिता तथा आध्यात्मिक जीवन के प्रति पूर्ण अनुराग दृष्टिगत होता था ।

'समय के साथ भारतवर्ष में अनेक जातियों का समागम होता रहा है, किन्तु राष्ट्रीय संस्कृति की कोई अनिर्वचनीय शक्ति उन जातियों को यथावत् सुरक्षित रखते हुए भी उनमें अन्तरैक्य सम्बन्ध का सृजन करती रही है । इस प्रक्रिया में वर्ण-व्यवस्था की भी भूमिका महत्त्वपूर्ण रही ।' रामधारी सिंह 'दिनकर' के ये विचार नानात्व में एकत्व को रेखांकित करते हैं ।

राष्ट्रप्रेम की वैदिक भावना का स्वाभाविक विकास परवर्ती साहित्य में हुआ है । रामायण के चरित-नायक राम भारतीय राष्ट्रीयता के नियामक पुरुष के रूप में विख्यात हुए हैं । आदिकवि वाल्मीकि की लेखनी राष्ट्र की समृद्धि के प्रति पर्याप्तरूपेण जागरूक है । रामायण में आदि से अन्त तक राष्ट्रीय भावों के दर्शन होते हैं । यथा राष्ट्र का चतुर्मुखी विकास और कल्याण तभी सम्भव है, जब वहाँ की प्रजा सर्वगुणसम्पन्न, सुशिक्षित, संयत एवं पराक्रमी हो तथा नीति-अनीति का विचार करने में समर्थ हो । रामायण में हमारी राष्ट्रीय संस्कृति के प्रति पूर्ण निष्ठा प्रदर्शित की गई है । राजा दशरथ द्वारा सम्पन्न कराये गये पुत्रेष्टि-यज्ञ में, राम-लक्ष्मण के जन्म में, उनके विवाह के समय, विश्वामित्र के यज्ञानुष्ठानों में, राज्याभिषेक के समय आदिकवि वाल्मीकि ने भारतवर्ष की सांस्कृतिक सद्भावनाओं को यथार्थ रूप में चित्रित करने का प्रयास किया है ।

'महाभारत' में भी महर्षि वेदव्यास ने भारतीयता और राष्ट्रीय चेतना की अभिव्यक्ति अत्यन्त उदार भाव से विशुद्ध और ओजस्वी ढंग से की है । राजा राष्ट्र का केन्द्र होता है । धर्म की व्यवस्था तथा संचालन का उत्तरदायित्व राजा पर ही रहता है । यदि राजा प्रजा का पालन करे, तो प्रजा एक-दूसरे के विनाश का कारण बन जायेगी, वेदत्रयी का अस्तित्व डूब जायेगा और धर्मच्युत हो जायेगा ।

**राजमूलो महाप्राज्ञ ! धर्मो लोकस्य लक्ष्यते ।**
**प्रजाः राजभयादेव न खादन्ति परस्परम् ।**
**मज्जेत् धर्मस्त्रयी न स्याद् यदि राजा न पालयेत् ॥**

पुराणों में भी हमारी राष्ट्रीय चेतना और सांस्कृतिक एकता पूर्ण विकसित हुई है । यहाँ भारतवर्ष को एक पूरी इकाई के रूप में चित्रित किया गया है—

**उत्तरं यत्समुद्रस्य हिमाद्रेश्चैव दक्षिणम् ।**
**वर्षं तद्भारतं नाम भारती यत्र सन्ततिः ॥**

विष्णुपुराण का यह कथन शब्दभेद से अनेक पुराणों में दोहराया गया है । इस प्रकार बार-बार भारत की सीमाओं का वर्णन करने का अभिप्राय यह है कि तत्कालीन जीवन में भारतभूमि के प्रति प्रेम सहज तथा गहन था । सामान्य जन में भी अपने निवासक्षेत्र की परिधि से बाहर देश की सीमा का ज्ञान और उसके प्रति ममत्वभाव था । संध्योपासना के साथ नित्यपाठ में प्रयुज्यमान संकल्पमंत्र इसका उदाहरण है — हरिः ओं तत्सद् श्रीमद् भगवतो पुराणपुरुषोत्तमस्य श्रीविष्णोराज्ञया...... भारतवर्षे भरतखण्डे आर्यावर्तके देशे पुण्यप्रदेशे.... डॉ० वासुदेश शरण अग्रवाल के अनुसार, इस मंत्र में राष्ट्र की भौगोलिक और सांस्कृतिक एकता की राष्ट्रव्यापी स्वीकृति परिलक्षित होती है । भारतभूमि पर जन्म सहस्र जन्मों के संचित पुण्यों का परिणाम है, क्योंकि इस पवित्र भूमि पर जन्म लेनेवाले के लिए जन्म-मरण के अनवरत चक्र से मुक्ति के अधिक अवसर हैं । लगभग प्रत्येक पुराण भारतवर्ष को एक इकाई के रूप में मानता है तथा इसके विभिन्न प्रान्तों, नदियों, पर्वतों, सरोवरों, तीर्थस्थलों आदि का अत्यन्त विशद और यथार्थ रूप प्रस्तुत करता है । भारतवर्ष की एकता, अखण्डता तथा देशप्रेम का राग विष्णु और भागवत पुराण के प्रख्यात पद्यों में बहुत सुन्दरता से अभिव्यक्त हुआ है । देवतागण भारतवासियों को धन्य मानते हैं, क्योंकि भारत देश स्वर्ग तथा मोक्ष पाने का सुखद मार्ग है ।

**गायन्ति देवाः खलु गीतिकानि धन्यास्तु ते भारतभूमिभागे ।**
**स्वर्गापदवर्गास्पदमार्गभूते भवन्ति भूयः पुरुषाः सुरत्वात् ॥**[१]

इस प्रकार वैदिक काल से चली आ रही राष्ट्रीय भावना शनैः शनैः स्पष्ट से स्पष्टतर होती गयी है । प्रख्यात साहित्यकार श्री जैनेन्द्र कुमार ने प्राचीन भारतवर्ष की राष्ट्रीय चेतना और सांस्कृतिक एकता के सम्बन्ध में अपने विचार प्रस्तुत करते हुए कहा है कि प्राचीन भारत प्रारम्भ से ही एक राष्ट्र रहा है तथा यहाँ के लोगों में एतद्विषयिणी चेतना भी रही है । देश की भौगोलिक सीमाएँ फैलती-सिकुड़ती रही हैं, लेकिन उसकी एकता राजनैतिक अनेकता में होती आयी है । यहाँ राष्ट्र की धारणा राज्यकेन्द्रित नहीं रही है; उसके प्रति मातृभाव तथा तीर्थभाव जगाया गया है ।

पुराणों के अनन्तर महाकवि कालिदास की रचनाओं में राष्ट्र का महान्, उदात्त और सौम्य स्वरूप प्रकट हुआ है । समस्त काव्यकृतियों में भारतवर्ष की अपूर्व मनीषा और महान् आदर्श व्यक्त हुए हैं । राष्ट्रप्रेम की अभिव्यक्ति की पराकाष्ठा 'कुमारसम्भव' महाकाव्य के प्रथम पद्य से ही देखी जा सकती है । कवि कालिदास ने भी भारतभूमि का वर्णन एक अविभाज्य इकाई के रूप में किया है । इस विशाल देश के उत्तर में हिमालय अपनी दोनों भुजाओं से पूर्वी और पश्चिमी समुद्रों का स्पर्श करता इस प्रकार है, मानो पृथ्वी का मानदण्ड हो —

**अस्त्युत्तरस्यां दिशि देवतात्मा, हिमालयो नाम नगाधिराजः ।**
**पूर्वापरौ तोयनिधी वगाह्य, स्थितः पृथिव्या इव मानदण्डः ॥**

---

१. विष्णुपुराण २.३.३५

देवात्मा हिमालय द्वारा विभक्त समुद्र-मेखलावाली भारतभूमि ही वह महान् राष्ट्र है, जिसे कवि कालिदास ने अपने काव्यों में सम्पूर्ण आध्यात्मिक और आधिभौतिक वैभव के साथ प्रस्तुत किया है। कवि ने अपनी आस्था केवल भारतवर्ष के भौगोलिक विस्तार में ही व्यक्त नहीं की है; यहाँ के रहन-सहन, सामाजिक तथा सांस्कृतिक परिवेश, आचार-विचार सभी के प्रति उनके मन में दृढ़ आस्था है। मेघदूत का मेघ-मार्ग, रघुवंश के त्रयोदश सर्ग में लंका से अयोध्या तक की यात्रा, रघुदिग्विजय के प्रसंग में भारत के विविध प्रदेशों का संक्षिप्त विवरण, इन्दुमती के स्वयंवर-वर्णन में सुनन्दा द्वारा दिया गया विभिन्न राज्यों और नरेशों का परिचय कवि कालिदास की राष्ट्रीयता की भावना और सांस्कृतिक एकता के प्रति भक्ति का प्रतीक है। महाकवि ने श्रुतिमहती विशेषण द्वारा संस्कृत वाणी को महिमामण्डित किया है। 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' का भरतवाक्य महाकवि की उत्कट राष्ट्रीय भावनाओं की गहन अभिव्यक्ति है —

**प्रवर्ततां प्रकृतिहिताय पार्थिवः, सरस्वती श्रुतिमहती महीयताम्।**
**ममापि च क्षपयतु नीललोहितः, पुनर्भवं परिगतशक्तिरात्मभूः॥**

कवि का यह संदेश है कि राजा का प्रधान कर्तव्य प्रजा का अनुरंजन है। अराजकता नाना प्रकार के दुर्गुणों को जन्म देती है। समाज का विद्वद् समुदाय ही राष्ट्र को अभ्युदय मार्ग पर ले जाता है। अतः सरस्वती का पूजन और विद्वानों का समादर करना राष्ट्र के प्रत्येक व्यक्ति का कर्तव्य है। राजा क्षात्र-बल का प्रतीक होता है तो इन दोनों के परस्पर साहचर्य से ही राष्ट्र का अभ्युदय और कल्याण हो सकता है। 'रघुवंश' महाकाव्य में कवि ने इन दोनों के परस्पर सहयोग के परिणाम को अत्यन्त फलप्रद बताया है। वेदों के ज्ञाता वसिष्ठजी ने जब अज का राज्याभिषेक किया तो वे (अज) इतने तेजस्वी हो उठे कि उनके समस्त शत्रु काँप उठे, क्योंकि जब क्षात्र-तेज के साथ ब्राह्म-तेज मिल जाता है, तब वह उसी प्रकार बलशाली हो उठता है, जिस प्रकार वायु का सहारा पाकर अग्नि प्रचण्ड हो उठती है —

**स बभूव दुरासदः परैर्गुरुणाथर्वविदा कृतक्रियः।**
**पवनाग्निसमागमो ह्ययं सहितं ब्रह्म यदस्त्रतेजसा॥**[१]

कवि कालिदास की रचनाओं में हमारे राष्ट्र की समग्र सांस्कृतिक चेतना अभिव्यक्ति हुई है। वे हमारी राष्ट्रीय चेतना और सांस्कृतिक धरोहर को मूर्तिमान् करनेवाले कवि हैं। इस देश के सुदीर्घ इतिहास में ऋषियों, मुनियों, कलाकारों और विचारकों ने जो कुछ भी महान् तथा सुन्दर प्रदान किया है, मानव में देवत्व का आधान करने के लिए जो कुछ भी प्रयास किया है, उन सबको कालिदास ने ललित, मोहन तथा सशक्त वाणी प्रदान की है। संस्कृत-वाङ्मय उन समस्त ऋषि-मुनियों, विचारकों और कवियों का ऋणी रहेगा, जिन्होंने न केवल राष्ट्रप्रेम, अपितु विश्वकल्याण की कामना से सुरभारती की उपासना की है।

---

१. रघुवंशम् ८.४

# संस्कृत तथा अरबी भाषा में साम्य

डॉ. खालिद बिन यूसुफ खाँ
एवं
डॉ. सलमा महफ़ूज़

विश्व में भाषाओं की कुल संख्या लगभग तीन हजार है ।[१] भाषाओं के वर्गीकरण की प्रारम्भिक अवस्था में भाषाओं का वर्गीकरण देश, जाति अथवा धर्म के आधार पर किया जाता था; किन्तु यह नितान्त अनुपयोगी सिद्ध हुआ । आज का युग वैज्ञानिक युग है । भाषा का क्षेत्र भी उससे वंचित नहीं है ।

आजकल विश्व की भाषाओं के दो वर्गीकरण प्रचलित हैं—[२]

(१) आकृतिमूलक या रूपात्मक वर्गीकरण—

इसमें आकृति, अर्थात् रूपतत्त्व की समानता को आधार बनाया जाता है ।

(२) पारिवारिक या ऐतिहासिक वर्गीकरण—

इसमें अर्थतत्त्व तथा रूपतत्त्व, दोनों को आधार बनाया जाता है ।

आकृतिमूलक वर्गीकरण के आधार पर भाषाओं को दो भागों में विभक्त किया जाता है[३]—

**(१) अयोगात्मक (Isolating)**— वह भाषा-वर्ग, जिसकी भाषाओं में अर्थतत्त्व (प्रकृति) के साथ रूपतत्त्व (प्रत्यय) का योग नहीं होता है ।

**(२) योगात्मक (Agglutinating)**— वह भाषा-वर्ग, जिसकी भाषाओं में अर्थतत्त्व (प्रकृति) के साथ रूपतत्त्व (प्रत्यय) का योग होता है ।

अर्थतत्त्व तथा रूपतत्त्व (सम्बन्ध तत्त्व) की समानता को आधार बनाकर भाषाओं का जो वर्गीकरण किया जाता है, वह पारिवारिक वर्गीकरण कहलाता है । इस वर्गीकरण के द्वारा उन सभी भाषाओं को एक भाषा-परिवार

---

१. डॉ. कर्ण सिंह, भाषा-विज्ञान, पृ. ६७

२. वही

३. वही, पृ. ६९

में रखा जाता है, जो किसी एक मूल भाषा से विकसित हुई हैं । उदाहरणार्थ—मूल भारोपीय भाषा से विकसित भारत तथा यूरोप में बोली जानेवाली सभी भाषाएं भारोपीय भाषा-परिवार में रखी जाती हैं ।[१]

भाषाओं के पारिवारिक वर्गीकरण के आधार चार तत्त्व हैं—

१. स्थानिक समीपता

२. शब्दों की समानता

३. व्याकरण साम्य

४. ध्वनि साम्य

स्थानिक समीपता पारिवारिक वर्गीकरण का कोई पुष्ट आधार नहीं है, क्योंकि मराठी और कन्नड़ अथवा तेलगु एवं उड़िया यद्यपि भौगोलिक दृष्टि से एक दूसरे के नितान्त समीप हैं, तथापि ये एक ही परिवार की भाषाएँ नहीं हैं । इसके विपरीत यद्यपि हिन्दी तथा अंग्रेजी में स्थानिक समीपता नहीं है, फिर भी ये दोनों एक ही परिवार की भाषाएँ हैं । शब्दों की समानता के आधार पर अनेक भाषाओं को एक ही परिवार का सिद्ध किया जा सकता है । शब्दों की समानता के लिए जो शब्द चुने जायें, उनमें ध्वनिसाम्य के साथ-साथ अर्थसाम्य का होना भी आवश्यक है । उदाहरणार्थ—भारोपीय परिवार की विभिन्न भाषाओं में 'पिता' तथा 'सात' के लिए शब्द इस प्रकार हैं—

| संस्कृत | फारसी | ग्रीक | लैटिन | जर्मन | अंग्रेजी |
|---|---|---|---|---|---|
| पितृ | पिदर | Pater | Pater | Vater | Father |
| सप्त | हफ्त | Hepta | Septem | Sieben | Seven |

व्याकरण साम्य से तात्पर्य है पदरचना तथा वाक्यरचना की समान शैली । अतः शब्दों की समानता से अधिक महत्त्व व्याकरण-साम्य का है । कारण, शब्दों का आदान-प्रदान होने पर भी सम्पर्क में आनेवाली किन्हीं भी भाषाओं से व्याकरण-साम्य नहीं हो पाता है । इसकी पद-रचना तथा वाक्य-रचना की शैली अपनी ही रहती है । अतः जहाँ शब्दों की समानता से किन्हीं भाषाओं के एक परिवार का होने की मात्र संभावना प्रकट होती है, वहाँ व्याकरण साम्य से उस सम्भावना की पुष्टि हो जाती है ।

यद्यपि किसी मूल भाषा की ध्वनियाँ, उससे विकसित सभी भाषाओं में उसी रूप में नहीं मिलती तथा एक ही भाषा की ध्वनियाँ भी कालान्तर में बदल जाती हैं, तथापि प्रत्येक भाषा का ध्वनि-समूह अपने मूल स्वरूप की रक्षा बड़ी सुदृढ़ता के साथ करता है । अन्य भाषाओं के शब्दों को स्वीकार करते हुए भी सामान्यतया कोई भाषा उन भाषाओं की ध्वनियों को जैसे का तैसा आत्मसात नहीं करती । उदाहरणार्थ—अंग्रेजी का लैण्टर्न शब्द हिन्दी में 'लालटेन' हो गया है । अतः ध्वनिसाम्य रखनेवाली भाषा भी एक ही परिवार की मानी जानी चाहिए ।

१. भाषाविज्ञान पृ.७८

इस प्रकार स्थानिक समीपता, शब्द-साम्य, व्याकरण-साम्य तथा ध्वनि-साम्य—ये चारों ही पारिवारिक वर्गीकरण के आधार हैं। इसमें व्याकरण-साम्य का महत्त्व सर्वाधिक तथा स्थानिक समीपता का महत्त्व सबसे कम है। शब्द-साम्य तथा ध्वनि-साम्य से भाषा के पारिवारिक वर्गीकरण में अत्यधिक सहायता मिलती है।[१]

इस वर्गीकरण के अतिरिक्त कुछ विद्वानों ने सम्पूर्ण भाषाओं को भौगोलिक आधार पर चार खण्डों में विभाजित किया है—[२]

१. अमेरिका खण्ड — अमेरिकी परिवार

२. अफ्रीका खण्ड — सूडानी परिवार, बन्तू परिवार, होतेन्तोत बुशमैनी परिवार।

३. यूरेशिया खण्ड — भारत यूरोपीय परिवार, द्रविड़ परिवार, बुरुशस्की परिवार, यूराल-अल्ताई परिवार, काकेशी परिवार, चीनी परिवार, जापानी-कोरियाई परिवार, अत्युत्तरी (हाइपरबोरी) परिवार, बास्क परिवार तथा सामी-हामी परिवार।

४. प्रशान्त महासागरीय खण्ड — मलय-बहुद्वीपीय परिवार, पापुई परिवार, ऑस्ट्रेलियाई परिवार तथा दक्षिण पूर्व एशियाई परिवार।

कुछ विद्वान् सामी-हामी परिवार की गणना यूरेशिया खण्ड के अन्तर्गत नहीं, बल्कि अफ्रीका खण्ड में करते हैं तथा इन्हें पृथक् परिवार की भाषाएँ मानते हैं। इन्हें सैमेटिक तथा हैमेटिक भी कहा जाता है। सामी शाखा की प्राचीन भाषा 'अक्कादी' है। आरमेनियन, हिब्रू तथा अरबी भाषा भी इसी शाखा की है। अरब, ईराक, फिलिस्तीन, सीरिया, मिस्र आदि देशों में ये भाषाएँ बोली जाती हैं।

'हामी' शाखा के अन्तर्गत प्राचीन 'मिस्री' भाषा तथा 'बर्बर' भाषाएँ आती हैं। इन भाषाओं का क्षेत्र उत्तरी अफ्रीका है।[३] इस्लाम तथा ईसाई धर्म की उत्पत्ति इन्हीं जातियों में हुई।

भारोपीय परिवार की भाषाएँ भारत (उत्तरी), अफगानिस्तान, ईरान एवं समस्त यूरोप में बोली जाती है। संस्कृत, ग्रीक, लैटिन आदि प्राचीन तथा अंग्रेजी, फ्रेंच, जर्मन, हिन्दी मराठी, गुजराती, पंजाबी बंगला आदि प्रमुख आधुनिक भाषाएँ इसी परिवार की हैं।[४]

उपर्युक्त भाषाओं के वर्गीकरण के आधार पर यह स्पष्ट होता है कि संस्कृत भारोपीय परिवार की भाषा है तथा अरबी सामी परिवार की। बाह्य दृष्टि से इस विभाजन के मूल में दोनों ही भाषाओं की ध्वनि, व्याकरण तथा अर्थसंबंधी असमानताओं को आधार माना गया है, परन्तु प्रस्तुत शोधपत्र में अनेक ऐसे साम्य उपलब्ध हैं

---

१. भाषाविज्ञान, पृ.८२

२. वही, पृ.८४

३. वही, पृ.८५

४. वही, पृ.८४

जिनके आधार पर पूर्व मान्यताओं का खण्डन होता है तथा यह भी प्रतीत होता है कि दोनों ही भाषाएँ समान परिवार की हैं।

यह सर्वविदित है कि मूल भारोपीय भाषा में चवर्ग तथा टवर्ग स्पर्श ध्वनियाँ नहीं थीं। इसमें तीन लिङ्ग, तीन पुरुष तथा तीन ही वचन थे। भाषा में सुर का प्रयोग होता था तथा भाषा संगीतात्मक थी।[१]

अरबी भाषा में भी चवर्ग एवं टवर्ग नहीं होता है। इसमें भी तीन लिङ्ग— मुज़क्कर, मुअन्नस, मुखन्नस; तीन वचन— वाहिद, तसनिया, जमा तथा तीन पुरुष (ज़मीर) गाहब, मुखातब तथा मुतकल्लिम होते हैं। अरबी भाषा भी लयात्मक है। इसमें स्वरों पर विशेष ध्यान दिया जाता है। इसमें भी शब्द रूप एवं धातु रूप चलते हैं। अतः व्याकरण की दृष्टि से अरबी भाषा भारोपीय परिवार की ही प्रतीत होती है।

जिस प्रकार 'पिता' एवं 'सात' के लिए समान ध्वनिवाले शब्दों का उदाहरण प्रस्तुत करके विभिन्न भाषाओं को एक ही परिवार का स्वीकार किया गया है, उसी निकष पर अरबी को भी रखा जाये, तब भी यह प्रतीत होगा कि यह भारोपीय परिवार की ही भाषा है। यथा—

| संस्कृत | फारसी | ग्रीक | लैटिन | जर्मन | अंग्रेजी | अरबी |
|---|---|---|---|---|---|---|
| पितृ | पिदर | पैटर | पातैर | फाटर | फादर | अबू या अबुन |
| सप्त | हफ्त | हेफ्टा | सेप्टम | सीवन | सेवन | सबअ |

'पिता' के लिए अरबी में अबुन या अबू शब्द का प्रयोग किया जाता है, जिसका 'पितृ' शब्द से ध्वनिसाम्य प्रतीत नहीं होता। इसका समाधान श्री अरविन्द द्वारा प्रस्तुत तमिल के एक उदाहरण से सम्भव है। उनके अनुसार तमिल भाषा में 'पिता को 'अप्पा' कहते हैं, जो संस्कृत का अपत्यम्, अप्त्यम् तथा अप्न (संतान) के शब्द विपर्यय से बना है। इस प्रकार तमिल का 'अप्पा' तथा आधुनिक अरबी का 'अब्बा', दोनों ही अपत्यम् या अप्न से निर्मित हैं। इसी प्रकार सात संख्यावाची सप्त शब्द से ही मिलता-जुलता अरबी का सबअ शब्द भी है। माता के लिए संस्कृत में मातृ शब्द का प्रयोग होता है तो अरबी में उम्म शब्द का, जो मातृ के समकक्ष नहीं बल्कि 'अम्बा' शब्द (अम्ब) के सन्निकट है।

यहाँ संस्कृत-अरबी में साम्य के साथ ही जो दो उदाहरण तमिल के भी प्रस्तुत किये गये हैं, उसका कारण यह है कि भाषाविद् तमिल को द्रविड़ परिवार का मानते हैं, आर्य का नहीं-जबकि श्री अरविंद के अनुसार भाषा-शास्त्रियों ने भारतीय जातियों को भाषागत भेदों के बल पर उत्तरीय आर्य जाति तथा दाक्षिणात्य द्रविड़ जाति में विभक्त कर दिया है, किन्तु जिसमें कन्याकुमारी से लेकर अफगानिस्तान तक संपूर्ण भारत में छोटे-मोटे भेद व्याप्त हैं।[२] इस प्रकार श्री अरविन्द की दृष्टि में भाषा-विभाजन का आधार अवैज्ञानिक है।

---

१. भाषाविज्ञान, पृ.८९

२. श्री अरविंद, वेद रहस्य (उत्तरार्द्ध), पृ.२६१

श्री अरविन्द पुन: कहते हैं कि जब मैक्समूलर ने अपने आकर्षक अध्ययन-अनुशीलन में जगत् के सम्मुख 'पिता, पाटैर, पातैर, फाटर, फादर' इस महान् और घनिष्ठ सम्बन्ध का ढोल बजाया था, तब वह एक प्रकार से नवीन विज्ञान का दिवाला पीटने की तैयारी कर रहा था। वह इसके पीछे विद्यमान अधिक सच्चे सूत्रों एवं अधिक व्यापक परिप्रेक्ष्यों से परे ले जा रहा था। इस दुर्भाग्यपूर्ण सूत्र के संकुचित आधार पर अत्यन्त असाधारण और भव्य, परन्तु नि:सार भवन खड़े किये गये। सर्वप्रथम प्राचीन और नवीन भाषाओं के भाषाशास्त्रीय वर्गीकरण के आधार पर सभ्य मानव जाति को आर्य, सेमेटिक, द्रविड़ और तुरानी प्रजातियों में विस्तृत रूप से विभक्त कर दिया गया।[१]

संस्कृत तथा अरबी में ध्वनि एवं अर्थ-संबंधी साम्य के साक्ष्य के रूप में कतिपय शब्द प्रस्तुत है, जिन्हें देखकर नि:संकोच कहा जा सकता है कि अरबी तथा संस्कृत, दोनों एक ही परिवार की भाषाएँ हैं।

| **अरबी** | **संस्कृत** |
|---|---|
| १. अस्र = समय (विशेषरूपेण सूर्यास्त से पूर्व का) | अहर् = दिन। |
| २. अतीक = पुराना | अतिक्रान्त = पुराना |
| ३. अब्तर = बदहाल, अस्त-व्यस्त | अवतर = अव नीचे स्तर। तरप्-प्रत्यय |
| ४. आयद = लौटनेवाला | आगत = आया हुआ |
| ५. इमाम = पेशवा, अग्रसर | अमाम: = अमेन ज्ञानेन सह अमति चरति (अम् = जाना, सेवा करना), अम = शक्ति, वेग |
| ६. ईसा = शक्तिशाली | ईश: = समर्थ, स्वामी |
| ७. कारी = धार्मिक ग्रन्थों को सस्वर पढ़नेवाला | कारु = स्तोता। |
| ८. कमर = चंद्रमा | कम्र = सुंदर |
| ९. खाली = रिक्त | खालीन: = खे शून्ये आलीन:, सर्वथा शून्य |
| १०. गैब = परोक्ष, नियति | गर्भ्य: = गर्भे रहस्ये भव: |
| ११. ज़िज़्ज़ाल = हिलाना, कँपाना | ज्याचाल = भूचाल |
| १२. तलाक = विवाह-विच्छेद | त्याग = सम्बन्ध-विच्छेद (ध्यान रहे कि अरबी में 'ग' वर्ण नहीं होता) |

१. वही

राक्षसों में भी परदा-प्रथा थी । रावण की मृत्यु पर मन्दोदरी विलाप करती हुई कहती है— स्वामी ! मैं परदा छोड़कर, नगरद्वार से पैदल चलकर प्रासाद से बाहर आयी हूँ । मुझे देखकर आप क्रुद्ध क्यों नहीं होते ?

किन्तु खेल-कूद आदि व्यसनों, संकट के समय स्वयंवर एवं विवाह तथा यज्ञ में स्त्रियों को देख पाने में, अवगुण्ठनहीन होने में दोष नहीं माना जाता था—

> व्यसनेषु न कृच्छेषु न युद्धेषु स्वयंवरे ।
> न कृतौ नो विवाहे वा दर्शनं दूष्यते स्त्रियः ॥[१]

रामायण में मन्दोदरी का स्थान भी महत्त्वपूर्ण है । वह अत्यन्त बुद्धिमती थी और समय-समय पर रावण को सत्परामर्श देती रहती थी, परन्तु अभिमानी रावण उसके वचनों की अवहेलना किया करता था । इस कारण रावण तथा विदुषी तारा का अनुरोध नहीं मानने के कारण बालि—दोनों विनष्ट हुए ।

महाभारतकाल में द्रौपदी अहंकार, काम और क्रोध से रहित एक विदुषी थी । उसने नारी धर्म का वर्णन 'महाभारत' के वन पर्व में इस प्रकार किया है—

> देवो मनुष्यो गन्धर्वो युवा चापि स्वलङ्कृतः ।
> द्रव्यवानभिरूपो वा न मेऽन्यः पुरुषो मतः ॥

चाहे कोई पुरुष देवता, मनुष्य, गन्धर्व, युवा, अलंकृत, ऐश्वर्यवान् अथवा परम सुन्दर क्यों न हो, मेरा मन पाण्डवों के अतिरिक्त अन्य किसी पर नहीं जाता ।

नारी धर्म का निरूपण करती हुई द्रौपदी कहती है—

> नाभुक्तवति नास्नाते नासंविष्टे न भर्तरि
> न संविश्यामि नाश्नामि सदा कर्मकरेष्वपि ।
>
> क्षेत्राद् वनाद् वा ग्रामाद् वा भर्तारं गृहमागतम्
> अभ्युत्थायाभिनंदाभि आसनेनोदकेन च ॥

अर्थात् मैं पतियों और सेवकों को भोजन कराये बिना भोजन नहीं करती, उन्हें स्नान कराये बिना स्नान नहीं करती, उनसे पूर्व शयन नहीं करती । पति कृषिक्षेत्र, वनक्षेत्र, ग्रामक्षेत्र से घर पधारते हैं तो खड़ी होकर उनका अभिनन्दन करती हूँ तथा आसन और जल-अर्पण करके उनके स्वागत-सत्कार में प्रवृत्त होती हूँ । यही नहीं, वनवास की अवधि में द्रौपदी सजग रहकर समय-समय पर अपने पतियों को प्रोत्साहित करती रहती है ।

संस्कृत में चाहे वैदिक भाषाओं में रचित साहित्य हो या लौकिक भाषा में रचित साहित्य, संस्कृत एवं संस्कृति के प्रचार-प्रसार में विदुषी स्त्रियों की विशेष भूमिका रही है । सप्तशती और देवी भागवत एकमत होकर

---

१. युद्धकाण्ड ११/२७

उद्घोष करते हैं—समस्त विद्याएँ और समस्त स्त्रियाँ देवी के ही रूप हैं, उनकी पूजा-अर्चना से ही समाज तुष्ट रहता है तथा राष्ट्र उन्नति करता है। यथार्थ में नारी पूजनीया है। महाराज मनु का कथन है—

**यत्र नार्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवताः।**

किसी भी राष्ट्र की सभ्यता एवं संस्कृति के निर्माण तथा विकास में महिलाओं का योगदान महत्त्वपूर्ण होता है तथा किसी भी युग में किसी भी राष्ट्र की नारी संस्कृति का मापदण्ड होती है।

अपनी इस भूमिका की अन्तिम कड़ी के रूप में संस्कृत साहित्य द्वारा प्रतिपादित सांस्कृतिक परिवेश में महिलाओं ने जो योगदान किया है, उसे नगण्य नहीं कहा जा सकता।

# उत्तर प्रदेश में संस्कृत शिक्षा की दशा और दिशा

डॉ. दयानन्द मिश्र

"शिक्षा ही राष्ट्र के सार्वभौम विकास एवं प्रोन्नति का मूल है ।" जो राष्ट्र अथवा देश शैक्षिक दृष्टि से जितना समुन्नत होगा, वह राष्ट्र उतना ही सम्पन्न एवं समृद्ध होगा । आध्यात्मिकता के क्षेत्र में भारतवर्ष सदैव अग्रणी रहा तथा इसे 'विश्वगुरु' कहलाने का गौरव प्राप्त होता रहा है—

"स्वं-स्वं चरित्रं शिक्षेरन् पृथिव्यां सर्वमानवा:"[१] इसके मूल में भारत की संस्कृति एवं संस्कृत भाषा का सर्वोत्कृष्ट योगदान रहा है ।

संस्कृत भाषा भारत-भूमि की वह अजस्र धारा है, जो परिस्थितिवश क्षीण भले ही हो जाये, पर निश्चल एवं निष्प्राण नहीं हो सकती । एक ओर यदि इसके कण-कण में भारतीय संस्कृति भरी है तो दूसरी ओर इसकी समृद्धि को विश्व की कोई भी भाषा लांघ नहीं सकती । विगत शताब्दियों के राजनीतिक उलटफेर और झंझावातों ने इसकी प्रमुखता को अपहृत कर लिया था । किन्तु स्वातन्त्र्योत्तर काल में इसकी गरिमा-प्रतिष्ठापन का प्रयास पुनः प्रारम्भ हुआ । संस्कृत महाविद्यालयों की स्थापना की जाने लगी । संस्कृत-शिक्षण, काव्य-प्रणयन एवं शोध को प्रोत्साहित किया जाने लगा । संगोष्ठियों एवं सम्मेलनों का व्यापक आयोजन प्रारम्भ हुआ । किन्तु परिणाम बहुत उत्साहवर्धक एवं सुखावह नहीं दिखलाई पड़ता । आज भी हम अधिकांश रूप से संस्कृत भाषा का प्राचीन गौरव गान करके ही अपने कर्तव्यों की इतिश्री मान लेते हैं । यह कष्टप्रद स्थिति है । आज आवश्यकता इस बात की है कि हम अतीत से प्रेरणा लेते हुए संस्कृत भाषा को विश्व की अन्य भाषाओं के समानान्तर ही नहीं, वरन् उनसे भी उत्कृष्ट रूप में विश्व के समक्ष प्रस्तुत कर सकें । इसके लिए हमें निश्चित रूप में शिक्षण की अभिनव प्रगतिशील प्रविधियाँ, शोध के उत्कृष्ट आयामों इत्यादि को स्वीकार करना आवश्यक होगा ।

सम्प्रति उत्तर प्रदेश में संस्कृत शिक्षा के दो स्वरूप विकासोन्मुख हैं । प्रथम— पारम्परिक शिक्षा-पद्धति, द्वितीय—आधुनिक संस्कृत शिक्षा-पद्धति । परम्परागत संस्कृत शिक्षा के अन्तर्गत उत्तर प्रदेश में प्रथमा से लेकर आचार्यपर्यन्त तथा आधुनिक संस्कृत शिक्षा के अन्तर्गत उच्च प्राथमिक विद्यालयों से लेकर एम.ए. तक पठन-पाठन प्रावधानित है, जिसका अग्रांकित स्वरूप ध्यातव्य है—

---

१. मनुस्मृति

परम्परागत पद्धति—

संस्कृत शिक्षा के क्षेत्र में उत्तर प्रदेश का महनीय योगदान रहा है। वाराणसी, अयोध्या, प्रयाग, आगरा, मथुरा, वृन्दावन, हरिद्वार, उत्तरकाशी आदि के नगरों में परम्परागत पद्धति से संस्कृत शिक्षा के गौरवपूर्ण केन्द्र हैं, जहाँ पर वेद, व्याकरण साहित्य, दर्शन, अर्थशास्त्र, धर्मशास्त्र, पुराण, इतिहास आदि आर्य परम्परा के ग्रन्थों का अहर्निश मनन-चिन्तन एवं स्वाध्याय हो रहा है।

उत्तर प्रदेश में सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय (वाराणसी) द्वारा लगभग ११०० संस्कृत पाठशालाओं को मान्यता प्रदान की गयी है, जिनमें ०७ प्राच्य, प्रशिक्षण संस्थाएँ पूर्णतया राजकीय हैं, शेष संस्थाओं में ७०० से अधिक को सहायता प्राप्त है तथा अन्य को वित्तविहीन मान्यता प्राप्त है, जिनका संचालन एवं संरक्षण पंजीकृत समितियों द्वारा निजी आय-स्रोतों से किया जाता है। मान्यताप्राप्त संस्कृत पाठशालाओं में १९७२ से पूर्व मात्र प्रथम एवं द्वितीय श्रेणी की संस्कृत पाठशालाओं के शिक्षकों का वेतनमान निश्चित था। शेष पाठशालाओं के शिक्षकों के लिए कोई वेतनमान निश्चित नहीं था। उत्तर प्रदेश वेतन अयोग की संस्तुतियों के आधार पर राजाज्ञा संख्या १/९ १७१ ७३ शिक्षा ३ शिक्षा अनुभाग ३ दिनांक १४ अक्टूबर, १९७४ के द्वारा प्रदेश की संस्कृत पाठशालाओं को प्रथम, द्वितीय, तृतीय एवं चतुर्थ श्रेणियों में विभक्त किया गया। सम्प्रति उत्तर प्रदेश अन्य विश्वविद्यालयों से सम्बद्ध स्नातकोत्तर महाविद्यालयों के समान प्रथम श्रेणी के महाविद्यालयों का शैक्षिक स्तर है और द्वितीय श्रेणी के महाविद्यालयों का स्तर विश्वविद्यालयों से सम्बद्ध डिग्री कॉलेजों के समान हैं। तृतीय एवं चतुर्थ श्रेणी की पाठशालाओं का शैक्षिक स्तर क्रमशः इण्टरमीडिएट कॉलेजों तथा हाईस्कूल के समान है।

राजकीय संस्कृत कॉलेज (बनारस) के 'वाराणसेय-संस्कृत विश्वविद्यालय' वाराणसी के रूप में विलीन होने पर उत्तर प्रदेश शासन के अधिनियम १९५६ के लागू होते ही उत्तर प्रदेश के प्राच्य संस्कृत शिक्षा के युगानुरूप पाठ्यक्रम का शुभारंभ हुआ। फलतः वेद, व्याकरण, साहित्य, दर्शन, पुराण, इतिहास, ज्योतिष आदि विषयों के अतिरिक्त आधुनिक विषय के रूप में ही हिन्दी, अंग्रेजी, गणित, इतिहास, भूगोल, राजनीतिविज्ञान, गृहविज्ञान, शिक्षाशास्त्र आदि अनेक युगानुकूल एवं लोकोपयोगी विषयों का सन्निवेश हुआ। उत्तर प्रदेश शासन ने सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय द्वारा संचालित परीक्षाओं को अन्य परीक्षाओं के समकक्ष घोषित किया, जिनका विवरण अधोलिखित है—

आचार्य — एम.ए. के समकक्ष

शास्त्री — बी.ए. के समकक्ष

उत्तर मध्यमा — इण्टरमीडिएट के समकक्ष

पूर्व मध्यमा — हाई स्कूल के समकक्ष

प्रथमा — जूनियर हाईस्कूल के समकक्ष

पूर्वोक्त समकक्षता प्राप्त होने पर प्राच्य संस्कृत परीक्षा उत्तीर्ण अभ्यर्थियों को लोक सेवा आयोग (उत्तर प्रदेश) द्वारा आयोजित प्रतिस्पर्धा परीक्षाओं तथा प्राविधिक परीक्षाओं में सम्मिलित होने की सुविधा प्राप्त हुई। साथ ही प्राच्य संस्कृत के अनेक अभ्यर्थी प्रतिवर्ष उच्च प्राशासनिक प्रतिस्पर्धा परीक्षाओं में सफलता प्राप्त करते चले आ रहे हैं।

इस प्रकार शासन द्वारा प्राच्य संस्कृत शिक्षा के प्रोन्नयन हेतु बहुविध प्रयास किए जा रहे हैं। 'माध्यमिक संस्कृत शिक्षा परिषद्' का गठन— कृत प्रयासों का सद्यः फल है। उक्त के अतिरिक्त उत्तर प्रदेश शासन की संस्तुति के आधार पर शिक्षा मंत्रालय प्रदेश के द्वारा कतिपय संस्कृत महाविद्यालयों (३ से अधिक) को आदर्श योजना के अन्तर्गत स्वीकृत किया गया। साथ ही प्रदेश में संस्कृत भाषा के उत्तरोत्तर प्रचार-प्रसार एवं प्रोन्नति की दिशा में केन्द्र द्वारा प्रायोजित योजनाएँ कतिपय विद्यालयों में लागू की गयी। संस्कृत शिक्षा को और अधिक आकर्षक बनाने की दृष्टि से कतिपय उत्प्रेरकों का प्रावधान भी किया गया है। यथा— छात्रवृत्ति, निःशुल्क आवास, भोजनादि व्यवस्था। प्रदेश की संस्कृत-पाठशालाओं/गुरुकुलों में बालिकाओं के लिए भी संस्कृत शिक्षा के अध्ययन की व्यवस्था है।

आधुनिक युग-प्रवाह को देखते हुए सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय (वाराणसी) द्वारा प्राच्य एवं पाश्चात्य शिक्षा-पद्धतियों के संस्कृत स्नातकों के लिए प्रशिक्षण के अनेक केन्द्र खोले गए हैं। और उनका पाठ्यक्रम आवश्यकताधारितयुगबोध के अनुरूप निर्मित किया गया है। उक्त के अतिरिक्त केन्द्रीय सरकार द्वारा पारम्परिक संस्कृत पठन-पाठन, स्तरीय शोध आदि के निमित्त प्रदेश में सम्प्रति 'गंगानाथ झा केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ (इलाहाबाद) एवं केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ (लखनऊ) की स्थापना की गयी है। साथ ही उत्तर प्रदेश संस्कृत अकादमी (लखनऊ) द्वारा भी संस्कृत शिक्षा का विकास किया जा रहा है। इसी क्रम में उत्कृष्ट विद्वानों को प्रतिवर्ष नियमितरूप से पुरस्कृत किया जाता है। हिन्दी साहित्य सम्मेलन (प्रयाग) में भी प्रथमा, मध्यमा, उत्तमा, शास्त्री एवं साहित्यरत्न परीक्षाओं में संस्कृत को एक विषय के रूप में पढ़ाया जाता है। 'सरलतम-संस्कृत जिज्ञासु केन्द्र' (प्रयाग) द्वारा भी संस्कृत शिक्षा प्रदान की जाती है। प्रदेश अनेक प्रमुख स्थानों में परम्परागत संस्कृत मनीषियों द्वारा अपने घर पर ही निःशुल्क वैदिक, पौरोहित्य तथ सामान्य संस्कृत शिक्षा प्रदान की जाती है। आश्रम पद्धति, आवासीय व्यवस्था आदि से युक्त गुरुकुलों में भी संस्कृत शिक्षा का अध्यापन-कार्य जो गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय (हरिद्वार) के अधीन होता है।

आधुनिक संस्कृत शिक्षा व्यवस्था के अन्तर्गत प्राथमिक, उच्च प्राथमिक, माध्यमिक विद्यालयों से लेकर एम.ए. कक्षापर्यन्त पठन-पाठन हो रहा है। उत्तर प्रदेश बेसिक परिषद् के अधीन कक्षा तीन से संस्कृत शिक्षा का अध्ययन अध्यापन प्रारम्भ है। हिन्दी विषय के साथ भी अनिवार्य संस्कृत शिक्षा को सम्मिलित किया गया है। माध्यमिक विद्यालयों में वैकल्पिक विषय के रूप में पृथक से संस्कृत विषय को उपहृत कर छात्रों के लिए एक सुव्यवस्थित पाठ्यक्रम की रचना की गयी है, जिसके अन्तर्गत संस्कृत व्याकरण गद्य-साहित्य, काव्य तथा कथा-नाटक सम्बन्धी पाठ्य यथास्थल निर्दिष्ट हैं। हाई स्कूल स्तर पर प्रचलित नवीन पाठ्यक्रमानुरूप चार राष्ट्रीयकृत पाठ्यपुस्तकों का प्रणयन एवं प्रकाशन राज्य सरकार के प्राधिकार से कराया गया है।

इन पुस्तकों के माध्यम से संस्कृत भाषा में सुरक्षित राष्ट्र की सांस्कृतिक एवं साहित्यिक गरिमा से छात्रों को परिचित कराते हुए राष्ट्रीय आदर्शों के अनुरूप समन्वित राष्ट्रीय चेतना जागृत करना प्रमुख उद्देश्य रहा है। साथ ही यह भी प्रयास रहा है कि वर्तमान में प्रचलित उक्त पाठ्यपुस्तकें संस्कृत साहित्य की प्राचीन अमर कृतियों के साथ-साथ नवीन मान्यताओं एवं मूल्यों की प्रतिष्ठापिका भी बन सकें तथा राष्ट्रीय एकता, अखण्डता, धार्मिक सहिष्णुता और अस्मिता की पोषिका के रूप में उभर सकें। विभिन्न स्तरों पर प्रचलित पाठ्यक्रम मुख्यतया विविध शास्त्रों के अध्ययन एवं अनुशीलन पर आधारित है, तथापि उक्त स्तर के प्रचलित पाठ्यक्रमों में किंचित् संशोधन कर नवीन आयामों—संगणकीय ज्ञान, पर्यावरणीय शिक्षा, जनसंख्या शिक्षा, व्यावसायिक शिक्षा, तकनीकी शिक्षा आदि का समावेश न्यूनाधिक रूप में किया जा सकता है।

उत्तर प्रदेश सरकार इस दिशा में यत्नशील है। साथ ही प्रदेश में संस्कृत शिक्षक को शिक्षण-सिद्धान्तों, शिक्षण-सूत्रों, युक्तियों तथा नवीनतम तकनीकी विधियों, प्रविधियों की सम्यक् जानकारी हो सके, एतदर्थ प्राथमिक एवं माध्यमिक स्तरीय अध्यापकों के बोधात्मक, पुनर्बोधात्मक अभिनवीकरण प्रशिक्षण आदि विशिष्ट शिक्षण-प्रशिक्षण संस्थानों द्वारा प्रदान किया जाना प्रस्तावित है, जिससे संस्कृत शिक्षक आज के प्रतिस्पर्धात्मक युग में आत्मविश्वास के साथ किसी भी मंच पर स्थिर हो सके तथा ऐसी युवा पीढ़ी के निर्माण में सक्षम हो सके, जो प्रखर चरित्र-सम्पन्न, आध्यात्मिक एवं राष्ट्रीय भावनाओं से ओत-प्रोत हो।

जिससे ये संस्कृतनिष्ठ छात्र संस्कृत का शंखनाद करते हुए 'जयतु संस्कृतम्, जयतु भारतम्' के उद्घोष विश्व के कोने-कोने में प्रसृत कर सकें।

# संस्कृत भाषा की जीवन्तता : एक समीक्षा

डॉ. (श्रीमती) राजेश कुमारी मिश्र

'जीवन्तता' का सीधा अर्थ है — जीवित रहने का भाव । वस्तुतः हिन्दी का 'जीवन्त' शब्द संस्कृत के 'जीवन' से मेल खाता है, जो जीव् धातु में शतृ प्रत्यय को जोड़कर बना है ।क्रिया का सातत्य बताने के लिए यह प्रत्यय प्रत्युक्त होता है । यदि इस अर्थ में संस्कृत को शब्द बनाया जाये तो उसका शुद्ध रूप होगा— जीवता । जीवता के ही अर्थ में 'जीवन्तता' शब्द परिकल्पित किया गया है ।

संस्कृत भाषा की जीवन्तता स्वतःसिद्ध है । जैसे सन्तति परम्परा के माध्यम से पिता, पितामह सदैव जीवित रहते हैं, उसी प्रकार भारतीय भाषाओं के माध्यम से उनकी जननीभूता, संस्कृतभाषा भी नित्य जीवन्त हैं । फिर भी १९वीं शताब्दी के अन्तिम चरण में कुछ पाश्चात्य विद्वानों ने संस्कृत को 'मृत भाषा' कहकर उस अपमान को जन्म दिया, जो अभी भी संस्कृत की महिमा-गरिमा से अनभिज्ञ जनों के मन में पल रहा है ।

परन्तु यह एक स्थापित सत्य है कि संस्कृत भाषा न कभी मरी थी, न ही आज जीवन्तता से रहित है और न ही भविष्य में उसके समाप्त होने की कोई आशंका है । संस्कृत ऋषियों के हजारों वर्षों के उद्दात्त तथा गहन चिन्तन, मनन एवं तपस्या का भण्डार है । संस्कृत, मनुष्यों के मानसिक क्लेशों का विनाश करने में समर्थ है और सम्पूर्ण विश्व को नयी गति देने में समर्थ है । इसीलिए अभिराज प्रो. राजेन्द्र मिश्र संस्कृत की जीवन्तता को लक्षित कर स्पष्ट उद्‌घोष करते हैं—

> **इयमार्षतपोनिधिसंचयिनी**
> **विपदां शमनी वसुधोत्तयिनी**
> **इयमञ्चितसंस्कृतिकीर्तिकथा**
> **पुनरद्यभुवं मदयिष्यति वा**
> **न मृता न म्रियते न मरिष्यति वा ॥ (श्रुतिम्भरा)**

अब प्रश्न यह है कि यदि संस्कृत भाषा आज भी जीवन्त है तो उसका प्रमाण क्या है ? उसकी जीवन्तता का स्वरूप क्या है ? वस्तुतः इस प्रश्न का उत्तर देने के लिए हमें गहन विचार करना चाहिए । संस्कृत की जीवन्तता सिद्ध करने के अनेक आधार हैं, जिन्हें हम धार्मिक, सामाजिक, भाषा-वैज्ञानिक, सांस्कृतिक आदि शीर्षकों में विभक्त कर सकते हैं ।

**१. धार्मिक दृष्टि**— इस दृष्टि से संस्कृत भाषा आज भी जीवन्त है। जैसे मुस्लिमों और ईसाइयों के सारे धर्माचरण एवं कर्मकाण्ड 'कुरान' और 'बाइबल' पर आधारित हैं, उसी प्रकार हिन्दुओं का सम्पूर्ण धर्माचरण, व्रत, उपवास, पर्व, उत्सव, तीर्थाटन तथा अन्यान्य परलोक-सम्बन्धी कर्मकाण्ड संस्कृत पर ही आधारित हैं। चाहे बच्चे की मूल-शान्ति हो या नवग्रह-पूजन, चाहे महिलाओं की हरीतालिका व्रतकथा हो या सत्यनारायण व्रत कथा, चाहे नित्य अग्निहोत्र हो या शतचण्डी अथवा सहस्र चण्डी यज्ञ, चाहे संकट अथवा मृत्यु की घड़ी में दिया जाने वाला गोदान हो या तीर्थों में पितरों को दिया जानेवाला श्राद्ध या पिण्डदान, चाहे वह अपने ही घर में की जाने वाली नित्यपूजा हो या कोई शास्त्रोक्त बृहद् अनुष्ठान, संस्कृत के बिना कोई भी धर्माचरण संभव नहीं होता। क्योंकि धर्म की ये सारी विधियाँ वेदों, स्मृतियों एवं अन्यान्य धार्मिक ग्रन्थों में ही लिखी गई हैं। परलोक में विश्वास तथा पारलौकिक कल्याण के निमित्त धर्मानुष्ठान करना विशुद्ध आस्था का विषय है। नास्तिक एवं अनीश्वरवादी के लिए भले ही इसका कोई महत्त्व न हो, परन्तु आस्तिकों एवं श्रद्धालुओं के लिए परलोक ही जीवन का सर्वस्व है। वाशिष्ठी हवन-पद्धति, निर्णयसिन्धु व्यवहारमयूख तथा नित्यकर्म प्रकाश आदि संस्कृत ग्रन्थों में धार्मिक क्रियाकलापों का विस्तृत विवेचन किया गया है, जिसके आधार पर आज भी विश्वभर में हिन्दू समाज वैदिक कर्मकाण्ड को पूर्ण करता है। सामान्य पूजा में भी जब हम अर्घ्य, पाद्य, विष्टर तथा धूप-दीप नैवेद्य अर्पित करते हैं तो संस्कृत में लिखे मन्त्रों की आवश्यकता पड़ती है। बिना मन्त्रोच्चारण के देवता को दीपक दिखाना या नैवेद्य अर्पित करना अधूरा सा प्रतीत होता है। इसलिए हम 'चन्द्रमा मनसो जात:', 'नाभ्या आसीदन्तरिक्षम्' आदि मंत्रों का उच्चारण कर ही अपनी पूजा को फलवती समझते हैं।

**२. सामाजिक दृष्टि**—इस दृष्टि से भी संस्कृत की जीवन्तता प्रमाणित होती है। प्राचीन काल से ही भारत एक विशाल राष्ट्र रहा है। इसमें अनेक प्रान्त, अनेक भाषाएँ, अनेक वेशभूषाएँ एवं अनेक लोक-परम्पराएँ रही हैं, परन्तु वेद, पुराण, स्मृति -साहित्य, रामायण-महाभारत आदि सम्पूर्ण भारतीय समाज के अनुप्राणक रहे हैं। यही कारण है कि संस्कृत भाषा ने हमारे देश की सामाजिक संरचना में अभूतपूर्व योगदान दिया है। एक ओर जहाँ अयोध्या, मथुरा, (माया) हरिद्वार, काशी, काँची, अवन्तिका और द्वारिकापुरी—ये सात पुरियाँ समस्त भारतीय समाज के लिए मोक्षदात्री रही हैं, वहीं विन्ध्य, पारियात्र आदि सात कुलपर्वत और राम, नल युधिष्ठिर आदि सात पुण्यश्लोक नरेश भी समस्त भारतीय समाज के लिए श्रद्धेय रहे हैं। देश के किसी भी भाग में रहनेवाला व्यक्ति स्नान करते समय यह मन्त्र अवश्य पढ़ता है—

**गंगे च यमुने चैव गोदावरी सरस्वति।**
**नर्मदे सिन्धु कावेरि जलेऽस्मिन् सन्निधिं कुरु॥**

इस प्रकार हम देखते हैं कि पर्वतों, नदियों, नरपतियों, तीर्थों, तपोवनों एवं अन्यान्य माध्यमों से सम्पूर्ण भारतीय समाज प्रतिदिन अपनी एकसूत्रता का अनुभव करता है। इतना ही नहीं, भारतीय समाज में कुछ ऐसी भी मान्यताएँ स्थापित हैं, जो विश्व में अन्यत्र उपलब्ध नहीं हैं। जैसे—

**सर्वे भवन्तु सुखिनः सर्वे सन्तु निरामयाः।**

परोपकारः पुण्याय पापाय परपीडनम्।

उदारचरितानां तु वसुधैव कुटुम्बकम्।

कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन।

गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णुः गुरुः साक्षात्महेश्वरः।

जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गाद् अपि गरीयसी।

आत्मनः प्रतिकुलानि परेषां न समाचरेत्।

न जातु कामाः कामानामुपभोगेन शाम्यति। आदि।

ये समस्त स्थापनाएँ संस्कृत के ही विभिन्न शास्त्रों में प्रतिष्ठित हैं, जिनपर आज का भारतीय समाज टिका हुआ है। वेदमन्त्रों में आया हुआ शान्तिपाठ और सौमनस्य का भाव भारतीय समाज को ही नहीं, बल्कि सम्पूर्ण विश्व को बन्धुत्व के सूत्र में बाँध सकता है, क्योंकि वैदिक ऋषि साथ चलने, साथ बोलने और सोचने की बात कहते हैं—

संगच्छध्व संवदध्वं सं वो मनांसि जानताम्, आदि।

वास्तविक लोकतन्त्र का भी यही मूल सूत्र है।

**३. भाषा वैज्ञानिक दृष्टि**—इस दृष्टि से भी संस्कृत न केवल भारत में, अपितु सम्पूर्ण विश्व में प्रसृत की जा रही है। अभिराज राजेन्द्र मिश्र 'संस्कृतशतक' में सोदाहरण व्याख्या करते हुए कहते हैं कि संस्कृत संसार की सर्वभाषाओं का मूल है। अंग्रेजी भाषा के सिक्स्टी, थ्री तथा कैमल में और संस्कृत भाषा के षष्टिः, त्रि तथा क्रमेलः में नाममात्र का अन्तर है। इसलिए संस्कृत का विद्वान् सम्पूर्ण भूतल में सुखपूर्वक बौद्धिक दिग्विजय कर सकता है। यथा—

१. संस्कृतं विश्वभाषाणां मूलमत्र न संशयः।
भाषा समीक्षयाऽप्येतत् सिद्धमेव विना श्रमम्॥

२. क्वचित् सिक्स्टी क्वचित् षष्टिः क्वचित्त्रि थ्री क्वचित्पुनः।
क्वचित्केमल् क्रमेलश्च क्वचित्किं दृष्टमन्तरम्॥

३. अधीती संस्कृतस्यैकः समग्रेऽपि महीतले।
सुखं दिग्विजयं कर्तुं क्षमते नात्र संशयः॥

देश की समस्त प्रान्तीय भाषाओं की शब्दावलियाँ या तो संस्कृत की तत्सम हैं या फिर तद्भव हैं। इस प्रकार भाषा की दृष्टि से संस्कृत आज भी सम्पूर्ण राष्ट्र में जीवन्त है। इतना ही नहीं, भारतीय भाषाओं के वाक्य-विधान भी संस्कृत से अभिन्न प्रतीत होते हैं। पंजाबी का वाक्य—'तुसी कित्थे चले ओ?' संस्कृत के 'त्वं कुत्र चलसि भो?' के सर्वथा समान है।

प्रो. राजेन्द्र मिश्र ने 'भारतीय भाषाएँ एवं संस्कृत' शीर्षक अपने शोध-लेख में अन्यान्य भारतीय भाषाओं के अनेक उदाहरण दिये हैं, जो संस्कृत की जीवन्तता के साक्षी हैं।

सांस्कृतिक दृष्टि से भी संस्कृत की जीवन्तता स्वतःसिद्ध है, जैसा कि 'संस्कृतशतकम्' में प्रो. मिश्र ने स्पष्ट कहा है—

**संस्कृतेनैव संस्काराः संस्कारैरेव संस्कृतिः।**
**संस्कृत्यैव भुविख्यातं राष्ट्रमार्यं नु भारतम्॥**

अर्थात् संस्कृत से ही संस्कारों की व्याख्या समझ में आती है। संस्कारों से ही संस्कृति बनती है और संस्कृति को ही जन्म देने के कारण हमारे देश को 'आर्यभूमि' कहा गया है। संस्कृत का नीतिपरक वाङ्मय भारतीय संस्कृति की बृहद् व्याख्या करता है। भौतिकता से ओत-प्रोत आज के समाज में जहाँ लोग नीति, धर्म, सदाचार लज्जा, शील आदि को ताक पर रखकर पशुता की ओर बढ़ रहे हैं, वहीं संस्कृत और उसका विशाल वाङ्मय आज भी मानवता की रक्षा के लिए एकमात्र अमोघ उपाय प्रतीत होता है। इसलिए हमें यही आकांक्षा करनी चाहिए कि हमारा एक-एक क्षण संस्कृत के अध्ययन, अध्यापन और चिन्तन में व्यतीत हो। प्रो. अभिराज राजेन्द्र के शब्दों में—

**संस्कृतेन समायुक्तो दुरारोहोऽपि मानवः।**
**मणिना भूषितो भोगी महार्घः सम्प्रतीयते॥**

**संस्कृतेन प्रभातं स्यान्मध्यन्दिनमथो तथा**
**संस्कृतेन भवेत्सन्ध्या संस्कृतेनैव यामिनी।**
**जननं संस्कृतेनैव संस्कृतेनैव जीवनम्**
**मरणं संस्कृतेनैव लोकान्तरगतिस्तथा।**

# विश्व नाट्य-साहित्य को संस्कृत के प्रतीक नाटककारों का योगदान

डॉ. शिवकान्त मिश्र

संस्कृत-साहित्य में प्रतीकात्मक नाटकों की विधा पृथक् ही प्रतीत होती है। इसका स्वतंत्र अस्तित्व है। प्रतीकात्मक शैली के नाटकों की आधारशिला कविकुलगुरु कालिदास के अनन्तर भारतीय कवियों की रचनाओं में दृष्टिगोचर होती है। अश्वघोष कृत 'सारिपुत्र प्रकरण' नाटक में प्रतीक पात्रों की चर्चा प्रस्फुटित होती है। इस नाटक में बुद्धि, कीर्ति, धृति आदि अमूर्त वस्तुएँ मानवीकरण प्रक्रिया के द्वारा मूर्त रूप में रंगमंच पर अभिनीत हुई हैं। वे अभिनीत वस्तुएँ कथोपकथन के द्वारा नाटकीय अभिनेय तत्त्व को प्रगतिशील बनाती हैं, यहाँ तक कि भगवान बुद्ध स्वयं रंगमंच पर प्रगट होते हैं। मानव मन सतत् अन्वेषणशील होता है। जब वह रंगमंच पर शृंगारादि रस से ओतप्रोत अभिनयों का दर्शन करता है तथा तत्त्वोद्रेक से आनन्द-सागर में निमग्न होकर भावविह्वल हो जाता है, किन्तु सांसारिक दशा के वैचित्र्य से एक बार ऐसा समय भी आता है, जब मानव-शृंगार आदि रसप्रधान नाटकों के अभिनय से उस आनन्द का अनुभव नहीं कर पाता, जिसे प्राप्त करना उसके जीवन का उद्देश्य होता है। उसी मानव-मनोरंजन के क्रम में प्रतीकात्मक नाट्यकला का अवतरण भारतीय मनीषियों ने किया होगा। प्रतीक नाटकों के अभिनय-दर्शन से मानव-चित्त निरुद्ध एवं एकाग्र होकर आत्मसुखानुभूति की ओर आकृष्ट होता है। वस्तुत: मानव-चित्त निसर्ग निर्मल चेतनास्वरूप ही रहता है तथा मानवीय आत्मा शरीरादि बंधनों से विनिर्मुक्त होता है। किन्तु सांसारिक पदार्थों का संबंध होने से मानव-चित्त निसर्गस्वरूप को छोड़ देता है। यद्यपि मानवीय चित्त प्राकृत होने से वस्तुत: अचेतन है। मानवीय आत्मा के चित्प्रतिबिम्ब से ही मानवीय चित्त अवचेतनात्मक होने लगता है तथा वह विषयानुभव की ओर अग्रसर होता है। जिस प्रकार नदियों की लहरों में प्रतिबिम्बित चन्द्रमा सुस्थिर होने पर चलायमान दृष्टिगोचर होता है, उसी प्रकार मानवीय आत्मा सांसारिक विघ्न-बाधाओं से चंचल होकर निवृत्ति मार्ग का अनुसरण करने लगता है। निवृत्ति मार्ग की दशा में प्रतीक नाटकों के द्वारा मानवीय मन के ऊपर प्रभावशाली आकर्षण होता है, जिससे जनसाधारण भी प्रतीक नाटकाभिनय से आत्मस्वरूपोन्मुख होकर परमानन्द सन्दोह का अनुभव करने लगता है। अत: भारतीय दार्शनिक कवियों ने सांसारिक व्यक्तियों को आत्मोन्मुख बनाने के लिए वस्तुत: प्रतीक नाटक की रचना की है, ताकि साधारण जन भी सूक्ष्मातिसूक्ष्म दार्शनिक, आध्यात्मिक, नैतिक तथा धार्मिक तत्त्वों की ओर अनायास आकृष्ट हों।

अत: जब प्रतीक नाटकों का ऐतिहासिक अध्ययन प्रस्तुत किया जायेगा तो यही प्रतीत होगा कि प्रतीक नाटकों की कथावस्तु संबद्ध दार्शनिक ग्रंथ स्रोतों से ही प्रभावित है, क्योंकि प्रतीक नाटकों के समस्त पात्र दार्शनिक या धार्मिक प्रभाव से परिलक्षित होते हैं। वस्तुत: दार्शनिक एवं धार्मिक सहयोग से ही भारतीय नाट्यकला में प्रतीक नाटकों की रचना अपने वैशिष्ट्य को उद्भासित करती है। क्योंकि समस्त प्रतीक नाटकों की रचना आध्यात्मिकता से ही अनुप्राणित है तथा प्रतीक नाटकों की सुप्रतिष्ठा दार्शनिक आधारशिला पर की गयी प्रतीत होती है। प्रतीक नाटकों में दार्शनिक एवं धार्मिक तत्त्वों का मधुर मिलन भारतीय संस्कृति के परम लक्ष्यों का सूचना केन्द्र ही समझा जाता है।

दर्शनशास्त्रों की विद्यमानता के बावजूद हमारे संस्कृत कवियों ने प्रतीक नाटकों को विशेष रूप से आवश्यक माना है। क्योंकि दार्शनिक तत्त्वों का उन्मीलन नाट्यकला के माध्यम से ही सर्वसुलभ रूप में संभव है। इस दिशा में विद्वानों का ध्यान आकृष्ट नहीं हो पाया है। प्रतीकात्मक नाटकों की विद्या की जानकारी जनसाधारण को मिले—यही इस शोधपत्र के लेखन का मुख्य उद्देश्य है।

यह तो सर्वविदित है कि लोकप्रियता में मूल्यांकन की दृष्टि से दशरूपक का प्रमुख स्थान रहा है, किन्तु प्रतीक नाटकों की कई श्रेणियाँ हैं, जिनमें प्रमुख प्रथम श्रेणी वह है, जिसमें कथावस्तु में रसात्मकता का पूर्ण निर्वहन हो और साथ-साथ अन्त तक लोकोत्तर आह्लाद की अनुभूति भी हो। अत: 'प्रबोध चन्द्रोदय' प्रतीक नाटक प्रथम श्रेणी का माना जाता है, क्योंकि उसके अभिनय से आदि से अन्त तक सहृदय सामाजिक जन लोकोत्तर आह्लाद का अनुभव करते हैं। इसी प्रकार और भी प्रतीकात्मक शैली की श्रेणियाँ हैं, जिनका दिग्दर्शन आवश्यक समझकर किया गया है।

'प्रबोध चन्द्रोदय' एवं 'चैतन्य चन्द्रोदय' का तुलनात्मक अध्ययन करने पर हम पाते हैं कि ये क्रमश: दार्शनिक भावना से मण्डित तथा ऐतिहासिक एवं पौराणिक भावना से विभाजित हैं।

'प्रबोध चन्द्रोदय' की समीक्षा के क्रम में यह तो मानना ही पड़े कि जब आत्मप्रबोध का उदय होता है, तब सहज रूप से आत्मप्रकाशक द्वारा यह चराचर जगत् मिथ्याभूत प्रतीत होने लगता है। आत्मप्रतीति वेला में यह पूरा संसार ही विलीन हो जाता है तथा सांसारिक समस्त अनेकानेक तर्क की भावनाएँ समाप्त हो जाती हैं। आत्मोदय होने पर मानवीय पुरुष आनन्द से ओत-प्रोत होकर पुत्र प्रबोध का आलिंगन करने लगता है तथा सुप्रभात प्रकट होता है। क्योंकि प्रबोधचन्द्र मोहान्धकार को विनष्ट कर विकल्प निंद्रा को उन्मथित कर प्रगट होता है। श्रद्धा, विवेक, मति, शान्ति, यम, नियमादि पात्रों के कथोपकथन से भगवद्द्वेष का प्राकट्य होता है, जिससे मानवीय आत्मा विश्वात्मा विश्वातीत भगवान विष्णु स्वरूप को प्राप्त कर बैठता है। भगवत्-विष्णु भक्ति के अनुग्रह से मानवीय आत्माकृत होकर समस्त मनोरथ परिपूर्ण होकर निर्मोह बन जाता है। उसका मोह हमेशा के लिए शान्त हो जाता है तथा मानवीय आत्मा परमपद उपलब्ध कर लेता है। वस्तुत: 'प्रबोध चन्द्रोदय' की समीक्षा में यही कहना सर्वथा उपयुक्त है कि उसके आद्योपान्त अभिनय-दर्शन से सहृदय सामाजिक द्रष्टाओं के हृदयान्तराल में कभी भी चमत्कार की अनुभूति न्यून रूप में नहीं होती। मानव मानस मानसवर्ती सूक्ष्म तत्त्वों का स्थल मानवीय

पात्रों के रूप में जिस कुशलता के साथ प्रस्तुत प्रतीक नाटकों में चित्रित किया गया है तथा प्रत्येक पात्रों की जो सजीवता एवं स्वाभाविकता चित्रित की गयी है, वह सराहनीय है। अमूर्त पदार्थों को मूर्त रूप प्रदान करना साहित्य कला की चरम पटुता मानी जाती है। प्रतीक नाटकों की उत्तरोत्तर प्रगति परम्परा की विवेचना के क्रम में 'प्रबोध चन्द्रोदय' का सहयोग सराहनीय है। 'चैतन्य चन्द्रोदय' की समीक्षा के क्रम में यह कहना नितान्त आवश्यक प्रतीत होता है कि उस नाटक की रचना से भक्ति रस तो निर्बाध रूप में प्रवाहित होता ही है, साथ-साथ भावुक भक्त-जनों के आराध्य देव का अनुग्रह भी प्राप्त होता है।

'अमृतोदय' नाटक की समीक्षा के क्रम में यही सारभूत में कहना युक्तिसंगत है कि न्याय-वैशेषिक दर्शनशास्त्र प्रतिपादित प्रमेयों का अभिनय के क्षेत्र में मानवीकरण व्यापार असंभव प्रतीत होता है, किन्तु मिथिला के गोकुलनाथ उपाध्याय ने बड़े ही पाण्डित्यपूर्ण ढंग से प्राचीन एवं नव्यन्याय के प्रमेयों का विवेचन प्रमुख दार्शनिक तथ्यों के साथ किया है और उन प्रमेयों को मानवीकरण द्वारा रंगमंच-योग्य बनाकर सहृदय जनसाधारण को न्यायशास्त्र से आकृष्ट बनाया है। वस्तुत: प्रतीकात्मक नाटकों के अभिनय में सहृदय जनसाधारण की स्वाभाविक काव्यजनित आह्लादानुभूति नहीं हो पाती है। वस्तुत: काव्यवर्णित नायक-नायिकाओं के आंगिक, वाचिक, आहार तथा सात्त्विक भाव—इन चतुर्विध अभिनयों के द्वारा रंगमंच पर चरित्र-चित्रण होने पर ही जनसाधारण की आह्लादानुभूति सिद्ध हो जाती है। उस क्रम में महापहोपाध्याय जी ने अथक् प्रयास किया है।

गोकुलनाथ जी की शैली से भिन्न, परन्तु बहुत ही उपदेशप्रद नाटक है मिथिला के शेव हरिहर द्वारा रचित 'भर्तृहरि-निर्वेद', जिसमें राजा भर्तृहरि के वैराग्य से सम्बन्धित वर्णन प्राप्य है।

संस्कृत के प्रतीक नाटकों का प्रभाव न केवल उत्तरवर्ती संस्कृत नाटकों पर, अपितु अन्य कई भाषाओं के नाटकों पर भी स्पष्ट दृष्टिगोचर होता है।

तुलसीदास ने अयोध्या काण्ड में पंचवटी के प्रसंग में जिस आध्यात्मिक रूपक की योजना की है, उसमें प्रबोध चन्द्रोदय के प्रसिद्ध पात्रों को भी अपनाया है। हिन्दी के प्रसिद्ध कवि केशवदास ने १६वीं शताब्दी में 'प्रबोध चन्द्रोदय' का छन्दोबद्ध अनुवाद 'विज्ञानगीता' के नाम से किया है।

जैन कवियों ने कृष्ण मिश्र के पहले-पहल 'प्रबोध चन्द्रोदय' नाटक का अनुसरण अपने धर्म के प्रचारार्थ उपयोगी साधन के रूप में किया। ऐसे नाटक का नाम 'मोहराजपराजय' है, जिसके रचयिता यश:पाल कवि हैं। पाँच अंकों वाले इस नाटक में गुजरात के चालुक्यवंशी नरेश कुमारपाल का हेमचन्द्र के द्वारा जैन धर्म को ग्रहण करना, पशुओं की हिंसा का निषेध करना तथा हेमचन्द्र के उपदेशानुसार नि:सन्तान मरने वालों की सम्पत्ति को राज्याधीन न करना आदि विषयों का वर्णन किया गया है। इसमें कुमारपाल, हेमचन्द्र तथा विदूषक तो मनुष्यमात्र हैं, शेष—पुष्यकेतु, विवेक, कृपासुन्दरी, व्यवसायसागर आदि पात्र शोभन या अशोभन गुणों के प्रतीक हैं। इस प्रकार इस नाटक में कल्पित और वास्तविक पात्रों का परस्पर सम्मिलन तथा वार्तालाप कराया गया है।

वेदान्तदेशिक का 'संकल्प सूर्योदय' दस अंकों में विभक्त एक प्रतीक नाटक है, जिसमें मोह को पराजित कर ज्ञान के उदय का वर्णन सुभग नाटक-रीत्या किया गया है। इसकी लोकप्रियता का प्रमाण इनकी छ: उपलब्ध

टीकाएँ हैं । इस प्रतीक नाटक में दार्शनिक विषयों का प्रस्तुतीकरण बड़ी प्रौढ़ता तथा गम्भीरता के साथ किया गया है । यह विशिष्टाद्वैत सिद्धान्तमूलक एक उत्कृष्ट प्रतीक नाटक है, जहाँ अमूर्त पदार्थों के द्वारा नाटक का व्यापार संचारित होता है । वेदान्तदेशिक स्वयं नाटक का वैशिष्ट्य बतलाते समय कहते हैं कि यह दोषरहित लक्षण की समृद्धि वाला नाटक है तथा सहृदयों के द्वारा ग्राह्य रस का परिपोषक है । फलत: वे इसे नाट्यशास्त्रीय लक्षणों का प्रदर्शक रूपक मानते हैं, जो सर्वथा यथार्थ है ।

इन नाटकों के अतिरिक्त भी विद्यापरिणयन, जीवानन्दन, चित्रवृत्तिकल्याण, जीवन्मुक्तिकल्याण इत्यादि महत्त्वपूर्ण प्रतीक नाटक उपलब्ध हैं, जिन पर पूर्ववर्ती रचनाओं के प्रभाव स्पष्टतया दृष्टिगोचर होते हैं ।

इस प्रकार हम देखते हैं कि प्रतीक नाटकों के माध्यम से दर्शन के दुरूह तत्त्वों का प्रचार-प्रसार रोचक शैली में जनता के मध्य किया जाता था । इस प्रकार के नाटकों में कभी-कभी इतर शास्त्रों के अतिरिक्त व्याकरण के भी तत्त्व अभिनय द्वारा प्रदर्शित किये जाते थे । इस दृष्टि से कृष्णानन्द वाचस्पति का 'अन्तर्व्याकरण-नाट्य-परिशिष्ट' नामक नाटक एक विशिष्ट कौतूहल का विषय है । इसके पद्यों के दो अर्थ होते हैं—एक ओर तो वे व्याकरण के नियमों की व्याख्या करते हैं और दूसरी ओर वे दर्शन तथा नीति की शिक्षा देते हैं । इस द्विविध तात्पर्य के कारण ही इस नाटक का विशेष महत्त्व है ।

वैश्विक सन्दर्भ में देखने पर हम पाते हैं कि इस प्रकार के नाटक मध्ययुग यूरोप में भी विद्यमान थे, जिन्हें 'मोरेलिटी' के नाम से पुकारते हैं । रंगमंच के ऊपर इन कल्पित पात्रों को लाना तथा उनके द्वारा दार्शनिक तथा धार्मिक तत्त्व दिखलाना इन नाटकों का प्रधान उद्देश्य है । यूरोप में विज्ञान युग के प्रारम्भ होते ही ये धार्मिक नाटक नष्ट हो गए, परन्तु भारतवर्ष में ऐसे प्रतीक नाटकों की धारा अनेक शताब्दियों से जनता का मनोरंजन तथा शिक्षण करती आयी है ।

अत: हम निस्संकोच कह सकते हैं कि प्रतीक नाटक के माध्यम से भटकती विश्वात्मा को एक सही दिशा-निर्देश नाटककारों ने दिया है, जो अत्यन्त सराहनीय एवं प्रशंसनीय योगदान माना जा सकता है । इतना ही नहीं, वर्तमान परिप्रेक्ष्य में जब सम्पूर्ण विश्व चकाचौंध की दुनिया में ऊहापोह की स्थिति से गुजर रहा है, तब आवश्यकता है विश्वात्मा को शान्ति प्रदान करने की, जिसके लिए प्रतीक नाटककारों की अहम् भूमिका उचित समय पर पुन: उपस्थित हो गयी है । एक बार फिर संपूर्ण विश्व मुखापेक्षी है । आवश्यकता है सही दिशा में चिंतन, मनन एवं नये नाटककारों के अग्रसर होने की, और तब होगा 'विश्वमानव-कल्याण ।'

# भोजन की अवधारणा : संस्कृत ग्रन्थों के परिप्रेक्ष्य में

डॉ. ज्योत्स्ना निगम

मनुष्य की मूलभूत आवश्यकताओं में सबसे महत्त्वपूर्ण भोजन है । भोजन जहाँ व्यक्ति की शारीरिक वृद्धि एवं पोषण करता है, वहीं दूसरी ओर उसे कार्य करने की शक्ति भी प्रदान करता है । अत: भोजन कैसा हो, जिससे हमारा समुचित विकास हो सके ? अपने इस शोध-पत्र में मैंने संस्कृत ग्रन्थों में उल्लिखित तथ्यों को संकलित कर यह स्पष्ट करने का प्रयास किया है कि संस्कृत ग्रन्थों में उल्लिखित वे तथ्य आधुनिक दृष्टिकोण से अधिक उचित, व्यापक एवं सर्वांगीण हैं ।

भोजन की अवधारणा के सम्बन्ध में संस्कृत ग्रन्थों में निम्नलिखित तत्त्वों पर बल दिया गया है—

१—भोजन की मात्रा एवं भोज्य पदार्थ के साथ- साथ व्यक्ति को अपनी वात, पित्त या कफ प्रवृत्ति के अनुसार भोजन करना चाहिए ।

२—भोजन का प्रभाव तन के साथ-साथ मन पर भी पड़ता है । अत: भोजन सात्विक होना चाहिए ।

संस्कृत ग्रन्थों की इस परम्परा के विपरीत आधुनिक पोषण वैज्ञानिक भोजन के सम्बन्ध में दो दृष्टियों से विचार करते हैं —(१) भोजन में किन तत्त्वों की प्रधानता होनी चाहिए और (२) भोजन की मात्रा कितनी होनी चाहिए । वे भोजन का सम्बन्ध केवल शारीरिक पोषण से ही मानते हैं ।

आधुनिक पोषण वैज्ञानिकों के अनुसार, भोजन में प्रोटीन, वसा, कार्बोहाइड्रेट, विटामिन, खनिज, लवण आदि तत्त्वों की प्रधानता होनी चाहिए । भोजन की मात्रा के सम्बन्ध में १७ वीं शताब्दी में पेरिस में एन्टोनी लेवोस्थिर (१७४३-१७९४), जो Father of nutrition कहे जाते हैं, ने मनुष्य के metabolism[१] को मापा । कालान्तर में ग्राहम लस्क (१८६६-१९३२) ने जर्मनी में कैलोरी मीटर का निर्माण किया । अत: बीसवीं शती से भोजन में पोषक तत्त्वों की उपयोगिता, उसकी संतुलित मात्रा एवं कैलोरी पर अत्यधिक बल दिया जाने लगा । आजकल यह बल इतना अधिक हो गया है कि भोजन की सात्विकता एवं पौष्टिकता से अधिक महत्त्वपूर्ण कैलोरी हो गयी है । व्यक्ति एक समोसा खा कर सोचता है कि इसमें इतनी कैलोरी हो गयी है; शेष भोजन की क्या आवश्यकता है ? किन्तु पोषक तत्त्वों की एवं कैलोरी की मात्रा विभिन्न आयु, लिंग, स्थान, क्रिया,

---

१. भोजन के पोषक तत्त्वों को शरीर के योग्य बनाने के लिए ऑक्सीजन की अत्यधिक आवश्यकता होती है । यह प्रक्रिया Metabolism कहलाती है ।

शरीर के आकार इत्यादि के अनुसार भिन्न-भिन्न होती है— यह तथ्य पोषण वैज्ञानिक भी मानते हैं। इसके अतिरिक्त इससे सम्बन्धित एक अन्य तथ्य भी अत्यधिक महत्त्वपूर्ण है कि 'कैलोरी' ऊष्मा को मापने की ईकाई है। वह यह नहीं बताती कि जिस पदार्थ से यह कैलोरी प्राप्त हुई है, वह पदार्थ उस व्यक्ति की प्रकृति के अनुरूप, अर्थात् उसके स्वास्थ्य के लिए हितकर है या नहीं। निष्कर्षतः पोषण वैज्ञानिक भोजन में दो तत्त्वों की ही प्रधानता मानते हैं कैलोरी एवं भोज्य पदार्थ।

आयुर्वेद में भोजन की मात्रा (कैलोरी) एवं द्रव्य के साथ-साथ इस बात पर भी विशेष जोर दिया गया है कि भोजन करनेवाला व्यक्ति कौन है ? अर्थात् उसका अग्निबल कैसा है —

मात्राशी स्यात्। आहारमात्रा पुनरग्निबलपेक्षिणी। न च नापेक्षते द्रव्यम्।[१]

अतः आहार की मात्रा के निर्धारण हेतु आयुर्वेद में अग्निबल और द्रव्य[२]— दोनों को ही महत्त्वपूर्ण माना गया है। इन दोनों को ध्यान में रखकर ही भोजन करना उचित है, क्योंकि वह भोजन वात, पित्त एवं कफ को दूषित न करते हुए पूर्ण आयु को बढ़ाता है। अग्नि को नष्ट नहीं करता है और निरापद पच जाता है। यह अग्नि बल वात, पित्त और कफ प्रकृति के अनुसार स्वस्थ पुरुष में भी भिन्न-भिन्न होता है। अतः वात, पित्त और कफ की प्रधानता के अनुसार स्वस्थ पुरुष के लिए भोजन आदि का ग्रहण हितकर होता है। वस्तुतः अन्न से ही जीव उत्पन्न होते हैं एवं उसी अन्न को खाकर वे जीवन धारण करते हैं, किन्तु सभी व्यक्तियों के लिए न तो आहार की मात्रा समान हो सकती है और न ही आहार। उदाहरणार्थ— दुग्ध के समान हितकर पदार्थ भी कुछ लोगों के अनुकूल नहीं होता— यह प्रत्यक्ष देखा जाता है। घृत के सदृश पुष्टिकर पदार्थ भी मदाग्नि वालों के लिए अहितकर होता है। इस प्रकार स्थूल शरीर में भी भिन्न-भिन्न प्रकृति वालों के लिए भिन्न-भिन्न आहार की व्यवस्था होती है, क्योंकि पित्त प्रकृति वाले व्यक्ति में अग्नि अधिक होती है। अतः उसे भोजन की मात्रा वात वाले व्यक्ति की अपेक्षा अधिक चाहिए।[३] आजकल आधुनिक चिकित्सक भी संभवतः इसी सिद्धान्त को मानकर पित्तप्रधान व्यक्ति

---

१. स्वस्थ वृत्त समुच्चय, पृ.-८८ डॉ. अखिलेश्वर दत्त मिश्र

२. पुनर्नाग्नि, संधुक्षणस्वभावान्यसामान्यादतश्चातिमात्रं दोषवन्ति सौहित्योपयुक्तान्यन्यत्र व्यायामाग्निबलात्, सैषा भवत्यग्निबलापेक्षिणी मात्रा। वही पृष्ठ-८९ दीप्ताग्नयः खरीहाराः कर्मनित्या महोदराः। ये नराः प्रति तांश्चिन्त्यं नावश्यं गुरुलाघवम्॥ वही पृष्ठ-८९

३. मन्दस्तीक्ष्णोऽथ विषमः समश्चेति चतुर्विधः।
कफपित्तानिलाधिक्यात् तत्साम्याज्जठरोऽनलः॥
विषमो वातजान् रोगान्तीक्ष्णः पित्तनिमित्तकान्।
करोत्यग्निस्तथा मन्दो विकारान्कफसंभवान्॥
समा समाग्नेरशिता मात्रा सम्यग्विपच्यते।
स्वल्पापि नैव मन्दाग्नेर्विषमाग्नेस्तु देहिनः॥
कदाचित्पच्यते सम्यक्कदाचिच्च न पच्यते।
तीक्ष्णाग्निरिति तं विद्यात्समाग्निः श्रेष्ठ उच्यते।मा. नि. वैद्यकग्रन्थे

को ठण्डा दूध पीने की सलाह देते हैं, किन्तु वही ठण्डा दूध कफप्रधान व्यक्ति के लिए अहितकर होगा। अत: व्यक्तिकी वात, पित्त, कफ प्रकृति की उपेक्षा करके सिर्फ कैलोरी को आधार मानकर भोजन करना उचित नहीं है।

आधुनिक चिकित्साशास्त्र में शारीरिक स्वास्थ्य को ही सर्वोपरि माना गया है और सामान्यतया शारीरिक रोगों पर ही विस्तार से विचार किया गया है। शारीरिक स्वास्थ्य संतुलित भोजन से प्राप्त होता है—ऐसी उनकी अवधारणा है। वहाँ पर मानसिक रोगों पर जो भी विचार हुआ है, वह शरीर को मन से अलग करके ही हुआ है। किन्तु आजकल मनोदैहिकता के सिद्धान्त को वे भी स्वीकार करने लगे हैं। तदनुसार ही विश्व स्वास्थ्य संगठन ने स्वास्थ्य की परिभाषा इस प्रकार दी है—

Health is the physical, mental, social and spiritual welling of man and not merel the absence of disease or inbirmity.

इस प्रकार मानसिक स्वास्थ्य भी सामान्य स्वास्थ्य का ही अंग है। स्वास्थ्य की यह परिभाषा संस्कृत के अति प्राचीन ग्रन्थ 'सुश्रुत संहिता' में प्राप्त होती है—

**समदोषः समाग्निश्च समधातुमलक्रियः।**
**प्रसन्नात्मेन्द्रियमनाः स्वस्थ इत्यभिधीयते॥[१]**

अत: शारीरिक एवं मानसिक स्वस्थता को ही 'स्वास्थ्य' माना गया है। स्वस्थ व्यक्ति के स्वास्थ्य का रक्षण तथा आतुर के रोग का प्रशमन आयुर्वेद के दो प्रयोजन कहे गये हैं।[२] यहाँ रोग प्रशमन की अपेक्षा स्वास्थ्य-रक्षण को अधिक महत्त्व दिया गया है। स्वास्थ्य-पोषण एवं स्वास्थ्य-रक्षण भोजन के द्वारा ही सम्भव है।

भारतीय परम्परा स्थूल शरीर के पोषण तक ही आहार के प्रभाव को सीमित नहीं मानती है, बल्कि उसके अनुसार वह सूक्ष्म शरीर का भी सूक्ष्म रूप में आहार बनता है। छान्दोग्य उपनिषद्[३] में वर्णित है कि जो अन्न खाया जाता है, वह तीन रूप में परिणत होता है। उसका सबसे स्थूल भाग वह पुरीष (मल) है, जो मध्यम भाग है, वह मांस बनता है (जो स्थूल शरीर का पोषक है) और जो सबसे सूक्ष्म भाग है, वह मन बनता है (मन को शक्ति प्रदान करता है)। इसी प्रकार जो जल पिया जाता है, उसकी भी तीन अवस्थाएँ शरीर के भीतर होती हैं। स्थूल भाग से, मध्यम भाग से लोहित और सूक्ष्मतम भाग से प्राण बनता है। तेज पदार्थ (आग्नेय प्रधान पदार्थ) के भी तीन रूप होते हैं। स्थूल से अस्थि का, मध्यम भाग से मज्जा का और सबसे सूक्ष्म तेज पदार्थ से वाक् शक्ति का पोषक बनता है। इसी कारण मन अन्नमय, प्राण अपोमय और वाक् तेजोमयी है। बृहदारण्यक उपनिषद् में आत्मा ही 'मन प्राण वाङ्मय' कही गयी है—

**स वा एष आत्मा वाङ्मयः प्राणमयो मनोमयः।**

१. सुश्रुत सं. १५:४१
२. प्रयोजनं चास्य स्वस्थस्य स्वास्थ्यरक्षणमातुरस्य विकारं प्रशमनं च। च.सू. ३०:२६
३. छान्दोग्य उपनिषद्,६/५/६१,२,३,४

इस प्रकार यह त्रिविध आहार सूक्ष्मतापूर्वक आत्मा का परिपोष करता है । छान्दोग्य उपनिषद् में आचार्य ने इसका प्रयोग करके भी दिखाया है । उन्होंने अपने एक शिष्य को आदेश दिया कि पन्द्रह दिनों तक भोजन मत करो, इच्छानुसार जल पियो । जल पीते रहने से प्राण का विच्छेद न होगा, क्योंकि प्राण अपोमय है । छात्र पन्द्रह दिन बिना भोजन के व्यतीत करके आचार्य के समीप पहुँचा । आचार्य ने कहा—ऋक् यजुः और साम बोलो । छात्र ने उत्तर दिया— मुझे उनका स्फुरण नहीं हो रहा है, अर्थात् वे स्मरण पथ में नहीं आ रहे हैं । आचार्य ने कहा, "अच्छा, अब भोजन करो ।" भोजनोपरान्त वह पुनः आचार्य के पास आया, तब उन्होंने जो कुछ पूछा, वह सब उसे याद आ गया । इससे स्पष्ट होता है कि मन अन्नमय है, प्राण जलमय और वाक् तेजोमयी है ।

इसी प्रकार छान्दोग्य उपनिषद् के षष्ठम् अध्याय के सोलहवें खण्ड में वर्णित हैं कि आहारशुद्धि होने पर अन्तःकरण की शुद्धि होती है और क्रमशः अविद्या की निवृत्ति होती है ।[१] वस्तुतः आहारशुद्धि से शरीर स्वस्थ होगा, जिससे मन भी सत्वयुक्त होगा । फलस्वरूप अविद्या का विनाश होगा ।

भोजन का प्रभाव मन पर किस प्रकार पड़ता है— यह आयुर्वेद में विस्तार से बतलाया गया है । भोज्य पदार्थ में षड् रस होते हैं तथा भोजन में जिस रस की अधिकता होती है, वही रस भोजन का होता है । इन रसों का अच्छा या बुरा प्रभाव तन तथा मन पर पड़ता है । किसी भी रस या स्वाद का भोजन यदि सही अनुपात में लिया जाता है, तब वह शरीर एवं मन पर अच्छा प्रभाव डालता है, किन्तु अनुचित अनुपात में वह शरीर पर दुष्प्रभाव डालता है । चरक संहिता के सूत्रस्थान अध्याय २६ में इस पर विस्तार से प्रकाश डाला गया है—

षडेव रसाः इत्युवाच भगवानात्रेयः पुनर्वसुः ।
मधुराम्ललवणकटुतिक्तकषायाः ॥ ६ ॥

तेषां षण्णां रसानामेकैकस्य यथाद्रव्यं गुणकर्मान्यनुव्याख्यास्यामः ।

१—तत्र मधुरो रसः शरीरसात्म्याद्रसरुधिरमांसमेधोऽस्थिमज्जौजः शुक्राभिवर्धनम् आयुष्यः षडिन्द्रियप्रसादना बलवर्णकरः पित्तविषमारुतघ्नः तृष्णाप्रशमनः, स एवं गुणोऽप्येक एव अत्यर्थमुपयुज्यमानः स्थौल्यं मार्दवं आलस्यं अतिस्वप्न....संज्ञाप्रणाशः....इत्येवं प्रभृतीन् कफजान् जनयति ॥ ६० ॥

२—अम्लो रसो भक्तं रोचयति अग्निं दीपयति देहं वृंहयति ऊर्जयति, मनो बोधयति, इन्द्रियाणि दृढीकरोति, बलं वर्धयति....स एव गुणोऽपि एक एवात्यर्थ उपयुज्यमानः दन्तान् हर्षयति तर्षयतिकफं विलाषयति....परिदहति कण्ठमुरो हृदयं च ॥ ६ ॥

३—लवणो रसः पाचनः क्लेदनो....वातहरः....कफं विष्यंदयति, सर्वशरीरावयवान् मृदु करोति,...स एवं गुणोऽपि एक एवात्यर्थम् उपयुज्यमानपित्तं कोपयति,...मोहयति मूर्छयति.....इन्द्रियाण्युपरुणद्धि ॥

---

१. आहारशुद्धौ सत्त्वसुद्धिः सत्वशुद्धौ ध्रुवा स्मृतिः ।
स्मृतिलम्भे सर्वग्रन्थीनां विप्रमोक्षः ॥ छान्दोग्य उपनिषद्—७-२६-२

४—कटुको रसो वक्त्रं शोधयति, अग्निं दीपयति, शुक्तं शोषयति स्फुटीकरोति इन्द्रियाणि......मासं विलिखति शोणितसंघातं भिनत्ति.....स एवं गुणोऽप्येकं एवात्यर्थमुपयुज्यमानो विपाकप्रभावात् पुंस्त्वमुपहन्ति रसवीर्यप्रभावान्मोहयति मूर्छयति.... भ्रमयति.....मरुतजान् विकारानुपजनयति ॥ ६३ ॥

५—तिक्तो रसः स्वयमरोचिष्णुः अरोचकघ्नः.....मूर्छादाहकण्डुकुष्ठतृष्णाप्रशमनः स एवं गुणोऽप्येकं एवात्यर्थमुपयुज्यमानो रौक्ष्यात् खरविशदस्वभावाच्च रसरुधिरमांसमेदोऽस्थिः....मज्जाशुक्राणि उच्चोषयति,...मोहयति भ्रमयति....अपरांश्च वातविकारानुपजनयति ॥ ६४ ॥

६—कषायो रसः संशयानः...श्लेष्मपित्तरक्तप्रशमनः...स एवंगुणोऽप्येक वात्यर्थमुपयुज्यमान आस्यं पीडयति...वातविकारानुपजनयति ॥ ६५ ॥ एवमेते षड्रसाः पृथक्त्वेन एकत्वेन वा मात्रशः सम्युगुपयुज्यमान उपकारकरा भवन्त्यध्यात्मलोकस्य । अपकारकरा पुनरतोऽन्यथोपयुज्यमानाः, तान् विद्वानुपकारार्थमेव मात्रशः सम्यगुपयोजयेत् ॥ ६६ ॥[1]

भगवद्गीता[2] और कल्किपुराण[3] में भोजन के तीन प्रकार-सात्त्विक, राजसिक और तामसिक वर्णित हैं । इनके कारण व्यक्ति के मन की प्रवृत्ति सात्विक, राजसिक एवं तामसिक हो जाती है । सुश्रुत एवं चरक संहिता में सत्वप्रकृति वाला व्यक्ति उत्तम मनोबल वाला, राजसी प्रकृति का व्यक्ति मध्यम मनोबल वाला तथा तामसी प्रकृति का व्यक्ति अल्प मनोबल वाला होता है । इसी मनोबल तथा सत्त्व की प्रकृति पर ही मानस-स्वास्थ्य निर्भर होता है, जिसका पोषण भोजन द्वारा होता है । यह तथ्य वैज्ञानिक कसौटी पर भी खरा उतरता है । क्योंकि यह सिद्ध है कि अधिक कटु, तीक्ष्ण, अम्ल आदि रस पित्त को कुपित करते हैं, जिसके फलस्वरूप व्यक्ति शीघ्र क्रोध करने वाला, चंचल आदि हो जाता है । वास्तव में यही राजसी प्रवृत्ति है । संभवतः यही कारण है कि ध्यान करनेवाले

---

१. चरक सं. विमान स्थान अ-१

२. आहारस्त्वपि सर्वस्य त्रिविधो भवति प्रियः ।
यज्ञस्तपस्तथा दानं तेषां भेदभियं शृणु ॥
आयुस्सत्वबलारोग्यसुखप्रीतिविवर्धना ।
रस्याः स्निग्धाः स्थिरा हृद्या आहाराः सात्विकप्रियाः ॥
कट्वम्ललवणात्युष्णतीक्ष्णरूक्षविदारिन् ।
आहारा राजसस्येष्टा दुःखशोकाभयप्रदाः ॥
यातयामं गतरसं पूतिपर्युषितं च यत् ।
उच्छिष्टमपि चामेध्यं भोजनं तामसप्रियम् ॥ भगवद्गीता, अध्याय-१७/७-१०

३. उच्छिष्टमवशिष्टं वां पथ्यं पूतमभीक्षितम् ।
भक्तानां भोजनं विष्णोर्नवद्यं सात्विकम् मतम् ॥
इन्द्रियप्रीतिजननं शुक्रशोणितवर्धनम् ।
भोजनं राजसं शुद्धमायुरारोग्यवर्धनम् ॥
अतः परं तामसानां कटवम्लोष्णाविदाहिकम् ।
पूर्तिपर्युषितं ज्ञेयं भोजनं तामसप्रियम् ॥ कल्कि पुराण अ-२५/४४

व्यक्ति के लिए अम्ल रूक्ष और तीक्ष्ण भोजन का निषेध किया गया है,[१] जबकि सात्विक प्रवृत्तिवालों के लिए अथवा ध्यान आदि में मन को एकाग्र करने वालों के लिए मधुर भोजन का विधान है, क्योंकि वह व्यक्ति के पित्त का नाश करता है ।[२]

भोजन के द्वारा शरीर एवं मन का पोषण होता है । शरीर और मन जीवित प्राणी के मुख्य परिपूरक घटक हैं । यही दोनों स्वास्थ्य अथवा व्याधि के स्थान हैं । अत: हमें सात्विक भोजन के लिए प्रयत्नशील होना चाहिए ।

१. अम्लं रूक्षं तथा तीक्ष्णं लवणं सार्षपं कटु । वृहदयोगसोपान उपोद्घात प्रकरण

२. शुद्धं सुमधुरं स्निग्धमुदरार्थविवर्जितम् ।
भुज्यते सुरसं प्रीत्या मिताहारमिमं विदुः ॥ वृहद्योग सोपान.

# कालिदास की जीवन-दृष्टि

राघवेन्द्र पाठक

कालिदास-साहित्य के विश्लेषण से यह प्रकट होता है कि सभी प्राणियों में मनुष्य का जीवन इस अर्थ में विशिष्ट है कि वह अपने आपको समग्र सृष्टि से जुड़ा हुआ पाता है। वह ईश्वरीय रचनाओं में पूरकता की प्रतीति करता है। सृष्टि की प्रक्रिया और मानव-जीवन के मध्य समानान्तर प्रक्रियाएँ संचालित होती रहती हैं। मनुष्य प्रकृति के निकट है और उसका जीवन उदार प्रकृति से अनुप्राणित तथा ओत-प्रोत है। मनुष्य-जीवन में उतार-चढ़ाव आते ही हैं, जिन्हें समभाव से उसे ग्रहण करना चाहिए। धर्म द्वारा सुनियोजित जीवन से ही पुरुषार्थों की सिद्धि होती है। जीवन की विभिन्न दशाओं का तथा तदनुकूल सक्रिय होनेवाले भावों, रसों और अनुभूतियों का सहज वर्णन कालिदास ने किया है। वे पुरुषार्थ के संधान का मार्ग प्रशस्त करते हैं। उनके अनुसार, मनुष्य-जीवन एक समग्र संरचना का अवयव है। इस जीवन का शेष जगत् के साथ अंग-अंगीवत् सम्बन्ध है। मनुष्य जीवन एक संभावना है, जिसका प्रतिफलन संपूर्ण जीवन को परिपूर्ण बनाता है। कालिदास की यह जीवन-दृष्टि जीवन के शाश्वत सरोकारों को सहज रूप में मुखर करती है। आधुनिक जीवन में अनुभूत अस्तित्व की अनेक चुनौतियों के समाधान की दृष्टि से इसका विशेष महत्त्व है।

महाकवि कालिदास संस्कृत-साहित्य ही नहीं, अपितु विश्व-साहित्य की एक विशिष्ट उपलब्धि है। उनकी मनोरम रचनाओं ने सहृदय काव्य-रसिकों को शताब्दियों से मुग्ध कर रखा है। उनकी रचना के लालित्य और भाषा-प्रयोग की दक्षता ने उन्हें अद्वितीय बनाया है। छन्द, अलंकार और गुणों के बहुआयामी उपयोग के कारण उन्हें निर्विवाद रूप से कवि-परम्परा में श्रेष्ठतम कवि स्वीकार किया गया है। उनकी काव्य-प्रतिभा की चर्चा में प्राय: उनके सौन्दर्यबोध को केन्द्रीय ठहराया जाता है। उल्लेख्य है कि कालिदास केवल शृंगार के कवि नहीं हैं, अपितु मानवीय संवेदना के अंतर्सूक्ष्म स्वारस्यों को प्रकट करनेवाले उद्भावक के रूप में भी प्रतीत होते हैं। कालिदास द्वारा की गयी मनुष्य की संकल्पना के संक्षिप्त विवेचन से यह प्रकट होता है कि वे मनुष्य को प्रकृति के सहचर के रूप में स्थापित करते हैं तथा उसे व्यापक एवं सार्वभौमिक मूल्यों का वाहक स्वीकार करते हैं।

## प्रकृति की केन्द्रीय सङ्कल्पना

यह अनायास नहीं है कि कालिदास के सभी नाटकों के आरम्भ में प्रस्तुत नान्दी में प्रकृति को सम्बोध्य बनाया गया है। 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' में जल, अग्नि, होत्री, सूर्य, चन्द्र, आकाश, पृथ्वी और वायु को शिव के विभिन्न रूप में देखा गया है। यहाँ समस्त प्रकृति ही विचार के केन्द्र में है। कवि ने आठ रूपोंवाले शिव से प्रार्थना की है कि वे सबकी रक्षा करें। कालिदास की रचना में प्रकृति शिवरूपिणी है और शिव प्रकृतिरूपी हैं।

प्रकृति के साथ ऐसा ही संवाद 'विक्रमोर्वशीयम्' की नान्दी में भी मिलता है। इसमें ईश्वर में आस्था व्यक्त की गयी है; जन्म-मृत्यु के बन्धन से मुक्ति की आकांक्षा व्यक्त की गयी है। ध्यान से देखें तो इस नान्दी में भारतीय दर्शन का सार है। मोक्ष के लिए दृढ़ निष्ठा और ध्यान चाहिए। इसके लिए पंचक प्राणों को नियन्त्रित करना होगा। निष्ठा भक्ति से आयेगी। ध्यान सांख्य का विचार है। करणों का नियन्त्रण योग द्वारा सम्भव है। मुक्ति और ईश्वर का साक्षात्कार चाहनेवाले के लिए यह आवश्यक है कि वह मन को अपने मस्तिष्क के केन्द्र पर स्थिर करे, क्योंकि चित्तवृत्ति का निरोध ही तो योग है।

'मालविकाग्निमित्रम्' की नान्दी में ईश्वर से आशीष की आकांक्षा है। ये ईश्वर विलक्षण हैं। इनके आठ रूप हैं। ये ब्रह्माण्ड को धारण करते हैं। ध्यान से पढ़ने पर इस नान्दी में निष्काम कर्म तथा अहंकार मुक्ति की प्रबल इच्छा व्यक्त है। भगवान शिव सर्वव्यापी हैं। उन्हें सारी सिद्धियाँ प्राप्त हैं। उनकी सेवा में सकल विश्व संलग्न है। वे अपनी शक्ति का उपयोग दूसरे के कल्याण के लिए करते हैं। वे जो चाहें, प्राप्त कर सकते हैं, परन्तु वे अपनी सिद्धियों का उपयोग भक्तजनों के हितसाधन के लिए करते हैं। वे आशुतोष हैं और अल्प में ही प्रसन्न हो जाते हैं। वे साधक के सात्विक भाव की अभिवृद्धि करते हैं।

ध्यान से देखने पर हम पाते हैं कि उपर्युक्त सभी नान्दियों में कालिदास प्रकृति की उपासना कर रहे हैं। उनके भगवान प्रकृति में सन्निविष्ट हैं। शिव को अष्टमूर्ति के रूप में प्रस्तुत करना सोद्देश्य और साभिप्राय है। प्रकृति के आठ अवयवों के रूप में भगवान की सर्वव्यापी और निकट की उपस्थिति कालिदास की संवेदनशील दृष्टि की एक विशिष्ट परिकल्पना है। वस्तुत: कालिदास के काव्यों में प्रकृति की विभूति का प्रसाद अपने पूर्ण सौन्दर्य के साथ सर्वत्र फैला हुआ है। वह आसपास के परिवेश के सौन्दर्य का बोध जगाते हैं तथा जीवन में प्रकृति के साथ व्यक्ति का साक्षात् सम्पर्क स्थापित करते हैं। मनुष्य प्रकृति का सहचर है। इस पृष्ठभूमि में यह स्वाभाविक ही है कि पशुपति कालिदास के आराध्य हैं।

कालिदास की शकुन्तला नवमल्लिका लता की भगिनी है और उस लता का नाम है वनज्योत्स्ना। वृक्ष, पुष्प, पशु—जो भी शकुन्तला के आसपास थे, उसके परिजन थे। उनका सुख-दु:ख शकुन्तला का अपना सुख-दु:ख था। शकुन्तला की उपस्थिति में सभी लता, तृण, पशु हर्षित होते हैं और अनुपस्थिति में दुखी। दोनों के लिए एक दूसरे का विछोह दु:खदायी है।

वस्तुत: तपोवन की जो सङ्कल्पना कालिदास के साहित्य में मिलती है, उसमें प्रकृति के साथ अद्वैत सम्बन्ध की प्रतिष्ठा की गयी है। मनुष्य और प्रकृति का सह अस्तित्व उनके बीच परस्पर पूरकता के भाव को रेखांकित

करता है। कण्व तथा मरीचि के आश्रम ज्ञान और आनन्द के धाम हैं, परन्तु यह आनन्द, त्याग, संन्यास और निष्काम भाव से उपजता है। तपोवन की गरिमा सबके लिए स्वीकार्य थी। राजा भी उसकी अवहेलना नहीं कर सकता था। उसकी पवित्रता, संयम, शास्त्रज्ञान आदि से परिपूर्ण थी।

**मानव-प्रकृति सम्बन्ध**

मातलि की यह उक्ति कि ईंधन को हिलाने-डुलाने से अग्नि प्रदीप्त हो उठती है, छेड़ देने से सर्प फन काढ़ लेता है, यह संकेत देती है कि मनुष्य भी प्रायः उत्तेजित होने पर अपने सुप्त पराक्रम को प्राप्त होता है—

**ज्वलति चलितेन्धनोऽग्निर्विप्रकृतः पन्नगः फणां कुरुते।**
**प्रायः स्वं महिमानं क्षोभात् प्रतिपद्यते हि जनः॥**

प्रकृतिकन्या शकुन्तला ने अपने निकट के पशु, पक्षी, वृक्ष, लता— सबको अपनी चिन्ता की परिधि में सम्मिलित किया है। दूसरी ओर पशु-पक्षी भी स्नेहवत् आचरण करते हैं। वह मृगछौना, जिसे शकुन्तला ने पाला-पोसा था, शकुन्तला से बिछुड़ने का अनुभव करके दुःखी है—

**यस्य त्वया व्रणविरोपणमिंगुदीनां तैलं न्यषिच्यत् मुखे कुशसूचिविद्धे।**
**श्यामाकमुष्टिपरिवर्धितको जहाति सोऽयं न पुत्रकृतकः पदवीं मृगस्ते॥**[१]

शकुन्तला आलिंगन हेतु वनज्योत्स्ना लता को आमन्त्रित करती है —

**"वनज्योत्स्ने! चूतसंगतापि मां प्रत्यालिङ्गतोगताभिः शाखाभिः।**
**अद्यप्रभृति दुरवर्तिनी भविष्यामि।"**

शकुन्तला पुष्पों और लताओं में प्रीति रखती है और उनके जीवन को उत्सव के रूप में देखती है। कण्व यही याद दिला कर उनसे अनुमति माँगते हैं—

**पातुं न प्रथमं व्यवस्यति जलं युष्मास्वपीतेषु या**
**नादत्ते प्रियमंडनापि भवतां स्नेहेन या पल्लवम्।**

**आद्ये वः कुसुमप्रसूतिसमये यस्या भवत्युत्सवः**
**सेयं याति शकुन्तला पतिगृहं सर्वैरनुज्ञायताम्॥**[२]

शकुन्तला की विदाई समग्र प्रकृति के लिए दुःखदायी है। हिरणी, मयूर और वृक्ष— सभी दुःखी तथा कातर हैं—

**उद्गलितदर्भकवला मृग्यः परित्यक्तनर्तना मयूराः।**
**अपसृतपाण्डुपत्रा मुञ्चन्त्यश्रूणीव लताः॥**

---

१. अ. शा. ४, १३

२. अ. शा ४

उपर्युक्त उद्धरण मानव-प्रकृति के ऐसे सम्बन्ध को रूपायित करते हैं, जो एक दूसरे से ओत-प्रोत हैं। उनके बीच कोई विभाजक रेखा नहीं है। प्रकृति मनुष्य की उपभोग्य न होकर उसके जीवन का अभिन्न अंग है। उसके बिना जीवन की कल्पना ही नहीं की जा सकती। प्रकृति से स्नेह की आकांक्षा तभी जँचती है, जब हम उसके प्रति सदय और संवेदनशील हों। आधुनिक जीवन की सबसे बड़ी विसंगति मनुष्य द्वारा प्रकृति से अपने इसी सम्बन्ध को भूलने से पैदा हुई है।

## मानव-स्वभाव

मानव-स्वभाव के विविध पक्षों का उद्घाटन तथा चारित्रिक आदर्श का परिपाक 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' के अन्तर्गत प्रचुर रूप में उपलब्ध है। कालिदास मनुष्य का भौतिक शरीर ही नहीं मानते और न इसे मात्र पृथ्वी का उत्पाद स्वीकारते हैं। वे उसमें दैवी सम्पदा की सहज उपस्थिति देखते हैं। शकुन्तला को देखकर राजा दुष्यन्त चकित होकर कहते हैं कि यह सौन्दर्य मानवीय नहीं हो सकता; इसमें दैवी वैभव ही प्रमुखरूपेण सहायक है—

**मानुषीषु कथं वा स्यादस्य रूपस्य संभवः।**
**न प्रभातरलं ज्योतिरुदेति वसुधातलात्॥**[१]

कालिदास नैसर्गिक अथवा प्राकृतिक रूप-सौन्दर्य, जो वन-प्रान्त में सहज ही उपस्थित है, अकृत्रिम है, को अधिक गुणवान् स्वीकार करते हैं—

**शुद्धान्तर्दुर्लभमिदं वपुराश्रमवासिनो यदि जनस्य।**
**दूरीकृताः खलु गुणैरुद्यानलतावनलताभिः॥**[२]

मनुष्य के स्वभाव को उसकी बाह्य अभिव्यक्ति के आधार पर पूरी तरह समझना सम्भव नहीं है। प्रायः जब कोई चुनौती मिलती है, तभी मनुष्य की वास्तविक शक्ति का पता चलता है। तपस्वियों को सम्बोधित कर दुष्यन्त की निम्नांकित उक्ति इसी भाव को व्यक्त करती है—

**शमप्रधानेषु तपोधनेषु गूढं हि दाहात्मकमस्ति तेजः।**
**स्पर्शानुकूला इव सूर्यकान्तास्तदन्यतेजोभिवाद्वमन्ति॥**[३]

कालिदास मानते हैं कि जीवन में दुःख-सुख—दोनों ही आते हैं। दुःख की वेदना यदि स्नेही लोगों में बँट जाये, तो वह सह्य हो जाती है—

**"स्निग्धजनसंविभक्तं हि दुःखं सह्यवेदनं भवति"**

आशा की सम्भावना वियोग की व्यथा को सह्य बना देती है —

---

१. अ.शा.१,२२
२. अ.शा.१,१५
३. अ.शा.२,७

"गुर्वपि विरहदुःखमाशाबन्धं साहयति"[१]

**दुःख तथा मानव-जीवन**

दुःख, कष्ट, पीड़ा—ये सभी मानव जीवन में स्वाभाविक रूप में उपस्थित रहते हैं। ये प्रेम की कसौटी हैं और प्राप्ति तथा त्याग के बीच के सेतु हैं। दुःख में तपकर प्रेम श्रेष्ठ होता है। दुःख और कष्ट से कलुष मिट जाता है। 'मालविकाग्निमित्रम्' में राजा कहते हैं—"दुःख पाने के बाद मिलनेवाला आनन्द अधिक श्रेष्ठ होता हैं।" शकुन्तला हो या 'कुमारसंभवम्' की उमा दोनों को त्याग, तप, कष्ट में तपकर शरीरी प्रेम से उदात्त प्रेम की ओर आगे बढ़ना पड़ा। शरीरी प्रेम में भूली शकुन्तला दुर्वासा का अपमान करती है। अँगूठी खोने के बाद उसे मरीचि के आश्रम में तप करना पड़ता है। तब परिशुद्ध होने पर वह दुष्यन्त से मिलती है। दुःखी होकर भी वह क्षमाशील है। कष्ट और पीड़ा ने उसके प्रेम को नयी ऊँचाई दी है। 'कुमारसम्भवम्' की उमा की कथा भी ऐसी ही है। परितृप्ति के लिए कष्ट, पीड़ा, त्याग भी आवश्यक है।

ध्यातव्य है कि मनुष्य के जीवन में सुख और दुःख आते-जाते रहते हैं। इनमें कोई भी निरपेक्ष भाव से स्थायी नहीं है। एक ओर चन्द्रमा अस्त होता है तो दूसरी ओर उदय होता है—

**यात्येकतोस्तशिखरं पतिरोषधीना -**
**माविष्कृतोऽरुणपुरःसर एकतोऽर्कः।**

**तेजोद्वयस्य युगपद्व्यसनोदयाभ्यां**
**लोको नियम्यत इवात्मदशान्तरेषु ॥**[२]

'मेघदूत' में भी यही भाव निम्नलिखित रूप में व्यक्त है —

**कस्यात्यन्तं सुखमुपनतं दुःखमेकान्तकं वा।**
**नीचैर्गच्छत्युपरि च दशा चक्रनेमिक्रमेण ॥**

शरीर स्वभाव से नष्ट होनेवाला है। वह कालक्रम से वृद्धि पाता है और जीर्ण-शीर्ण भी होता है। ऐसे शरीर को धर्मसाधन रखना ही श्रेष्ठ है। यह आवश्यक है कि हम शरीर के मरणधर्मा रूप को याद रखें—

**"मरणं प्रकृतिः शरीरिणाम्"**[३]

मनुष्य-जीवन की सार्थकता व्यष्टि की पूजा में नहीं, अपितु समष्टि के अभ्युदय में है।

श्रेष्ठजनों का आविर्भाव लोक-कल्याण हेतु है —

१. अ.शा.४,१५
२. अ.शा.४,२
३. र.वं.८।८७

"भवो हि लोकोभ्युदयाय तादृशाम्"[१]

मनुष्य के आचरण और व्यवहार को मात्र वर्तमान में स्थापित करके नहीं समझा जा सकता। उसका चित्त संस्कारों तथा स्मृतियों का आगार है। ये स्मृतियाँ संग्रहीत होती रहती हैं और चेतन-अचेतन— दोनों स्तरों पर सक्रिय होती हैं। वस्तुतः मनुष्य का व्यवहार ज्ञात, वर्तमान जगत् के यथार्थ से ही संचालित नहीं होता। वह पूर्वजन्म के संस्कारों से भी अनुप्राणित रहता है। तभी तो रमणीय वस्तुओं को देखकर तथा मधुर शब्दों को सुनकर एक सुखी मनुष्य भी (सहसा) उत्कंठित हो जाता है। वह निश्चय ही संस्कार रूप से विद्यमान पूर्वजन्म के प्रेम व्यवहारादि को ठीक-ठीक नहीं जानने के बावजूद याद किया करता है —

**रम्याणि वीक्ष्य मधुरांश्च निशम्य शब्दान्**
**पर्युत्सुकीभवति यत्सुखितोपि जन्तुः।**
**तच्चेतसा स्मरति नूनमबोधपूर्वं**
**भावस्थिराणि जननान्तरसौहृदानि॥**

निष्कर्ष रूप में यह कहा जा सकता है कि महाकवि कालिदास की रचनाओं के कुछ प्रासंगिक स्थलों के प्रस्तुत विश्लेषण से प्रकट है कि वे एक व्यापक दृष्टि से सम्पन्न एक ऐसे समर्थ रचनाकार हैं, जिनमें प्रकृति से आप्यायित मनुष्य जीवन का समग्र रूप ही महत्त्वपूर्ण है। वे जीवन को अखण्ड रूप में अनुभव करते हैं। यह एक स्पृहणीय कल्पना है। शिव और प्रकृति की एकरूपता हमें प्रकृति के मंगलकारी और जीवनदायी रूप की ओर आकृष्ट करती है। जीवन की और शरीर की प्रक्रियाएँ उतार-चढ़ाववाली होती हैं। दुःख और सुख चिरस्थायी नहीं हैं, सापेक्ष्य हैं। शरीर की सीमाएँ हैं और मूल्यों की ओर अग्रसर होना ही श्रेयस्कर है। मनुष्य यदि प्रकृति के साथ निकटता और सामरस्य रखे, तो हितकर होगा। मनुष्य सम्भावनाओं से परिपूर्ण है। उसका चित्त संस्कारों और स्मृतियों का भण्डार होता है। उसका संयोजन ठीक तरह से करने पर ही दोषों और विकारों का परिमार्जन होगा। जीवन में उदात्तता की प्रतीति तप से होती है। कालिदास के शब्दों में हमारी कामना है—

**सर्वस्तरतु दुर्गाणि सर्वो भद्राणि पश्यतु।**
**सर्वः कामानवाप्नोतु सर्वः सर्वत्र नन्दतु॥**

सभी लोग विषमताओं को पार करें, कल्याण प्राप्त करें, सभी के मनोरथ पूरे हों, सभी सर्वत्र प्रसन्न हों।

---

१. रवं. ३-४

# अर्वाचीन संस्कृत काव्य में राष्ट्रीय एकता और विश्वबन्धुत्व

डॉ. राजेन्द्र त्रिपाठी 'रसराज'

यों तो संस्कृत-साहित्य में वैदिक काल से लेकर अर्वाचीन काल तक की रचनाओं में राष्ट्रीय एकता और विश्वबन्धुत्व के बिम्ब दृष्टिगोचर होते हैं, किन्तु अर्वाचीन संस्कृत-काव्य की विविध विधाओं में गीत, गजल और मुक्तक कविताओं की जो परम्परा प्रारम्भ हुई है, उसकी लोकप्रियता छन्दोबद्ध श्लोकों की परम्परा से अधिक लोकग्राही, प्रभावोत्पादक और उत्प्रेरक है। उनकी गेयता, सरसता और माधुर्यमयता अत्यन्त मनोहर और सहृदयावर्जक है।

संस्कृत-साहित्य में गीतिकाव्य का पृथक् रूप से शास्त्रीय भेद उपलब्ध नहीं होता है, किन्तु खण्डकाव्य को ही गीतिकाव्य के रूप में स्वीकार करने की परम्परा है। गीत को गान के पर्याय के रूप में भी व्यक्त किया गया है। कोष में 'गीतगानमिमे समे' का उल्लेख मिलता है, जिसके अनुसार गीत और गान समानार्थक माना जा सकता है। गीत के छः लक्षणों का उल्लेख मिलता है—

**सुस्वरं सरसं चैव सरागं मधुराक्षरम्।**
**सालङ्कारं प्रमाणं च षड्विधं गीतलक्षणम्॥**[१]

यदि गान-विद्या के मूल को हम निर्धारित करना चाहें तो यह ज्ञात होता है कि स्वयंभू भगवान् शिव ने 'रागरागाङ्गभाषाङ्गक्रियाङ्गोपाङ्ग' सहित गान-विद्या का श्रीगणेश किया था और उससे नारद मुनि को सुशिक्षित किया था। नारद मुनि ने ही पृथ्वी पर इस गान-विद्या को अवतरित कराया—

**तदेतन्नारदादिभ्यो दत्तमादौ स्वयम्भुवः।**
**नारदेन ततो गानं पृथिव्यामवतारितम्॥**[२]

गीत का सम्बन्ध गेयता की पद्धति से भी किया जा सकता है। गेयता सङ्गीत तत्त्व का एक प्रयोगात्मक रूप है। अतः वह रस की भी अभिव्यक्ति करता है। साम संहिता भाष्य के अनुसार, आभ्यन्तर प्रयत्न से स्वरग्राम

---

१. हिन्दी साहित्य कोश
२. हिन्दी साहित्य कोश

की अभिव्यक्ति गीत कहलाती है । सङ्गीतशास्त्र के अनुसार, भगवान् शंकर ने संसार को दुःखाक्रान्त देखकर सांसारिक लोगों के दुःखों को दूर करने हेतु गीत और वाद्य को प्रस्तुत किया था । भगवान् शंकर से ही स्वर और सुर का नाद गीत बनकर उद्गमित हुआ । शास्त्रीयता के आधार पर भगवान् शंकर ही इस गान-विद्या के 'आदि आचार्य' कहे जा सकते हैं ।

नाट्याचार्य भरत ने भी नाट्यशास्त्र में गीत और गान का उल्लेख किया है—"गीतशब्दितगानयो:" । गीत के दो भेद किये गये हैं— वैदिक और लौकिक । वैदिक गीतों की चर्चा पद के रूप में की गयी है । भारत में गीत की प्राचीनता का स्वरूप संहिताओं में प्राप्त होता है । ऋग्वेद में उषा के प्रति की गयी स्तुतियों में गीतिकाव्य की स्पष्ट झलक दृष्टिगत होती है । वाल्मीकि रामायण को पाठ्य के साथ-साथ गेय भी कहा गया है । महाकवि कालिदास की रचनाओं में गीत की लोकप्रियता स्पष्ट होती है । 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' में सूत्रधार और नटी के परस्पर वार्तालाप में गीत-गायन द्वारा लोगों के मनोरञ्जन हेतु सूत्रधार इस प्रस्तुत श्लोक का गान करता है—

**सुभगसलिलवगाहाः पाटलसंसर्गसुरभिवनवाताः ।**
**प्रच्छायसुलभनिद्रा दिवसाः परिणामरमणीयाः ।।**[१]

इसे सुनकर 'साधु गीतम्' का उच्चारण किया गया है । इतना ही नहीं, आगे 'तवास्मि गीतरागेण हारिणा प्रसभं हत:'— इस पंक्ति में गीत राग का स्पष्ट उल्लेख मिलता है । 'मेघदूत' में कालिदास ने गीतिरचना और उसके गायन का स्पष्ट उल्लेख किया है—

**उत्सङ्गे वा मलिनवसने सौम्य निक्षिप्य वीणां,**
**मद्गोत्राङ्कं विरचितपदं गेयमुद्गातुकामा ।**

**तन्त्रीमार्द्रां नयनसलिलैः सारयित्वा कथञ्चिद्,**
**भूयो भूयः स्वयमपि कृतां मूर्च्छनां विस्मरन्ती ।।**[२]

संस्कृत-साहित्य में खण्डकाव्य और मुक्तक काव्य को ही गीतिकाव्य की कोटि में प्रतिष्ठापित किया गया है । मुक्तक काव्य का लक्षण प्रस्तुत करते हुए आचार्य अभिनवगुप्त ने कहा है कि पूर्वापर प्रसङ्गनिरपेक्ष होने पर भी उसके द्वारा रसचर्वणा होती है, इस अर्थ में वह मुक्तक काव्य है— "पूर्वापरनिरपेक्षेणापि हि येन रसचर्वणा क्रियते तदेव मुक्तम्" ।

साहित्यदर्पण में कहा गया है कि जिन काव्यों में महाकाव्य के सभी गुण या लक्षण नहीं पाये जाते, उन्हें ही खण्डकाव्य या गीतिकाव्य कहते हैं— "खण्डकाव्यं भवेत्काव्यस्येकदेशानुसारि च" । पश्चिम में गीतिकाव्य को 'लिरिक' कहा गया है । अरस्तू ने लिरिक पर विचार नहीं किया है, किन्तु उन्होंने स्तोत्र, मन्त्रोच्चारण के सम्बन्ध में लिखा है । रस्किन के शब्दों में गीतिकाव्य के अन्तर्गत कवि की निजी भावनाओं का प्रकाश होता है । सहज,

१. अभिज्ञानशाकुन्तलम्, प्रथम अङ्क

२. मेघदूत

शुद्धभाव, स्वच्छन्द कल्पना—तर्कवाद और न्यायमूलकता से विचारों की स्वतन्त्रता ये ही गीतिकाव्य की वास्तविक विशेषताएँ है । ब्रूनेतियर के अनुसार, गीतिकाव्य में कवि भावानुकूल लयों में अपनी आत्मनिष्ठ वैयक्तिक भावना व्यक्त करता है ।

उक्त लक्षणों से स्पष्ट होता है कि स्वच्छन्दता गीतिकाव्य का एक आवश्यक लक्षण है । संक्षिप्तता गीतिकाव्य का प्राण है । कवि की वैयक्तिक भावधारा और अनुभूति को उनके अनुरूप लयात्मक अभिव्यक्ति देने के विधान को 'गीतिकाव्य' कहते हैं ।

गीत का प्रारम्भ भाव को जागृत करनेवाली प्रेरणा से होता है, जो किसी सम्बोधन के रूप में गान प्रेरक परिस्थिति में अथवा भावोत्तेजना देनेवाले विचार, स्मरण आदि कथन रूप में व्यक्त की जा सकती है । गीतिकाव्य के अनेक भेदोपभेद किये जा सकते हैं— गीत, भावगीत, शोकगीत, वर्गगीत, समाजगीत, राष्ट्रीय गीत इत्यादि ।

संस्कृत-साहित्य में महाकवि कालिदास के 'मेघदूत' को 'गीतिकाव्य' की संज्ञा दी गयी है, जिससे प्रेरणा प्राप्त कर अनेक दूतकाव्यों की रचना की गयी है । कालिदास के बाद घटकर्पर, हाल, भर्तृहरि, अमरूक, विल्हण, धोयी, गोवर्द्धनाचार्य, जयदेव, जगन्नाथ आदि संस्कृत कवियों को गीतकार के रूप में प्रतिष्ठित किया गया है—

**अग्रिमः कालिदासः स्यात् तदा स्यात् घटकर्परः ।**
**हालभर्तृहरी स्यातां तथाऽमरुकबिल्हणौ ।**
**धोयीगोवर्द्धनाचार्यौ जयदेवस्तथैव च ।**
**जगन्नाथश्च प्रख्याता दशैते गीतिकारकाः ।।**

उपर्युक्त कवियों के गीतिकाव्यों में किसी विशेष छन्द में रचना किये जाने की परम्परा दृष्टिगत होती है । परम्परागत छन्दों से पृथक् अभिनव गीति-रचना का प्रादुर्भाव जयदेव की कृति 'गीतगोविन्द' में होता है । इस परम्परा का प्रवर्तक कवि मानकर परवर्ती कवियों में मुक्तक काव्य के रूप में स्वच्छन्द गीत रचने की प्रवृत्ति प्रारम्भ हुई । यह प्रवृत्ति इतनी लोकप्रिय हुई कि संस्कृत कवियों की बाढ़ सी आ गयी और हिन्दी तथा अन्यान्य विधाओं में गीतों की रचनाएँ होने लगीं । संस्कृत में गीत, गजल, कजरी, कव्वाली (काव्याली) आदि अनेक लोकविधाओं में रचनाएँ होने लगीं । अभिराज डॉ. राजेन्द्र मिश्र ने गजलों के लिए 'गलज्जलिका' शब्द का प्रयोग किया है ।

आधुनिक परिप्रेक्ष्य में संस्कृत कविता का प्रणयन संस्कृत भाषा के प्रचार-प्रसार के लिए न केवल उपयोगी है, अपितु संस्कृत भाषा की सहजता, सरलता और सरसता का परिचायक भी है । अर्वाचीन संस्कृत कविताओं को सुनकर या पढ़कर यह आभास होता है कि संस्कृत में कुछ भी लिखना सम्भव है । छन्दोबद्ध पद्यों की दुरूहता की अनुभूति इन रचनाओं के कारण अब गौण हो गयी है । ऐसे गीत अब अधिक सुने और सराहे जाते हैं । इस प्रकार की रचनाओं में न केवल भाषा की सरलता और भावों की अभिव्यक्ति है, बल्कि साथ-साथ समाज के लिए उपयोगी जन-जन की भावनाओं और राष्ट्रीय समस्याओं को सर्वजनसुलभ बनाने की पूरी सम्भावना है । अर्वाचीन संस्कृत काव्य की संरचना के सूत्रपात की मीमांसा प्रो. श्रीधर भास्कर वर्णेकर ने ईसा की सत्रहवीं शताब्दी

में की है । शनैः-शनैः अपनी अभिनव सर्जनशैली और लोकप्रियता के कारण संस्कृत में मुक्तक शैली के 'गीत' लिखे जाने लगे । स्वतन्त्रता-संग्राम में हमारे संस्कृत कवियों की लेखनी ने राष्ट्रीय एकता की जो अलख जगायी, वह संस्कृत ग्रन्थों में आज भी द्रष्टव्य है । गद्य-पद्य दोनों ही विधाओं में संस्कृत भाषा में प्रभूत रचनाएँ प्रणीत हुईं । पं. अम्बिकादत्त व्यास आदि कवियों की वाणी प्रस्फुटित हुई । बाद में पं. जानकीवल्लभ शास्त्री ने सरस्वती-वन्दना 'निनादय नवीनामये वाणिवीणाम्' संस्कृत गीत की परम्परा को एक नयी दिशा प्रदान की । सन् १९३६ में 'वन्दे मन्दिरम्' शीर्षकान्तर्गत लिखा गया खण्डकाव्य राष्ट्रीय भावना का एक उत्तम उदाहरण है । मानवता की पीड़ा उनकी रचना में स्पष्ट रूप से दृष्टिगोचर होती है—

**क्षुत्क्षामांगां श्रवणकुहरे क्रन्दनं मानवानां**
**कारं कारं किमसि कृष्णे रत्नगर्भा भवन्ती ।**

**किं पार्श्वस्थैः परिचितजलैस्सप्तभूस्सागरैस्तै-**
**र्लज्जासिन्धौ कुजननि मतं मज्जनं पूर्णतस्ते ॥**

अर्वाचीन संस्कृत साहित्य में यों तो सैकड़ों ऐसी रचनाएँ हैं, जो देशभक्ति की भावना से जुड़ी हैं और जिनमें मानवता की संवेदना पूर्णरूपेण प्रतिबिम्बित होती है, किन्तु यहाँ उन सबका परिचय कराना सम्भव नहीं होने के कारण केवल उनके कवियों की रचनाओं को समुद्धृत करने का प्रयास किया गया है, जिन्होंने वर्तमान समय में अपनी रचनाधर्मिता के कारण अर्वाचीन संस्कृत काव्य-जगत् में एक नयी पहचान बना है । उनकी रचनाएँ न केवल पाठ्यक्रमों में पढ़ाई जा रही है, बल्कि कवि-सम्मेलनों तथा संगोष्ठियों में सुनी और सराही भी जाती हैं । ऐसे प्रमुख कवियों में कुछ की उपलब्ध रचनाओं को उदाहरण रूप में प्रस्तुत कर यह देखा जा सकता है कि उनकी रचनाओं में 'राष्ट्रीय एकता और विश्वबन्धुत्व' की भावना का पर्याप्त प्रभाव प्रदर्शित होता है ।

परम श्रद्धेय प्रो. सत्यव्रत शास्त्री की रचनाओं में राष्ट्रीय एकता और विश्वबन्धुत्व की प्रेरणा का जो प्रभाव प्रकट होता है, उसकी एक अलग पहचान है । उन्होंने 'इन्दिराचरितम्' महाकाव्य की रचना की है । २५ सर्गों में निबद्ध इस महाकाव्य में ८९७ पद्य समाहित हैं । इसमें भारत राष्ट्र और भारतीय संस्कृति के प्रति भरपूर आदर प्रकट किया गया है । भारतीय प्रजा के योगक्षेम की कल्याण-कामना की अनुभूति उनके प्रत्येक पद्य में दृष्टिगत होती है—

**सर्वेऽत्र संभूय सुखं लसन्तु प्रियं वदन्तु प्रियमाचरन्तु ।**
**न विग्रहो वा कलहो भवेद् वा स्याद् भारतं नन्दनतुल्यरूपम् ॥**

**भारतमाता जयतु जयतु च हिन्दुभिर्मुसलिमस्नेहः ।**
**जयतु महात्मागान्धीत्येवं सोऽवोचत्स्वरेण तारेण ॥**

**मैत्री समैरत्र जनैरभीष्टा कल्याणबुद्धिः प्रसुताऽत्र साध्वी ।**
**अत्रैव पूर्वे ऋषयोऽभ्यवोचन् कुटुम्बमेकं वसुधा समग्रम् ॥**

भवन्त्वेते स्वप्नाः सपदि फलवन्तोऽति रुचिराः ।
फलेद्भूमिः सस्यं प्रचुरमिह खनिजं पुष्कलमथो,
समे लोकाश्चात्र प्रविकसितचिन्ताः स्वसमयं
सुखानां सम्पूर्णः स्वभुवि गमयन्तु प्रमुदिताः ॥

वाराणसी निवासी डॉ. कपिलदेव द्विवेदी की रचना 'राष्ट्रगीताञ्जलि' दो खण्डों में प्रकाशित काव्य-संग्रह है । इसमें पाठकों के मन और मस्तिष्क में राष्ट्रप्रेम किं वा राष्ट्रीय भावना के प्रति अगाध निष्ठा का तीव्र संचार किया गया है—

नमामि राष्ट्रभारतं गुणाकरं प्रभारतम्
विभाकरं सुधाकरं समस्तलोकभास्करम् ।
गिरीन्द्रवृन्दवन्दितं सदा सुधापगावृतम्
प्रफुल्लशाखिशोभितं खगाऽऽरवैर्निनादितम् ॥

'वन्देमारतम्' शीर्षकान्तर्गत लिपिबद्ध पंक्तियों में उनकी राष्ट्रीय भावना स्पष्ट रूप से प्रकट होती है—

विश्ववन्द्या सदा त्वं गुणैरर्चिता ज्ञानज्योतिः प्रदाऽध्यात्मसन्देशिका ।
सत्यनिष्ठा सदा सत्यशिक्षापरा सत्यधर्मोदया सर्वधर्मप्रिया ॥
विश्वशान्तिः सदा ते मतं संमतं विश्वबन्धुत्वशिक्षा सदा ते प्रिया ।
त्वं तु विश्वं कुटुम्बं सदा मन्यसे ज्ञानदात्री सदा पापहर्त्री मता ॥
मातृभूमे सदा शक्तिसंचारिके, पादपद्मे शुभेते नतेः सन्ततम् ॥
यत्र सत्यं शिवं सुन्दरं राजते यत्र धर्मार्चिता वीरपूजा सदा ।
यत्र विश्वं कुटुम्बं मतं प्रेयसे भारतं तं नुमो भारतं तं नुमः ॥
यत्र क्रान्तेश्च शान्तेश्च दूताः स्थिताः ज्ञानविज्ञानशौर्यस्थलं गीयते ।
विश्वबन्धुत्वशिक्षाप्रसारस्थलं भारतं तं नुमो भारतं तं नुमः ॥

'जयतु जयतु मे भारतदेशः' शीर्षक कविता में वे लिखते हैं—

जयति विवर्णं गुणगणपूर्णं जयति समिद्धं सुषुमाकीर्णम् ।
स्नेह-सौख्य-रसगौरव-मानं धृति-मति-शक्ति-सुधौघ-निधानम्
विश्वशान्तिहितकृतसन्देशं भ्रातृभावसमतैकनिदेशम् ।
चारुचरितकृतजनसन्तोषमाधिव्याधि-भय-शोषण-शोषम् ॥ जयति....
लोकहिताय जगद्धितहेतोः भ्रातृभावसमतासुखहेतोः ।
प्रगतिविकाससमुन्नतिहेतोः विलसेद् राष्ट्रध्वजः सुखसेतुः ॥

'वसुधैव कुटुम्बकम्' शीर्षक कविता में विश्वबन्धुत्व की भावना स्पष्ट रूप से परिलक्षित होती है—

**विश्वबन्धुत्वमन्त्रं सदा गीयतां विश्वकल्याणभावं सदा धीयताम्।**
**लोककल्याणभावामृतं पीयतां लोकशोकाधितायावलिः क्षीयताम्॥**

विश्वबन्धुत्वभावोदयः सौख्यदः विश्वकल्याणभावः सदा मोददः।
विश्वबन्धुत्वमन्त्रः सदा श्रेयसे विश्वबन्धुत्वशक्तिः सदा प्रेयसे।
विश्वशान्त्यै समृद्ध्यै सदा सम्पदे विश्वबन्धुत्वभावोद्गतिः संमुदे॥

शिमला विश्वविद्यालय में संस्कृत विभाग के अध्यक्ष प्रो. अभिराज राजेन्द्र मिश्र का योगदान अर्वाचीन संस्कृत काव्य-जगत् में अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। संस्कृत, हिन्दी और भोजपुरी में अब तक उनकी लगभग ८५ पुस्तकों का प्रकाशन हो चुका है। अर्वाचीन संस्कृत काव्य के क्षेत्र में दो महाकाव्य, २२ खण्डकाव्य, ६ नवगीतसंकलन ११ नाट्यसाहित्य, ५ कथासाहित्य, ६ समीक्षात्मक साहित्य-अनुवाद और सम्पादन-कार्य के साथ-साथ अनेक पाठ्य ग्रन्थ प्रकाशित हो चुके हैं। राष्ट्रपति सम्मान प्राप्त, साहित्य अकादमी द्वारा पुरस्कृत, बिड़ला पुरस्कार से सम्मानित डॉ. मिश्र संस्कृत अकादमी द्वारा प्रदत्त अन्य पुरस्कारों और सम्मानों से संस्कृत जगत् में अपनी अमिट पहचान बना चुके हैं। उनके प्रत्येक काव्य-ग्रन्थ में राष्ट्रीय एकता और विश्वबन्धुत्व के प्रेरक प्रसङ्ग देखे जा सकते हैं। उनके वाग्वधूटी, मृद्वीका, श्रुतिम्भरा, मधुपर्णी, अरण्यानी, कौमारम् आदि संस्कृत नवगीत-संकलनों में राष्ट्रीय एकता के स्वर मुखरित हुए हैं। 'वाग्वधूटी' में उनका गीत गेय होने के साथ-साथ राष्ट्रीय भावना से ओत-प्रोत भी है, जिनके कुछ उदाहरण द्रष्टव्य हैं—

**मधुरं विचिन्तयामो मधुरं हि मानसे स्यात्**
**मधुरे तु जीवनेऽस्मिन् माधुर्यमेव भूयात्।**

**भूयात् स्वराष्ट्रनीतिः**
**भूयात् स्वदेशगीतिः**

**प्रतिदिनमहोस्मदीयं माङ्गल्यमेव भूयात्।**
**मधुरे तु जीवनेऽस्मिन् माधुर्यमेव भूयात्॥**

एक अन्य गीत में भी उनका राष्ट्रप्रेम प्रेरणीय है—

**स्मरामि सौख्यकरं सन्ततं विपाकहरम्**
**ब्रजेशगीतिगोपिकाप्रतीतिकरम्**
**न येन राज्यपदं क्वापि वैभवाय हतम्।**

**न चापि राष्ट्रहितं स्वार्थसाधनाय कृतम्**
**स्मरामि चौर्यचरं द्वापरैककीर्तिधरम्।**
**ब्रजेशगीतिहरं गोपिकाप्रतीतिकरम्॥**

हमारे देश की संस्कृति का गुणगान करते हुए डॉ. मिश्र लिखते हैं—

गङ्गा पुनाति भालं रेवा कटिप्रदेशम्
वन्दे सदा स्वदेशम्, एतादृशं स्वदेशम्।
गायन्ति यस्य देवाश्शुभगीतकानि नित्यम्,
सर्वे भवन्तु सुखिनो यस्यैतदेव कृत्यम्
अभयप्रदोपदेशाः शमयन्ति पापलेशम् वन्दे सदा स्वदेशम्।
अद्यापि यस्य नीतिर्विस्मापयत्यनल्पम्।
उद्घोष्य विश्वशान्तिं भावच्चमित्रकल्पम्।
वन्दे ध्वजं त्रिवर्णं वन्देऽनुगृहीतकेशम्॥
वन्दे सदा स्वदेशम्॥

नवगीत-संकलन 'श्रुतिम्भरा' में

भारतं वन्दे, जयताद् भारतराष्ट्रम्!
रक्ष गङ्गीयं देशम्, कीदृशी स्वतन्त्रता, रक्तरञ्जितं दृश्यते भारतम्!

निर्झरी हन्त कूलङ्कषा आदि रचनाएँ राष्ट्रीय एकता और विश्वबन्धुत्व का उद्घोष करती हैं—

१. भारतं वन्दे!
धर्मबहुलं जातिबहुलं भारतीबहुलम्
बहुलतायामपि यदीयम् एकसूत्रबलम्
सम्मतं वन्दे! भारतं वन्दे!

२. गौरवं तदेव येन दुर्गुणोऽपि जीयते।
मानवेन मानवाय बन्धुताऽनुभूयते॥

३. जयत्वियं वसुन्धरा जयत्वियं वसुन्धरा।
रघोरियं यदोरियं कुरीरियं वसुन्धरा॥
न हिन्दवो महामदा न नानकावलम्बिनः
न शाक्तशैवतान्त्रिका न जैनबौद्धयोगिनः।
परस्परं पृथङ्मता न वर्ततेऽन्यथा धरा
ऋतम्भरा सनातनी जयत्वियं वसुन्धरा॥
न दुर्नयं सहामहे न दुर्नयो विधीयते
स्वराष्ट्रगौरवोचितं हि केवलं विधीयते।
वयं प्रयाणगत्वरा प्रतिक्षणं प्रसृत्वरा
सुरैरपि प्रभाविता जयत्वियं वसुन्धरा॥

वयं हि लोकतान्त्रिका, ऋतैकपक्षपातिनः
सुहृत्तमाः परन्तु वैरिणां कृतेऽतितापिनः ।
न भेददर्शिनो वयं न चापि वृत्तमत्सराः
त्रिलोकतो महीयसी जयत्वियं वसुन्धरा ॥

देश की दुर्दशा पर प्रकाश डालते हुए और ईश्वर से प्रार्थना करते हुए डॉ. मिश्र लिखते हैं—

भगवन् रक्ष मदीयं देशम् !
राष्ट्रचिन्तातुरम्मे मनश्शङ्कते ।
भारतं हे प्रभो कीदृशं वर्तते ॥
सुस्थिरा वा न वा राजनीतेर्गतिः
आश्रयेत्पार्श्वकं कं क्रमेलस्थितिः ।
सांसदाः अद्भुतं नाट्यमातन्वते
भारतं हे प्रभो कीदृशं वर्तते ॥
शान्तिगेता न वा गोरखा याचना
स्वार्थसम्मोहिताऽनैतिकी वञ्चना ।
सर्व एव प्रहर्त्तुं मतिं कुर्वते ।
भारतम्मे प्रभो ! कीदृशं वर्तते ॥
द्वेषदैन्यघर्षितं शोकतापतर्णितम्
हन्त रक्तरञ्जितं दृश्यतेऽद्य भारतम् ।
एत सौम्यबान्धवा बन्धुतां विधीयताम् ।
क्षेत्रवर्गभावना सत्वरं निवार्यताम् ॥
प्राञ्जलं पुनर्भवेद्येन भव्यभारतम् ।
विश्वपूजितं भवेन्मामकीनभारतम् ॥

संस्कृत भाषा की समुन्नति में अपने राष्ट्र की समुन्नति की कामना करने वाले डॉ. मिश्र की कविता एकता के सूत्र में बंधने का सन्देश देती है—

एकसूत्रतां विधाय, विश्वबन्धुतां निधाय ।
प्रीतिभा-रतन्नु भारतं करोतु संस्कृतम् ॥

राष्ट्रभारतीमुपेत्य ज्ञानहीनतामुपेत्य ।
प्रान्तधर्मजातिदुर्विषं धुनोति संस्कृतम् ॥

संस्कृत पत्रिका 'अर्वाचीन संस्कृतम्' के सम्पादक और राजधानी कॉलेज, (दिल्ली) के वरिष्ठ प्राध्यापक डॉ. रमाकान्त शुक्ल अर्वाचीन संस्कृत काव्ययात्रा के एक ऐसे प्रमुख हस्ताक्षर हैं, जिनकी कृतियों में समस्त संस्कृत

कवियों को अपनी काव्ययात्रा में विश्रान्ति प्राप्त होती है । अनेक वरिष्ठ संस्कृत कवियों से लेकर युवा पीढ़ी के संस्कृत कवियों तक को अपनी पत्रिका के माध्यम से समूचे देश में परिचित कराना उनका महत्त्वपूर्ण योगदान माना जा सकता है । ऐसे ओज और सुमधुर स्वर में काव्यपाठ करनेवाले डॉ. शुक्ल की संस्कृत रचनाओं में राष्ट्रीय भावना और विश्वबन्धुत्व के प्रेरक स्वर सर्वत्र श्रवणगोचर होते हैं । उनका सुपरिचित और जन-जन में लोकप्रिय गीत 'भाति मे भारतम्' समस्त संस्कृतप्रेमियों को प्रिय है । उनकी प्रत्येक पंक्ति में राष्ट्रीय एकता और विश्वबन्धुत्व के स्वर मुखरित होते हैं—

**विश्वबन्धुत्वमुद्घोषयत्पावनं विश्वबन्द्यैश्चरित्रैर्जगत्पावयत् ।**
**विश्वमेकं कुटुम्बं समालोकयत् भूतले भाति मेऽनारतं भारतम् ॥**

**प्रेरणादायकं सत्कथागायकं ज्ञानविज्ञानतेजोबलाधायकम् ।**
**दुःखदारिद्र्यदग्धान् सदा पालयन्मोदते मे सदा पावनं भारतम् ॥**

**यत्र हिंस्रः स्वपापैः स्वयं हिंस्यते यत्र साधुः समत्वाद् भयान्मुच्यते ।**
**यत्र सत्यं जयं याति नैवानृतं भूतले भाति तन्मामकं भारतम् ॥**

इनकी 'वन्दनीयास्ते' शीर्षकान्तर्गत कविता राष्ट्रप्रेम की भावना से अभिभूत होकर रची गयी है—

**इयं स्वर्गाधिका मे मातृभूमिर्वन्दनीयास्ते ।**
**परं यास्या दशाद्यत्वे, कथमयं किं वन्दनीयास्ते ?**

**यया नीत्या समे सद्भावसूत्रे गुम्फिता न स्युः ।**
**असौ नीतिः किमस्माकं समेषां वन्दनीयास्ते ॥**

**जना देशस्य रक्षार्थं तथा विश्वस्य कुशलार्थम् ।**
**यतन्ते ये न निजकृत्यैः कथय किं वन्दनीयास्ते ॥**

**जना ये मार्तृभूमेर्वन्दनार्थं वन्दिनो जाताः ।**
**स्मितायाः कालपाशं ये चुचुम्बुर्वन्दनीयास्ते ॥**

आचार्य वनेश्वर (राँची) ने अपनी अनेक संस्कृत रचनाओं में राष्ट्रीय भावना के स्वर समाहित किये हैं । उनकी एक कविता है—

**नैव ते भारतं नैव मे भारतम्**
**भारतं भारतीयात्मनां भारतम् ॥**

**राष्ट्रधर्मो महान् राष्ट्रिया एकता**
**सम्प्रदायी महान् भारतीयात्मता**
**जातिरेका हि नो भारतीया मही**
**राष्ट्रियत्वं समेषामिदं भारतम् ॥**

एकता अस्मदीया जगद्विश्रुता,
सङ्कटापत्तिकाले वयं संहताः ॥

बाह्याभ्यन्तरं चाखिलं सङ्कटम्,
स्वात्मशक्त्या निराकुर्महे तद्वयम् ।
सत्यसङ्कल्पशक्त्या दृढं भारतम्,
भारतं भारतीयात्मनां भारतम् ॥

हिन्दुखृस्तान् सिक्खास्तथा मुस्लिमा
यत्र कुत्रापि देशे वसामो वयम् ।
सत्सु भेदेष्वनेकेषु एके वयम्
भावना भारतीया समेषु स्थिता ॥
भारतीया वयं नो गृहं भारतम्
भारतं भारतीयात्मनां भारतम् ॥

मन्दिरं भातरं मस्जिदं भारतम्,
भारतं वा गुरुद्वार-गिर्जागृहम् ।

देशभक्त्या च शक्त्या नवं निर्मितम्,
भारतं नः समेषां हि पूजागृहम् ॥

पूज्यमेतद् गृहं रक्ष्यतां भारतम्,
भारतं भारतीयात्मनां भारतम् ॥

दाक्षिणात्य विद्वान् कवि ने 'भारतमहिमा' और 'भारतीय भावना' शीर्षक कविताओं में अपने राष्ट्रप्रेम को प्रदर्शित किया है । उन्होंने इनमें भारत के स्वरूप का प्राकृतिक और सांस्कृतिक वर्णन किया है—

जयतु भारतखण्डः पुण्यभूमिः प्रशस्तो
जयतु विबुधवाणी मङ्गलानां प्रदात्री ।

जयतु निखिललोक शोकहीनः समन्ता—
ज्जयतु गुणगणौघः सज्जनानां नितान्तम् ॥ (भारतमहिमा)

'भारतीय भावना' में राष्ट्रीयता, एकता और आत्मीयता की भावना से समग्र देशवासियों को प्रेरित करते हुए उन्होंने लिखा है—

अङ्गबङ्गकामरूपगुर्जरेषु वासिना-
मान्ध्रमद्रकेरलीयमानवैः सहामलम् ।

बन्धुता विधायिनी विभिन्नमार्गगामिनी
भारतीयभावना विवृद्धिमेतु भारते ॥
यत्र कुत्र वा वयं समग्रभारते स्थिताः
भाषयापि धर्मतश्च भिन्नमार्गमाश्रिताः ।
आदितश्च मध्यमतस्तथान्ततश्च भारतः
भारतीयभावनेति वृद्धिमेतु भारते ॥
मातृभूमिसेवया निरन्तरं विलीर्णया
श्रद्धयात्मनस्तु पावनान् जनान् वितन्वती ।
देवभक्तिदेशभक्तिपोषिणी प्रकाशिनी
भारतीयभावना विवृद्धमेतु भारती ॥

दाक्षिणात्य कवयित्री पण्डिता क्षमाराव की रचनाओं में राष्ट्रीय एकता को सुरक्षित रखने के लिए उदात्त चरित्र बनाये रखने की प्रेरणा प्रदान की गयी है—

स्वबान्धवानसौ पौरान्मोहसुप्तानबोधयत् ।
स्वधर्मः परमो धर्मः न त्योज्याऽयं विपद्यपि ॥

पारतान्त्र्यमुदाराणां मरणादतिरिच्यते ।
दास्यभावे स्थितैः कष्टं सोढव्यमतिदुस्सहम् ॥

हन्त भोः किं बहूक्तेन प्रतिजाने दृढं हि वः ।
सर्वात्मना यतिष्येऽहं देशकल्याणसिद्धये ॥

साधयिष्यामि देशस्य क्लेशमुक्तिमहिंसया ।
अहिंसैव हि साधूनाममोघं दिव्यसाधनम् ॥

जन्मभूमेः कृते सोढं शोभर्दं भविष्यति ।
मातुरर्थे सुपुत्रस्य कः क्लेशो दुःसहो भवेत् ॥[१]

प्रो. राधावल्लभ त्रिपाठी, संस्कृतविभागाध्यक्ष, सागर विश्वविद्यालय अर्वाचीन संस्कृत-संरचना में अपना महत्त्वपूर्ण स्थान रखते हैं। उनकी काव्य-रचना में राष्ट्रीय एकता और विश्वबन्धुत्व के सीधे सम्बन्ध तो दृष्टिगत नहीं होते, किन्तु परोक्ष और मूल रूप से मानवीय संवेदना के स्वर इनकी रचनाओं में भी देखे जा सकते हैं। 'संसार', 'धराशिक्षुनर्तनम्' शीर्षक रचनाओं में उनका राष्ट्रप्रेम देखा जा सकता है—

संसारे निवसन्ति चार्बदशतं देशेषु ते मानवा
ज्ञायन्ते किमु ते मया क्वचिदहो नाम्नाऽथरूपे रूपेश वा ।

१. उत्तरसत्याग्रहगीता

स्पार्शं स्पार्शमिमान् वहन्ति बहला लोके तु वाता मुहु-
स्तेमी मां किल संस्पृशन्ति बहुधा स्पृष्ट व स्पृशन्तश्च तान् ॥

प्रो. रेवा प्रसाद द्विवेदी की रचनाओं में भी राष्ट्रप्रेम की भावना दृष्टिगत होती है । 'सीताचरितम्' महाकाव्य में अपने राष्ट्र के प्रति स्वाभिमान की भावना के साथ ही साथ राष्ट्र की सेवा करने के लिए भी महाकवि ने भारतीयों को दिशा-निर्देशपूर्वक पर्याप्त प्रेरणा दी है । सीता देवी के आदर्श चरित्र के माध्यम से उन्होंने भारतीयों को सन्देश दिया है कि देश के उद्धार के लिए किसी भी प्रकार के दुःख को सहर्ष सह लेने के लिए तैयार रहना चाहिए ।[१]

डॉ. इच्छाराम द्विवेदी, सम्प्रति श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ, दिल्ली में पुराणेतिहास विभाग के उपाचार्य हैं । उनकी 'गीतमन्दाकिनी', 'बालगीताञ्जलि' आदि नवगीत संग्रहों में राष्ट्रीय एकता तथा विश्वबन्धुत्व के प्रेरक तत्त्व हृदयाह्लादक हैं ।

जबलपुर विश्वविद्यालय के संस्कृत विभाग के अध्यक्ष डॉ. रहस बिहारी द्विवेदी की संस्कृत रचनाओं में राष्ट्रीय एकता के स्वर मुखरित होते हैं—

न भारतं विकीर्यतां राष्ट्र-एकता न खण्डिता विधीयतां
न भारतं विकीर्यतां सखे ! एहि एहि सत्वरं, भारतीयचत्वरं
जातिवर्गभेदभावना न धीयताम्
न भारतं विकीर्यताम् ।

धर्मधारणे सुखाय, सर्ववर्गस्वागताय,
भारतीयतैव सर्वतोऽवगाह्यताम्
न भारतं विकीर्यतां सखे ।

सर्वसौख्यवर्धनेन, राष्ट्रभेदमर्दनेन
विश्वबन्धुता सुसङ्गता महीयतां,
राष्ट्र-एकता न खण्डिता विधीयताम् ।

धर्मशास्त्रं न यैर्भारतीयं श्रुतं,
नैव सत्संविधानं त्वधीतं क्वचित् ।

स्वार्थसिद्धयै परं राजनीतिश्रिता,
तन्मनो भारतीयं कथं कल्पताम् ॥

अस्मि पुत्रो मदीयाऽस्ति माताधराऽऽथर्वणीयं श्रुतिर्नैव कर्णौ गता ।
बन्धवः सन्ति सर्वे न जानन्ति ये तन्मनो भारतीयं कथं कल्पताम् ॥

---

१. सीताचरितम्— १/३४

युवा संस्कृत कवि डॉ. जनार्दन पाण्डेय (मणि) की संस्कृत-रचनाओं में अपने राष्ट्र की समस्या और उसके समाधान की सम्भावना को चित्रित किया गया है—

**श्वसिति घनतिमिरं भारतं रे।**
**ज्वरति जगदजिरे भारतं रे॥**

**स्वदेशः क्वचिद्दृश्यतां देशभक्ताः**
**शिवार्थं क्षणं चिन्त्यतां रे सशक्ताः**

**क्षयति हठजठरे भारतं रे।**
**श्वसिति घनतिमिरं भारतं रे।**

डॉ. भास्कराचार्य त्रिपाठी, भोपाल शासकीय संस्कृत महाविद्यालय में सूचना प्रौद्योगिकी निर्झरिणी, ने लिखा है—

**नारदमुनेरभवत् कदाचन दिव्यवार्ता मौखिकी**
**हंसैः कपोतैः सूत्रिता या पत्रचर्या लौकिकी।**
**सैवाद्य दूरप्रसरतन्त्रैरक्षरैः कम्पोत्तरै-**
**रेकात्मतां नयते त्रिभुवनं सूचनाप्रौद्योगिकी॥**
**नेतारो नेत्रशून्या अधिकृतपुरुषा धिक्कृतेरेव पात्रम्**
**कृष्णव्यापारलग्ना इह खलु वणिजो ये न वर्णनीयाः।**
**सर्वे जोषं नयन्ते हतधननिकरं दूरदेशस्य कोषान्**
**दीना पारेसमुद्रं विलपति करुणं कीलिता भारतश्रीः॥**

**धन्यास्मदीया धरा**
**नद्यो नैव नदन्ति यत्र शिशुतां धिन्वन्ति नो धेनवः**
**शास्ता शास्त्रविवर्जितः प्रकृतयो नो वा कृतिं कुर्वते।**

**जातिर्यत्र न संविधानपटले जात्या च वृत्तिर्मिलेत्**
**स वैषम्यधरा शनैर्गतिचरा धन्याऽस्मदीया धरा॥**

अर्वाचीन संस्कृत कवियों में राष्ट्रीय एकता और विश्वबन्धुत्व के भाव प्रायः समस्त कवियों की कविताओं में उपलब्ध होते हैं। संस्कृतसाहित्य में वर्णित राष्ट्रिय एकता तथा विश्वबन्धुत्व का प्रभूत संकलन डॉ. हरि नारायण दीक्षित द्वारा सम्पादित ग्रन्थ 'संस्कृत-साहित्य में राष्ट्रीय भावना' में पर्याप्त रूप से समाहित किया गया है। इसमें वैदिक वाङ्मय से लेकर अर्वाचीन काल तक के कवियों की कविताओं को संकलित कर राष्ट्रीय एकता के भाव उद्धृत किये गये हैं।

# कालिदास के काव्य में राजधर्म

ओमप्रकाश शर्मा

भारतीय संस्कृति का केन्द्रीय तत्त्व धर्म है । भरतभूमि पर मानव-जीवन का प्रत्येक चरण धर्माश्रित है । भारतीय जनजीवन का प्रत्येक सत्सङ्कल्प धर्म से सुनिश्चित है । हमारे चिन्तन का मूल बिन्दु और आचरण का पुण्य क्षण धर्म के साथ प्रतिबद्ध है । भारतवर्ष विश्व का मूर्धन्य आध्यात्मिक देश है, यह तथ्य विश्वविश्रुत है । हमारी वसुमती भौतिकतामूलक नहीं है । अत: अर्थवृत्ति मात्र ही भारतीय जीवन में कर्म की प्रेरणा नहीं बन सकती है । प्राचीन काल से ही भारतीय जीवन राजनीतिमूलक नहीं रहा है । यहाँ तो अर्थ, काम और मोक्ष भी धर्म से प्रतिबद्ध होकर चलते हैं । यही पुरुषार्थचतुष्टय (धर्मार्थकाममोक्ष) भारतीय जीवन का चरम लक्ष्य है, जो मूलतः धर्माश्रित ही है । जीवन में धर्म का 'धारणात् धर्ममित्याहु:' का तात्पर्य ही यह है कि यहाँ जीवन में धर्म को धारण करना प्राय: अनिवार्य था ।

राजनीति मानव की सामुदायिक चेतना की सर्वाधिक सशक्त और व्यवस्थित अभिव्यक्ति है, जिसके दो स्पष्ट उद्देश्य हैं । पहला—सम्यक् राज्य-सञ्चालन, और दूसरा—राष्ट्र-रक्षा । अत: शासन-व्यवस्था, विभिन्न शासन प्रणालियाँ, रक्षा-व्यवस्था, न्याय, दण्ड-व्यवस्था—सभी राजनीति की विषय-परिधि में आती हैं । वस्तुत: व्यवस्थित राज्य-सञ्चालन की श्रेष्ठ नीति ही राजनीति है । वह सुव्यवस्था से ही शोभा को प्राप्त होती है । अत: 'राजते इति राजनीति:', अर्थात् जो शोभा को प्राप्त होती है, उसे ही 'राजनीति' कहते हैं ।

कालिदासकालीन राजनीति केवल शासन की ही नीति नहीं थी, अपितु प्रजापालन और पोषण की नीति भी थी । इसके लिए 'स्व' का पूर्ण समर्पण करना पड़ता था । अत: राजनीति एक त्यागपूर्ण पावन यज्ञ थी, जो राज्य (जनता) के सुख के लिए होती थी । राज्य के लिए इसी 'स्व' का समर्पण 'राजधर्म' कहलाता था । जिस राजधर्म पर चलने का अर्थ अपनी नहीं, राज्य की पावनयात्रा होता था तथा राज्य का सुख अपना सुख एवं राज्य का दु:ख अपना दु:ख होता था । प्रजानुरञ्जन राजा का कर्तव्य होता था । इसके लिए वह कष्ट उठाने को भी तत्पर रहता था । इसका ज्वलन्त निदर्शन 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' में मिलता है— "अपने सुख की अभिलाषा का परित्याग कर राजा दुष्यन्त लोकहित के लिए कष्ट उठाते थे" ।[१]

### १. महाकवि कालिदास के राजाओं के गुणधर्म—

'रघुवंश' महाकाव्य के अग्निवर्ण को छोड़कर महाकवि कालिदास के काव्यों के प्राय: सभी सम्राट् यशस्वी, प्रजापालक, शौर्यपूर्ण और लोकधर्मपालक थे । 'मेघदूत' के प्रथम श्लोक का प्रारम्भ ही 'अलकापुरी' के

१. 'स्वसुखनिरभिलाष: खिद्यते लोकहेतो:' अभिज्ञानशाकुन्तलम्, अङ्क ५, श्लोक ७

यम के 'स्वाधिकारात्प्रमत्तः शापेनास्तंगमितमहिमा' से होता है, जो कालिदास के राजधर्म के दण्डविधान का सूचक है। उसमें कुबेर द्वारा अभिशप्त यक्ष एक वर्ष के लिए अलकापुरी से निर्वासित होकर रामगिरि पर्वत पर प्रियावियोग में रहने के लिए विवश होता है। 'कुमारसम्भवम्' के प्रारम्भ में 'हिमालयो नाम नगाधिराजः' कहकर हिमाचल को मानवीकृत किया जाता है। शैलाधिराजतनया ने तपोवन से शिवजी को प्राप्त कर उनकी परिणीता होकर शौर्य-सम्बलित कार्तिकेय को जन्म दिया, जिन्होंने कालान्तर में ताड़कासुर का वध करके देवों को भयमुक्त किया। 'मालविकाग्निमित्र' के राजा अग्निमित्र भी अत्यन्त शौर्यशाली थे। उनके पुत्र पुष्यमित्र ने यूनानियों को परास्त किया था। 'विक्रमोर्वशीय' के राजा पुरूरवा भी अत्यन्त शक्ति, शौर्य तथा दाक्षिण्यसम्पन्न प्रख्यात सम्राट् थे। वे भी देवलोक में इन्द्र की सहायता के लिए युद्ध हेतु जाते थे—'विक्रमोर्वशीयम्' में ऐसा सङ्केत भी मिलता है। 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' के राजा दुष्यन्त प्रजापालक, शौर्यपूर्ण और महान् गुणों से सम्पन्न थे। वे प्रजा के आत्मीय परिजन हैं, अपनी ऐसी घोषणा उन्होंने राज्य में करा दी थी, परन्तु वे आत्मीय सम्बन्ध 'पापाद्रते' होने चाहिए, ऐसी उनकी मान्यता थी। महाराज दुष्यन्त देवासुर-संग्राम में इन्द्र की सहायता के लिए द्युलोक भी जाते थे।

कालिदास के तीनों नाटकों—'मालविकाग्निमित्रम्', 'विक्रमोर्वशीयम्' और 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' के राजा पराक्रमी होने के साथ-साथ शृङ्गारप्रिय भी थे, परन्तु तीनों ही राजाओं—अग्निमित्र, पुरूरवा और दुष्यन्त—ने क्रमशः मालविका, उर्वशी और शकुन्तला को पाणिगृहीता बनाकर अपने दिव्य राजधर्म का परिचय दिया था; उन्हें परकीया नहीं रहने दिया था।

कालिदास ने 'रघुवंश' महाकाव्य में सूर्यवंशी सम्राटों के गुणों का विवेचन किया है। 'रघुवंश' के राजा आजीवन पवित्र, फलप्राप्ति तक कर्म करनेवाले, समुद्र तक पृथ्वी पर शासन करनेवाले तथा स्वर्ग तक रथमार्गवाले थे।[१] वे सम्यक् विधि-विधान से यज्ञ सम्पन्न करनेवाले याचकों को यथेष्ठ दान देनेवाले, यथा अपराध दण्डविधान वाले, यथा काल जागृत रहनेवाले भी थे।[२] वे दानार्थ धनसञ्चयी, सत्यरक्षार्थ मितभाषी, यज्ञार्थ विजयाकांक्षी अपत्यार्थ रतिवृत्ती थे।[३] वे बाल्यकाल में विद्याभ्यासी, यौवन में विलासोत्सुक, वृद्धावस्था में मुनिवृत्ती तथा अन्त में योगसाधना से शरीर-त्याग करनेवाले थे।[४] तात्पर्य यह है कि 'रघुवंश' के राजा भारतीय-संस्कृति में स्थापित आश्रम-व्यवस्था का पूर्णतः परिपालन करते थे। 'शैशवेऽभ्यस्तविद्यानाम्' ब्रह्मचार्याश्रम का, 'यौवने विषयेषिणाम्' गृहस्थाश्रम का, 'बार्द्धक्ये मुनिवृत्तीनाम' वानप्रस्थाश्रम का तथा 'योगेनान्ते तनुत्यजाम्' संन्यासाश्रम का संसूचक है। इस प्रकार महाकवि कालिदास के शब्दों में ही 'रघुवंश' के सम्राट् अग्नि-वर्ण को छोड़कर आदर्श सम्राट् थे। चाहे 'रघुवंश' के राजा हों या 'मालविकाग्निमित्र' के अग्निमित्र, चाहे 'विक्रमोर्वशीयम्' के पुरूरवा हों या 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' के दुष्यन्त, अपनी जीवन-यात्रा में उन्हें शृङ्गारप्रियता के पथ से भी निकलना पड़ा, परन्तु उनके जीवन में कर्मविचिकित्सा कहीं भी दृष्टिगत नहीं होती है। इस क्षेत्र में उनका आदर्श रहा है राजधर्म का

१. रघुवंश, सर्ग १, श्लोक ५
२. वही, सर्ग १, श्लोक ६
३. वही, सर्ग १, श्लोक ७
४. वही, सर्ग १, श्लोक ८

परिपालन और कर्तव्य तथा प्रेम का सामञ्जस्य, क्योंकि कर्तव्य और प्रेम जीवन रूपी तुला के दो पलड़े हैं। वह प्रेम, प्रेम नहीं जो कर्त्तव्य को पङ्गु बना दे और वह कर्त्तव्य, कर्त्तव्य नहीं जो प्रेम को नष्ट कर दे। राजा का स्वस्थ और पुष्ट कलेवर बलित होना अनिवार्य था। इसके साथ ही 'ज्ञाने मौनं, क्षमा शक्तौ, त्यागे श्लाघाविपर्ययः'[१] राजा के लिए अनिवार्य गुण कालिदास द्वारा उल्लिखित किये गये हैं। महाराज अज की सम्पूर्ण सम्पत्ति लोकसेवार्थ थी। वे अपने सम्पूर्ण गुण-शक्ति और अपनी प्रतिभा से प्रजा की सेवा करते थे।[२] अपने विशिष्ट गुणों के कारण कालिदास द्वारा वर्णित राजा 'राजर्षि' कहलाते थे।[३] राजा को प्रत्येक व्यक्ति के साथ ऐसा व्यवहार करना चाहिए कि सब को यही अनुभूति हो कि राजा हमारे ऊपर कृपादृष्टि बनाये हुए हैं।[४] राजा को सागरवत् गम्भीर, सत्यवादी और न्यायप्रिय होना चाहिए।

## २. महाकवि कालिदास के राजाओं की प्रजावत्सलता—

भारतीय संस्कृति की अवधारणा है कि राजा को दिव्यादर्शसम्पन्न होना चाहिए। क्योंकि राजा के आचरण का प्रभाव प्रजा पर अपरिहार्य रूप से पड़ता है। राजा के भ्रष्ट आचरण से प्रजा भी भ्रष्ट हो जाती है। अतः यह उक्ति सत्य प्रतीत होती है— "यथा राजा, तथा प्रजा"। इस उक्ति को वर्तमान सन्दर्भ में भी देखा जा सकता है। कालिदास द्वारा वर्णित सम्राटों का लक्ष्य निश्चय ही प्रजापरिपालन था। उसके सङ्केत उनके काव्यों के भरतवाक्यों से भी मिलता है। 'प्रवर्त्ततां प्रकृतिहिताय पार्थिवः', अर्थात् राजा प्रजा के हित में प्रवृत्त हों।[५] 'सर्वस्तरतु दुर्गाणि सर्वो भद्राणि पश्यन्तु'[६] 'मालविकाग्निमित्र' के राजा अग्निमित्र जब कभी कार्यान्तरों में व्यस्त होते थे तो प्रजा-परिपालन का भार मन्त्रिमण्डल को सौंप देते थे। इसी प्रकार 'विक्रमोर्वशीयम्' के 'पुरूरवा' जब 'उर्वशी' के साथ गन्धमादन पर्वत पर विहार करने गये थे, तब राज्य का कार्य मन्त्रियों को सौंप गये थे।[७] 'अभिज्ञान-शाकुन्तलम्' के दुष्यन्त भी अपनी प्रजा का विशेष ध्यान रखते थे। वे राजनगराञ्चलों का ही नहीं, इसका ध्यान भी रखते थे कि तपस्वियों की तपस्या निर्विघ्न सम्पन्न होती रहे। यही कारण है कि कण्वाश्रम में भ्रमराक्रान्ता शकुन्तला की करुणा-भरी वाणी से उत्तेजित होकर राजा दुष्यन्त ने कहा था कि मुझ पुरुवंशी द्वारा वसुधा पर शासन करने पर भी इन मुग्ध तपस्वी कन्याओं पर दुष्टों द्वारा किया जानेवाला अभद्र आचरण कौन कर रहा है[८] प्रजा के संरक्षण-कार्य को 'तपस्या' की संज्ञा देते हुए गृहस्थाश्रम को राजा द्वारा महत्त्वपूर्ण बनाने का विवेचन 'शाकुन्तलम्' में किया गया है।[९] इसी प्रकार राजा दुष्यन्त को तपोवन की रक्षा का आग्रह करने हेतु कण्व ऋषि

---

१. रघुवंश, सर्ग १, श्लोक २२
२. वही, सर्ग ८, श्लोक ३१
३. अभिज्ञानशाकुन्तलम्, अङ्क २, श्लोक १४
४. रघुवंश, सर्ग ८, श्लोक ८
५. अभिज्ञानशाकुन्तलम्, अङ्क ७, श्लोक ३८
६. विक्रमोर्वशीयम्, अङ्क ५, श्लोक २५
७. वही, पृ. २१३
८. अभिज्ञानशाकुन्तलम्, अङ्क १, श्लोक २१
९. वही, अङ्क २, श्लोक १४

के आश्रम से पधारे दो ऋषि भी कहते हैं, "आप अपने पुरुवंशी पूर्वजों का अनुगमन करनेवाले हैं । अत: मुनियों के वचनों का पालन करना और उनकी रक्षा करना आपके लिए सर्वथा उचित ही है ।" पुरुवंशीय राजा आपत्ति से पीड़ितों को अभयदान देने के यज्ञ में सदाव्रतनिष्ठ रहे हैं । राजमहल के कञ्चुकी का भी कथन राजा दुष्यन्त को प्रजापालन-व्रत के लिए विशेषत: उल्लेखनीय है । अपनी सन्तानों के समान अपनी प्रजा को अनुशासित करके श्रान्तमन राजा उसी प्रकार एकान्त स्थान का सेवन करता है, जिस प्रकार दिन में अपने झुण्ड को यथायोग्य चारागाहों में भेजकर धूप से संतप्त गजराज शीतल स्थान का सुख लेता है ।

इसी प्रकार राजा दुष्यन्त के प्रजापालन के सन्दर्भ में एक वैतालिक की उक्ति है— "हे राजन ! अपने सुख की इच्छा न रखनेवाले आप, प्रजाजनों के हित के लिए नित्यप्रति कष्ट सहन करते हैं अथवा आपका कार्य-व्यापार ऐसा ही है । अर्थात् अपने सुख की चिन्ता न कर निरन्तर प्रजाजनों के सुख के लिए कष्ट सहते रहना आपका प्रतिदिन का कार्य वैसे ही है, जैसे वृक्ष अपने सिर पर प्रचण्ड धूप को सहता है, परन्तु अपने आश्रय में आये हुए लोगों को छाया देकर उनके सन्ताप को दूर करता है ।[१] कालिदास के अनुसार, राजकीय कार्यभार का इतना व्यापक उत्तरदायित्व राजा पर रहता है कि उसे व्यक्तिगत जीवन के लिए अवकाश ही नहीं मिलता है । वस्तुत: राजा का कर्तव्य अपने सुख की तिलाञ्जलि देकर प्रजा का हितरक्षण करना है । उनके अनुसार, राजा के तीन प्रमुख कर्तव्य होते हैं— राष्ट्ररक्षा, राष्ट्रशिक्षा और राष्ट्र की आर्थिक उन्नति । अपनी प्रजा को विनय के मार्ग पर चलाने, प्रजा की रक्षा करने और भरणपोषण करने के कारण वह (राजा दिलीप) वास्तव में पिता था । प्रजाजन के माता-पिता तो मात्र जन्म देने के निमित्त थे ।[२]

इस प्रकार स्पष्ट है कि महाकवि कालिदास द्वारा वर्णित आभिजात्यवंशीय राजा अपने प्रजा-परिपालन के कार्य में परम प्रवीण थे । वे प्रजा का पालन अपनी सन्तान के सदृश करते थे, राजधर्म में सर्वोपरि धर्म प्रजानुरञ्जन को ही समझते थे । वे राज्यकार्य के लिए सदैव जागृत रहते थे ।

### ३. राज्य-सञ्चालन-व्यवस्था—

राज्य-सञ्चालन में सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण स्थान वित्त-व्यवस्था का होता है । वैसे तो राजा स्वयं वित्तकोष से सम्पन्न होता है, फिर भी राज-व्यवस्था के सञ्चालन के लिए प्रजा से कुछ कर वसूल करना राजा के लिए अनिवार्य होता है । कालिदास द्वारा वर्णित राजाओं के राज्य में भी प्रजा से उसकी आय का छठवाँ अंश ग्रहण किया जाता था, जिसे प्रजा के कल्याणकारी कार्यों में लगाया जाता था । राज्य में यदि कुछ अभाव होता था तो इस छठवें अंश से ही उसकी पूर्ति की जाती थी । राष्ट्र-कल्याण हेतु राजकोष का भरा होना आवश्यक होता था ।

राजकीय व्यवस्था में आपराधिक प्रवृत्ति में अभिवृद्धि न हो—इसके लिए दण्ड-विधान परमावश्यक होता है । कालिदास के काव्यों में वर्णित राज-व्यवस्था में अपराधियों के लिए यथोचित दण्ड-व्यवस्था थी ।

---

१. वही, अङ्क ५, श्लोक ७
२. रघुवंश, सर्ग १, श्लोक २४

अपराधी द्वारा किये गये अपराध के अनुसार ही दण्डविधान था।[१] चोरी को बहुत बड़ा अपराध माना जाता था। यही कारण है कि चोरी करनेवाले को सूली पर चढ़ा दिया जाता था या गृद्धों से मांस नुचवाया जाता था। गृद्धों से मांस नुचवाना दण्डों का विधान था, अर्थात् उसके लिए मृत्युदण्ड का प्रावधान था।[२]

कालिदास के अनुसार राजा को न्यायप्रिय होना चाहिए, अर्थात् न्याय का पालन करते समय उसे ईर्ष्या, द्वेष, पक्षपात आदि से परे होना चाहिए।[३]

राज्य-सञ्चालन के लिए राजा अकेला ही पर्याप्त नहीं होता था। राजगुरु, राजमन्त्री आदि राज्यसञ्चालन में उसके मुख्य सहयोगी होते थे। कालिदास द्वारा वर्णित सम्राटों के शासन में मन्त्रिमण्डल की व्यवस्था थी। 'मन्त्रिमण्डल से गुप्त रूप से मिलना, मन्त्रणा करना, समय-समय पर मात्र निर्णयों का प्रकाशित होना राजा के सुदृढ़ शासन का प्रमाण है।[४] मन्त्रिमण्डल राज्य के आवश्यक कार्यों पर विचार करता था। तदनन्तर प्रकरण राजा की सम्मति के लिए भेजा जाता था। मन्त्रिमण्डल के निर्णय को राजा द्वारा स्वीकृति मिलने पर ही सन्दर्भित प्रकरण पर कार्यवाही प्रारम्भ होती थी। 'यथा अमात्यो विज्ञापयति विदर्भगतमनुष्ठेयमनुष्ठितमभूत। देवस्य तावदभिप्रायं श्रोतुमिच्छामीति।' अमात्य कहते हैं कि विदर्भ के सन्दर्भ में जो कार्य सम्पाद्य था, वह सम्पादित हो गया है। अब श्रीमान् का अभिमत जानना चाहता हूँ।[५]

राजा पूर्णतः नीति-निपुण होते थे। उन्हें साम, दाम, दण्ड, भेद—चारों नीतियों का ज्ञान होता था।[६] नीति-प्रवीण होने के कारण वे काल तथा परिस्थिति के अनुसार नीति का उपयोग करते थे। यद्यपि वे कूटनीति को भी जानते थे, परन्तु उसका प्रयोग करना वे उचित नहीं समझते थे।[७]

इस प्रकार महाकवि कालिदास द्वारा विरचित काव्यों में वर्णित आभिजात्यवंशीय सम्राटों ने अपने शासनकाल में जिस राजधर्म का पालन किया था, वह संस्कृतिसम्मत है। उसमें धर्म है, विवेक है, नीति है, लोककल्याण की भावना है और है प्रजानुरञ्जन का आदर्श भी। चाहे 'मालविकाग्निमित्रम्' के अग्निमित्र हों या 'विक्रमोर्वशीयम्' के पुरुरवा, चाहे 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' के दुष्यन्त हों या 'रघुवंश' के आदर्श सम्राट् अग्निवर्ण को छोड़कर सभी ने आदर्श राजा के धर्म का निर्वाह कर प्रजा के कल्याण हेतु यथाशक्य स्तुत्य उपक्रम किया था। कवि की रचनाधर्मिता के लिए यह गौरव का विषय है कि उन्होंने अपने पुण्यसृर्जन में भारतीय संस्कृति की प्रतिष्ठा किया है।

---

१. रघुवंश, सर्ग १, श्लोक ६
२. अभिज्ञानशाकुन्तलम्, अङ्क ६, पृष्ठ ९९
३. रघुवंश, सर्ग १, श्लोक २८
४. वही, सर्ग १, श्लोक २०
५. मालविकाग्निमित्रम्, अंक ५, पृ. ३५२
६. रघुवंश, सर्ग १७, श्लोक ६८
७. वही, सर्ग १७, श्लोक ६९

# 'रघुवंश' महाकाव्य में मानवमूल्य और विश्वकल्याण

डॉ० सुकेश शर्मा

विश्वकल्याण एवं विश्वशान्ति की प्रतिष्ठा के लिए आज मानवमूल्यों को आत्मसात् करने की महती आवश्यकता है। समाज में गिरते हुए मानवमूल्यों के दुष्परिणामों के रूप में आतङ्कवादी हिंसा, नशीले पदार्थों के सेवन में हो रही उत्तरोत्तर वृद्धि तथा भौतिक सुख-समृद्धि की लिप्सा से दिग्भ्रमित मानव सामने विद्यमान हैं। मनुष्य में से मनुष्यता लुप्त होती जा रही है।

आज विश्व में तमस् का प्राधान्य है। इसी तामसिक ज्ञान के कारण विश्वशान्ति विनष्ट होती जा रही है। कहीं धर्म के नाम पर तो कहीं वर्ण, जाति, लिङ्ग, भाषा एवं संस्कृति के आधार पर हिंसा तथा प्रतिहिंसा हो रही है। इस समय भारत हो या श्रीलङ्का, रूस या कोई अन्य राष्ट्र, किसी न किसी रूप में वहाँ जनहिंसा हो रही है। मनुष्य हिंसक पशुवत् मनुष्य को ही मार रहा है। इन्सानियत पर शैतानियत हावी होती जा रही है। फलत: अन्तरराष्ट्रीय आतङ्कवाद आज विश्व की ज्वलन्त समस्या बन बैठा है। बारूदी सुरंगों, बम-धमाकों एवं एटमी जखीरों पर विजयी अट्टहास करते मस्तिष्कों ने आज मानव-सन्तति के भविष्य और अस्तित्व पर ही प्रश्न-चिह्न लगा दिये हैं। कुछ समय पूर्व संयुक्त राष्ट्रसंघ द्वारा आहूत सहस्राब्दि विश्वशान्ति शिखर सम्मेलन के अवसर पर जुटे अनेक राष्ट्राध्यक्षों की उपस्थिति इसी चिन्ता को उजागर करती है। अत: आज मनुष्य में मनुष्यत्व को जागृत करने के लिए मानवमूल्यों की मशाल को प्रदीप्त करने की परम आवश्यकता है, तभी विश्व में लोककल्याण एवं विश्वशान्ति की प्रतिष्ठा सम्भव है।

मानव-जीवन को सही दिशा देने वाले गुणों को मानवमूल्यों की संज्ञा से अभिहित किया जा सकता है। इस प्रकार, ऋषियों द्वारा प्रदत्त आचार-संहिता या जीवनदृष्टि का नाम है मानवमूल्य, जिनसे मानव-जीवन का पूर्ण एवं सार्थक सदुपयोग हो सकता है।

जीवन को अनुशासित एवं सुवासित करनेवाले तत्त्वों को भी मानवमूल्यों की श्रेणी में रखा जा सकता है। संक्षेप में, मानव-मूल्य वे अनुपम तत्त्व हैं, जिनसे मनुष्य के मूल्य, प्रतिष्ठा एवं यश में श्रीवृद्धि होती है। ये मनुष्यत्व के मापक तथा विश्व-कल्याण के मेरुदण्ड हैं।

वैदिक साहित्य में मानवमूल्य विश्वकल्याण की भावनाओं के रूप में मुखरित हुए हैं, यथा—

**मधुनक्तमुतोषसे। मधुमत् पार्थिवं रजः**

**मधुद्यौरस्तु नः पिता।**[१]

हमारी रात्रियाँ और उषाएँ मधुर हों। पृथ्वीलोक मधुमय हो। हमारे पितातुल्य आकाश मधुर हों।

**विश्वानि देव सवितर्दुरितानि परासुव**

**यद् भद्रं तन्न आ सुव॥**[२]

हे सविता देव ! हमारे समस्त दुराचारों को दूर करों एवं जो हमारे लिए कल्याणकारी हो, वह हमें प्राप्त करायें।

**तन्मे मनः शिवसङ्कल्पमस्तु**[३]

मेरा हृदय कल्याणकारी विचारवाला हो।

**असतो मा सद्गमय**

**तमसो मा ज्यातिर्गमय**

**मृत्योर्मा अमृतम् गमयेति।**[४]

असत्य पर नहीं, सत्य (पथ) की ओर बढ़ो।

अन्धकार की ओर नहीं, प्रकाश की ओर बढ़ो।

मृत्यु की ओर नहीं, अमृतत्त्व (जीवन) की ओर बढ़ो।

**'यान्यनवद्यानि कर्माणि तानि सेवितव्यानि। नो इतराणि।'**

अकलुषित कृत्यों का आचरण करो, कलुषित कृत्यों का नहीं।[५]

**'धृतिः क्षमा दमोऽस्तेयं शौचमिन्द्रियनिग्रहः।**

**धीर्विद्या सत्यमक्रोधो दशकं धर्मलक्षणम्॥'**[६]

धैर्य, क्षमा, संयम, चोरी नहीं करने, शुचिता (आभ्यन्तर-बाह्य) इन्द्रियों को वश में करने को विवेकमति, ज्ञान, सत्य, क्रोध न करना— ये दस गुण मानवमूल्य या धर्मस्वरूप माने गये हैं।

---

१. ऋ. १.१०.७

२. यजुर्वेद ३०.३

३. यजुर्वेद ३४.१

४. वृहदा. १.३.२८

५. तैत्तिरीय उप. १.११.२

६. मनु. ६.१२

संस्कृत-साहित्य में मानवमूल्यों को धर्म, नीति आदि शब्दों से अभिव्यक्त किया जाता रहा है। मानवमूल्य शब्द का अर्थ-क्षेत्र बहुत व्यापक है। इसके अन्तर्गत आदर्श गुण-समूह, न्यायपूर्ण आचरण एवं विश्वकल्याणपरक व्यवस्था का दिग्दर्शन होता है। सर्वोत्तम मानव-मूल्य 'सत्य' को प्रतिष्ठित करतीं वाल्मीकि रामायण की ये सूक्तियाँ द्रष्टव्य हैं—

**'सत्यमेवेश्वरो लोके सत्ये धर्मः सदाऽऽश्रितः।**
**सत्यमूलानि सर्वाणि सत्यान्नास्ति परं पदम्॥'**[१]

इस जगत् में सत्य ही ईश्वर है, सत्य पर ही सदा धर्म स्थित रहता है। सबके मूल में सत्य ही है। सत्य से श्रेष्ठ कोई पद नहीं है।

'धर्म' के रूप में वर्णित मानवमूल्यों के प्रादुर्भाव के विषय में महाभारत में उल्लेख मिलता है—

**प्रभवार्थाय भूतानां धर्मप्रवचनं कृतम्।**
**यः स्यात् प्रभवसंयुक्तः स धर्मः इति निश्चयः॥**[२]

प्राणियों के अभ्युदय एवं कल्याण के लिए ही धर्म का प्रवचन किया गया है। अतः जो इस उद्देश्य से संयुक्त हो, अर्थात् जिससे अभ्युदय और निःश्रेयस् सिद्ध होते हों, वही धर्म है; — ऐसा शास्त्रवेत्ताओं का अभिमत है। इसी प्रकार—

**अहिंसार्थाय भूतानां धर्मप्रवचनं कृतम्।**
**यः स्यादहिंसा सम्पृक्तः स धर्म इति नश्चियः॥**[३]

प्राणियों की हिंसा न हो, इसलिए धर्म का उपदेश किया गया है; अतः जो अहिंसा से युक्त हो, वही धर्म है—ऐसा धर्मवेत्ताओं का कथन है।

प्रस्तुत प्रपत्र को सात भागों में विभाजित किया गया है —

१. भारतीय संस्कृति में मानवमूल्य एवं विश्वकल्याण

२. 'रघुवंश' महाकाव्य में सामाजिक मूल्य एवं विश्वकल्याण

३. 'रघुवंश' महाकाव्य में राष्ट्रीय चेतना

४. 'रघुवंश' महाकाव्य में धार्मिक मूल्य एवं दार्शनिक दृष्टि

५. 'रघुवंश' महाकाव्य में राजनैतिक मूल्य

६. 'रघुवंश' महाकाव्य में वासनारहित प्रेमपरक मूल्य

---

१. वा.रा.अयो.१०१.१३
२. महा.अ.१०१.१०
३. महा.अ.१०१.१२

७. 'रघुवंश' महाकाव्य में आचारात्मक एवं व्यवहारात्मक मूल्य

इस प्रकार मानव-जीवन के विविध आयामों से जुड़े मानवमूल्यों को समाहित करने का प्रयास किया गया है।

## भारतीय संस्कृति में मानवमूल्य एवं विश्वकल्याण

वैदिक ऋषियों ने मानव-जीवन के सार्थक एवं सर्वाङ्गीण विकास के लिए पुरुषार्थ-चतुष्टय के रूप में मानवमूल्य निर्धारित किए हैं, जिन्हें प्रत्येक मनुष्य के लिए अनिवार्य माना गया—धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष

**धर्म** : मनुष्य का प्रथम पुरुषार्थ एवं अभीष्ट धर्म है। 'धारयतीति धर्मः' के अनुसार जो व्यक्ति समाज को धारण करे, वही धर्म है। जैसे— अग्नि का धर्म है उष्णत्व। अगर अग्नि में उष्णता न रहे तो अग्नि की सत्ता नहीं रह जायेगी। इसी प्रकार धर्म के बिना भारतीय संस्कृति निराश्रिता है; धर्म पर ही भारतीय संस्कृति अवलम्बित है।

धर्म ही मनुष्य को धारण करता है। यथा— 'धर्म एव हतो हन्ति, धर्मो रक्षति रक्षितः' (महाभारत), अर्थात् जो धर्म की रक्षा करता है, उसकी रक्षा धर्म करता है तथा जो धर्म का विनाश करता है, उसका विनाश धर्म करता है।

इसी प्रकार 'यतोऽभ्युदयनिश्रेयस् सिद्धिः स धर्मः' (कणाद), अर्थात् जिससे मनुष्य को इहलौकिक कल्याण की प्राप्ति तथा पारलौकिक परमानन्द की प्राप्ति हो, कहकर उसे धर्म की संज्ञा दी गयी।

लोककल्याण के लिए श्रेय और प्रेय को अनिवार्य माना गया। श्रेय का तात्पर्य सत्कर्मों से इहलौकिक कल्याणकारी साधनों की प्राप्ति है तथा प्रेय का तात्पर्य पारलौकिक परमानन्द की प्राप्ति है। तदर्थ स्वाध्याय सत्य, तप, दम, शम, अनुष्ठान, अग्निहोत्र तथा विश्वबन्धुत्व की भावना से व्यक्तित्व को सुसंस्कृत करने का विधान किया गया है।

"आचारः प्रथमो धर्मः" कहकर शास्त्रप्रेरित कर्मों को ही धर्म की परिधि में स्वीकार किया गया।

इस प्रकार 'धर्म' को मानवसमाज की आत्मा के रूप में प्रतिष्ठित किया गया।

**अर्थ** : भौतिक उन्नति के लिए धर्मतः अर्थोपार्जन को द्वितीय पुरुषार्थ माना गया। मनु के अनुसार—

**परित्यजेदर्थकामौ यौ स्यातां धर्मवर्जितौ।**

अर्थात् ऐसे अर्थ और काम का सेवन नहीं करना चाहिए, जो धर्म के प्रतिकूल हो।

इस प्रकार जो सत्कर्मों से धनार्जन करता है तथा सत्कर्मों में ही उसका विनियोग करता है, वही अर्थ का योग्यतम पात्र है।

**काम** : 'काम्यतया कामः', अर्थात् कामना, इच्छा, वासना ही काम है। पाशविक कामवृत्ति को रोकने के लिए मनुष्य के तृतीय पुरुषार्थ के रूप में शास्त्रकारों ने कामनीति का विधान किया। मनुष्य को सर्वदा धर्मतः

कामनीति का पालन करना चाहिए। इस प्रकार शास्त्रोक्त विधि से स्त्री, पुत्री, धन-धान्य आदि विषयों की प्राप्ति ही उचित काम है।

**धर्माविरुद्धेन कामं सेवेत ततः सुखी स्यात्**

अर्थात् धर्मानुकूल काम का सेवन कर सुख का उपभोग करें।

श्रीमद्भगवद्गीता में भी श्री कृष्ण कहते हैं—

**'धर्माविरुद्धो भूतेषु कामोऽस्मि भरतर्षभ !'**[१]

अर्थात् मैं वही काम हूँ, जो प्राणियों में धर्मानुकूल (कामना) है।

**मोक्ष** : मनुष्य का परम पुरुषार्थ मोक्ष है; मानवजीवन का लक्ष्य मोक्षप्राप्ति है।

'मुच्यते सर्वैः दुःखबन्धनैः यत्र स मोक्षः' के अनुसार जब जीव सम्पूर्ण दुःखबन्धनों (कायिक-वाचिक मानसिक संतापों और आवागमन-चक्र) से मुक्त हो जाता है, तो वह आत्यन्तिक सुख की प्राप्ति करता है। उसे ही 'मोक्ष' कहते हैं।

आचार्य मनु ने मोक्षार्थी को परामर्श दिया है कि वह देवऋण, ऋषिऋण एवं पितृऋण को पूरा करके ही मन को मोक्ष प्राप्ति में लगाए, अन्यथा अधोगति होगी, यथा—

**ऋणानि त्रीण्यपाकृत्य मनो मोक्षे निवेशयेत्**
**अनपाकृत्य मोक्षं तु सेवमानो व्रजत्यधः**[२]

इस प्रकार दायित्वों से पलायन प्रवृत्ति का पूर्णतः निषेध किया गया है तथा जीवन के चरम सत्य के रूप में मोक्ष की प्रतिष्ठा की गयी है।

इसी प्रकार सामाजिक, राष्ट्रिय, धार्मिक एवं राजनैतिक मूल्यों का भी विस्तृत विवरण मिलता है।

### 'रघुवंश' महाकाव्य में सामाजिक मूल्य एवं विश्वकल्याण

'वागर्थाविव सम्पृक्तौ' ध्वनित कर शिव और शक्ति के अद्वैत रूप का स्तवन करते हुए महाकवि कालिदास ने 'रघुवंश' महाकाव्य का श्रीगणेश किया है। तदनु 'जगतः पितरौ' अभिव्यक्त कर कवि ने केवल अपने लिए ही नहीं, संपूर्ण जगत् के कल्याणार्थ वागर्थप्रतिपत्ति से विभूषित होने की शुभकामना की है। इस प्रकार परमेश्वर के श्रीचरणों में कालिदास के स्तवन का प्रथम पुष्प ही विश्वकल्याण की सुगन्ध से सुवासित है। सामाजिक मूल्य एवं विश्वकल्याण के अन्तर्गत वर्ण-व्यवस्था, आश्रम-व्यवस्था एवं संस्कारों का अनुशीलन किया गया है। गुण और कर्म पर आधारित वर्ण-व्यवस्था को दर्शाता श्लोक यहाँ द्रष्टव्य है—

१. गीता ७-११
२. मनु. ६.३५

व्यूढोरस्को वृषस्कन्धः शालप्रांशुर्महाभुजः ।
आत्मकर्मक्षमं देहं क्षात्रो इव आश्रितः ॥[१]

इस प्रकार कालिदास ने गुण और कर्म पर आधारित वर्ण-व्यवस्था का अनुमोदन किया है । जब तक वर्ण-व्यवस्था गुण और कर्म पर आधारित रहती है, तभी तक समाज व राष्ट्र की सर्वोत्तम स्थिति रहती है; उसका विद्रूप जाति-प्रथा के रूप में होने पर आज देश की दुर्गति होती जा रही है । वैदिक ऋषियों ने मानव-जीवन को चार आश्रमों में व्यवस्थित कर सार्थक जीवन-दृष्टि प्रदान की थी । 'रघुवंश' महाकाव्य में भी कवि ने सूर्यवंशी राजाओं से वैदिक आश्रम-व्यवस्था का परिपालन कराया है । यथा —

शैशवेऽभ्यस्तविद्यानां यौवने विषयैषिणाम् ।
वार्द्धक्ये मुनिवृत्तीनां योगेनान्ते तनुत्यजाम् ॥[२]

अर्थात् सूर्यवंशी राजा बाल्यावस्था (ब्रह्मचर्य आश्रम) में विद्याभ्यास करते थे, युवावस्था (गृहस्थाश्रम) में सांसारिक सुखों का उपभोग करते थे, वृद्धावस्था (वानप्रस्थ आश्रम) में मुनियों का व्यवहार अर्थात् वन में रहकर तपस्या करते थे तथा अन्त में (संन्यास आश्रम) योग से, अर्थात् परमात्मचिन्तन करते हुए शरीर का त्याग करते थे ।

अथ स विषयव्यावृत्तात्मा यथाविधि सूनवे
नृपति ककुदं दत्वा यूने सितातपवारणम् ।
मुनिवनतरुच्छायां देव्या तया सह शिश्रिये
गलितवयसामिक्ष्वाकूणामिदं हि कुलव्रतम् ॥

वृद्धावस्था में सांसारिक पदार्थों से विरक्त होकर यथाविधि पुत्र रघु को राज्य सौंपकर राजा दिलीप देवी सुदक्षिणा के साथ वानप्रस्थधर्म के द्वारा तपस्या के लिए वन में चले गये, क्योंकि इक्ष्वाकु वंश के वृद्ध राजाओं का ही यही कुलव्रत था ।

मोक्ष को जीवन का परम लक्ष्य माना गया है । जीवात्मा का परमात्मा से मिलन ही मोक्ष है, यथा —

अथ काश्चिदजव्यपेक्षया गमयित्वा समदर्शनः समाः ।
तमसः परमापदव्ययं पुरुषं योग समाधिना रघुः ॥[३]

इसके अनन्तर सब प्राणियों में समान दृष्टि रखनेवाले रघु अपने पुत्र अज के अनुरोध से कुछ वर्ष बिताकर योगबल से अविनाशी तथा अविद्या से परे परमात्मा में मिल गये ।

इस प्रकार सूर्यवंशी राजाओं ने आश्रम-व्यवस्था का सम्यक् परिपालन कर जीवन का सदुपयोग किया ।

---

१. रघु.१.१३
२. रघु.१.८
३. रघु.८.२४

अर्थात् तुम्हारा संकल्प एक सा हो, तुम्हारा हृदय एक सा हो, तुम्हारा मन एक सा हो, ताकि सुन्दर रूप में तुम सबका साथ-साथ रहना हो सके। आशीर्वाद के रूप में अथर्ववेद में कहा गया है—

**सहृदयं सांम्मनस्यमविद्वेषं कृणोमि वः।**
**अन्यो अन्यमभि हर्यत वत्सं जातमिवान्ध्या ॥[१]**

मैं तुम सब लोगों को समान हृदयवाला, समान मनवाला तथा द्वेषरहित बनाता हूँ। तुम सब उसी प्रकार एक दूसरे से प्रेम करो, जिस प्रकार गाय अपने नवजात बछड़े से प्रेम करती है।

अथर्ववेद के पृथ्वी सूक्त की इस ऋचा में कहा गया है—

**असम्बाधं बध्यतो मानवानां यस्या उद्वतः प्रवतः समं बहु।**
**नानावीर्या ओषधीर्या बिभर्ति पृथिवी नः प्रथतां राध्यतां नः ॥[२]**

अर्थात् मानवों के मध्य सामञ्जस्यपूर्ण रूप में जिस धरती पर बहुत से ऊँचे स्थान, अर्थात् टीले, पहाड़ तथा पर्वत अर्थात् गड्ढे, खाइयाँ, नदियाँ, नाले आदि और समतल स्थान हैं, जो विविध गुणोंवाली लताओं एवं वनस्पतियों को धारण करती है, वह धरती हमारे लिये विस्तृत होती जाये वह हमें समृद्ध करे।

इसी वेद की इस ऋचा में कहा गया है—

**जनं बिभ्रती बहुधा विवाचसं नानाधर्माणं पृथिवी यथौकसम्।**
**सहस्त्रं धारा द्रविणस्य मे दुहां ध्रुवेव धेनुरनपस्फुरन्ती ॥[३]**

जो धरती अलग-अलग स्थानों पर, भिन्न-भिन्न भाषाएँ बोलनेवाले, भिन्न-भिन्न धर्म माननेवाले लोगों को वैसे ही धारण करती है, जैसे अपने घर में (एक परिवार में लोग रहते हैं), वह धरती (दूध दूहते समय) स्फुरित न होने वाली (अर्थात् चंचल न होनेवाली) गाय की तरह धन की हजारों धाराएँ हमारे लिए बहा दे। इन दोनों ऋचाओं की आत्मा 'वसुधैव कुटुम्बकम्' ही है। ऋग्वेद में ऋषि जब कहते हैं—"पश्येम शरदः शतं जीवेम शरदः शतं।'[४]। उसमें भी वही भावना है। वस्तुतः भारतीय धर्म और दर्शन इस भावना को पुष्ट करते हैं। सभी धर्मों का सार पतञ्जलि के योगदर्शन में "अहिंसा सत्यास्तेयब्रह्मचर्यापरिग्रहा यमाः" "जाति-देश "काल-समयानवच्छिन्नाः सार्वभौमा महाव्रतम्"[५] के द्वारा बताया गया है। — सम्पूर्ण विश्व के कल्याण और उन्नति की भावना को अभिव्यक्त करने वाला निम्नलिखित पद्य 'वसुधैव कुटुम्बकम्' की भावना को ही पुष्ट करता है—

---

१. अथर्व वेद ३/३०
२. वही १२.१.२
३. वही १२.१.४५
४. ऋ.७/६६/१६
५. योग.२-३०,३१

सर्वे भवन्तु सुखिनः सर्वे सन्तु निरामयाः ।
सर्वे भद्राणि पश्यन्तु का कश्चिद् दुःखभाग् भवेत् ॥[१]

गरुण पुराण के उत्तरखण्ड में इसी भावना को यों प्रकट किया गया है—

सर्वेषां मंगलं भूयात् सर्वे सन्तु निरामयाः ।
सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चिद्दुःखभाग्भवेत् ॥[२]

इसी भावना को कालिदास ने इस प्रकार अभिव्यक्त किया है—

सर्वस्तरतु दुर्गाणि सर्वो भद्राणि पश्यतु ।
सर्वः कामानवाप्नोतु सर्वः सर्वत्र नन्दतु ॥

भवभूति ने इस भावना को 'मालतीमाधव' के भरत वाक्य में इस प्रकार प्रस्तुत किया है—

शिवमस्तु सर्वजगतां परहितनिरता भवन्तु भूतगणाः ।
दोषाः प्रयान्तु शान्तिं सर्वत्र सुखी भवतु लोकः ॥

सत्कर्म मानव में मानवत्व को पुष्ट करता है । इस मानवत्व के पुष्ट होने से व्यक्ति परहित और विश्वबन्धुत्व की भावना से युक्त होकर अपने कर्तव्यों का पालन भली-भाँति करता है, जो कि सर्वश्रेष्ठ है । यहाँ पर भी 'वसुधैव कुटुम्बकम्' की भावना ही आधार है । सोमदेव सूरिकृत 'नीतिवाक्यामृतम्' के धर्मसमुदेशः के पाँचवे नीतिवाक्य में यही विचार प्रस्तुत किया गया है:— "सर्वसत्वेषु हि समता सर्वाचरणानां परमं चरणम्" अर्थात् समस्त प्राणियों में समताभाव रखना, उनकी रक्षा करना, सभी सत्कर्तव्यों में सर्वोत्तम है । इसी भावना से प्रेरित होकर 'श्रीगुरुगोविन्दसिंहभगवत्पादजीवनेतिवृत्तम्' काव्य में कवि ने भाव व्यक्त किये हैं—

स्त्रष्टा धर्त्ता विधर्त्ता च तेषां पालयिता च सः ।
तस्मान्मनुजमात्रस्य समानत्वं सुनिश्चितम् ॥[३]

सन् १९७८ में प्रकाशित डॉ. कपिलदेव द्विवेदी की 'राष्ट्रगीतांजलि' नामक काव्यग्रन्थ के प्रथम खण्ड में पचास शीर्षकों के अन्तर्गत राष्ट्रीय और 'वसुधैव कुटुम्बकम्' के साथ अन्तरराष्ट्रीय भावना से ओत-प्रोत अनेक पद्य हैं । उन्हीं शीर्षकों में से एक है 'वसुधैव कुटुम्बकम्' इस शीर्षक के अन्तर्गत आये कुछ पद्य प्रस्तुत हैं—

विश्वबन्धुत्वमन्त्रं सदागीयतां विश्वकल्याणभावं सदा धीयताम् ।
कोलकल्याणभावामृतं पीयतां लोकशोकाधितापावलिः क्षीयताम् ॥

विश्वबन्धुत्वभावोदयः सौख्यदः विश्वकल्याणभावः सदा मोददः ।
विश्वबन्धुत्वभावेन शान्तेः सुधा, भ्रातृभावोदयः स्नेहभावोद्गमः ॥

---

१. भविष्य पुराण ३/२/३५/१४ ।

२. गरुणपुराण ३५/५१

३. भगवत्पादजीवनेतिवृत्तम् पृ. २०२

विश्वबन्धुत्वमन्त्रः सदा श्रेयसे, विश्वबन्धुत्वशक्तिः सदा प्रेयसे।
विश्वशान्त्यै समृद्ध्यै सदा सम्पदे, विश्वबन्धुत्वभावोद्गतिस्सम्मुदे ॥

इन पद्यों के द्वारा कवि ने 'वसुधैव कुटुम्बकम्' के महत्त्व और उससे विश्व की उन्नति, कल्याण, समृद्धि, सुख तथा शान्ति की प्राप्ति का सन्देश दिया है ।

श्री त्र्यम्बक शर्मा भण्डारकर द्वारा विरचित 'स्वामी विवेकानन्दचरितम्' नामक महाकाव्य में विवेकानन्द के सम्पूर्ण जीवनवृत्त को तथा नायक की राष्ट्रीय भावना को प्रस्तुत करते हुए कवि ने उसके साथ-साथ नायक की अन्तरराष्ट्रीय भावना का भी सुन्दर चित्र प्रस्तुत किया है । विश्वशान्ति और विश्व-मंगलकामना के लिए भी हार्दिक और प्रभावशाली उद्गार प्रस्फुटित हुए हैं । इस प्रसंग में स्वामीजी को इस तथ्य के प्रति चिन्तित दिखाया गया है कि विश्व के लोग अशान्त हैं; वे पारस्परिक ईर्ष्या, द्वेष और कलह की ज्वाला में जल रहे हैं ।[१] अतएव उनके द्वारा न केवल भारत, अपितु समग्र विश्व के मानव-समाज के कल्याणार्थ और सुखशान्ति हेतु भगीरथ प्रयत्न किया गया है,[२] । उनके हृदय में एक ऐसे विश्वधर्म महीरुह का उदय हुआ है, जिसके मधुर फलों का स्वाद समग्र विश्व ने लिया है[३] । उसने समग्र विश्व को एकता का पाठ पढ़ाया है; बन्धुता का सम्बन्ध सिखाया है ।[४] मानवता की मान्यता को स्थापित किया है तथा सभी राष्ट्रों का सेवक होने के साथ ही विश्व का भी सेवक होने के लिए अपना उदाहरण देकर प्रेरित किया है[५] । पन्द्रहवें सर्ग में विवेकानन्द पुनः कहते हैं —"यथाहं भारतीयोऽस्मि तथा संसारसेवकः"[६] । इस प्रकार हम देखते हैं कि इस महाकाव्य में कवि ने अन्तरराष्ट्रीय भावनाओं के माध्यम से 'वसुधैव कुटुम्बकम्' की भावना को अत्यन्त सशक्त रूप में प्रस्तुत किया है—

न जातिभेदो न च वर्गभेदो न धर्मभेदो न च वर्णभेदः ।
प्रदेशभेदोऽपि न यस्य चित्ते स एकलोके जयताज्जगत्याम् ॥

यह विचार 'हिमाद्रिपुत्राधिनन्दनकाव्यम्' के पृ.सं. ९६ और 'भाति मे भरतम्' के पृ.सं. ५७ में

विश्वबन्धुत्वमुद्घोषयत्पावनं विश्ववन्द्यैश्चरित्रैर्जगत्पावयत् ।
विश्वमेकं कुटुम्बं समालोकयत् भूतले भाति मेऽनारतं भारतम् ॥

प्रकट कर के कविद्वय ने विश्वबन्धुत्व की भारत की महनीय भावना को साकार किया है ।

अतः दृढ़ता, परन्तु विनम्रता के साथ हम यह कह सकते हैं कि सच्ची और सुदृढ़ विश्वपरिवार की भावना को भारतीयों में उद्भूत करने तथा पल्लवित, पुष्पित और फलित करने में संस्कृत-साहित्य पूर्णतया समर्थ है ।

---

१. स्वामी विवेकानन्द० १/३३-४३
२. वही - ३/७४
३. वही - ६/३२
४. वही - ७/५६
५. वही -१०/९१



६. वही -१५/५१

# शाश्वत एवं जीवन्त भाषा संस्कृत

डॉ. (श्रीमती) शैल वर्मा

'वसुधैव कुटुम्बकम्' की सार्थकता आज के तकनीकी प्रगतिवाले युग में अक्षरश: चरितार्थ है, क्योंकि वैज्ञानिक एवं प्रौद्योगिक प्रगति से विश्व के ऐक्य में एवं संयुक्तीकरण में निरंतर प्रगति हो रही है । इस सत्य की उद्घोषणा आज से सहस्रों वर्ष पूर्व संस्कृत भाषा के माध्यम से हुई थी । **'जनं बिभ्रती बहुधा विवाचसम्', 'न हि मानवात् श्रेष्ठतरं हि किंचित्', 'सर्वे भद्राणि पश्यन्तु'** इत्यादि शाश्वत सन्देशों को सतत अभिव्यक्त करनेवाली यह भाषा हजारों वर्षों से हमारे राष्ट्र की सांस्कृतिक विरासत एवं जीवन्त परम्पराओं की संवाहिका रही है तथा आज भी सक्रिय भूमिका निभा रही है । ऐसी सक्षम, समृद्ध एवं सुविकसमान भाषा न केवल साहित्य के क्षेत्र में, प्रत्युत् विज्ञान के विविध आयामों में भी अपनी समग्रता समेटे हुए है । अपने उच्च कोटि के ज्ञान-विज्ञान के कारण आज संस्कृत भाषा सम्पूर्ण विश्व के आकर्षण का विषय बन गयी है । वेद, पुराण, उपनिषद, रामायण, महाभारत एवं संस्कृत का विपुल साहित्य-भण्डार पाश्चात्य विद्वानों के लिए शोध का विषय बना हुआ है । इसका सशक्त एवं समृद्ध वैज्ञानिक व्याकरण कम्प्यूटर के लिए सुप्रयोज्य होने से इसका महत्त्व और अधिक होता जा रहा है ।

प्राय: संस्कृत भाषा को लेकर अन्य भाषा-भाषी इस भाषा की जीवन्तता पर संदेह करते हैं । इस भाषा पर 'लुप्तप्राय एवं मृत' होने का आरोप लगाते हैं तथा इसकी सत्ता पर प्रश्न-चिह्न लगाते हैं । संस्कृत भाषा की जीवन्तता का सबसे बड़ा प्रमाण तो यही है कि २१ वीं सदी में विश्व संस्कृत सम्मेलन का विशाल आयोजन— भारत में सम्पन्न हुआ है । विश्व संस्कृत सम्मेलन इस बात का द्योतक है कि आज का समय संस्कृत भाषाविदों, साहित्यकारों एवं संस्कृतप्रेमी विद्वज्जनों से पर्याप्त समृद्ध है ।

वैदिक काल से ही प्राचीन भारत की राष्ट्रभाषा संस्कृत के प्रति विश्व के समस्त देशों में सम्मान की भावना रही है । पाश्चात्य विद्वान कीथ तथा ग्रियर्सन के अभिमतों के अनुसार—रामायण तथा महाभारत के काल में संस्कृत बोलचाल की भाषा थी । निरुक्तकार यास्क (७०० ई.पूर्व.) पाणिनि (५ वीं शती ई.पू.) कात्यायन (चौथी शती ई. पूर्व) और पतञ्जलि (१५० ई. पू.) ने संस्कृत को जनभाषा माना है । अंतरर्राष्ट्रीय ख्यातिप्राप्त डचमनीषी वैरैण्ड फैडेगन के अनुसार, भारत की आत्मा की खोज और उसके ऐकात्म्य के दर्शन संस्कृत के महान वैयाकरण पाणिनि में किये जा सकते हैं । वैद्यराज चरक (प्रथम शताब्दी) ने 'चरक-संहिता' में वैद्यों के वार्तालाप में संस्कृत के प्रयोग का उल्लेख किया है । चौथी शती के मध्यम गुप्त सम्राट समुद्रगुप्त ने संस्कृत को राष्ट्रभाषा स्वीकार किया था । प्रयाग के विशाल स्तम्भ पर उत्कीर्ण लेख तथा उनकी स्वर्ण मुद्राओं पर अंकित संस्कृत लेख इसके

साक्षी हैं। चन्द्रगुप्त द्वितीय, कुमारगुप्त, स्कन्दगुप्त ने मध्यभारत में तथा दक्षिण के वाकाटक, कदंब तथा पल्लववंशी नरेशों ने भी संस्कृत को प्रमुख भाषा के रूप में स्वीकार किया। महाकवि कालिदास, भारवि, भवभूति, बाणभट्ट, माघ, राजशेखर, बिल्हण, श्रीहर्ष आदि ने संस्कृत की सर्वतोमुखी उन्नति में अविस्मरणीय योगदान दिया है। ११ वीं शती में राजा भोज के समय संस्कृत इतनी व्यापक थी कि एक जुलाहा भी सुन्दर श्लोक रचने में सक्षम था। भारत में जन्मी और साहित्यिक समृद्धिवाली यह भाषा दक्षिण पूर्व एशिया के कम्बुज, स्याम, जावा सुमात्रा आदि देशों से प्राप्त कई सौ पुरालेखों एवं शिलालेखों में प्रायः 'भारती' संज्ञा से अभिहित की गयी है। कम्बुज के 'बंते केदेयि' नामक स्थान में प्राप्त शिलालेख, जिसका रचनाकाल १० वीं शती का आरम्भ है, शिवाचार्य द्वारा लिखित निम्न श्लोक में संस्कृत की महिमा का वर्णन इस प्रकार किया गया है—

**सर्वत्रव्यापिनी वंदे भारतीं भूरि भारतीम्।**
**सुधावदनपूर्णेन्दुकला पीयूषवर्षिणीम्॥**

अर्थात् मैं भारत देशीया भारती की वन्दना करता हूँ, जिसकी व्याप्ति सर्वत्र है। पूर्ण चन्द्रवन्दना उस भारती की कलाएँ अमृत की वर्षा करती हैं।

प्रमुख संपर्क भाषा संस्कृत के साथ ही अन्य स्थानीय भाषाएँ शौरसेनी, मागधी, अर्धमागधी, पाली, प्राकृत एवं अपभ्रंश भी लोक व्यवहार में प्रचलित थीं। इन भाषाओं के प्रयोग संस्कृत साहित्यकारों के द्वारा भी किये गये हैं। १२ वीं शती के प्रसिद्ध कवि श्री हर्ष ने 'नैषधीयचरितम्' में दमयन्ती-स्वयंवर के प्रसंग में स्पष्ट संकेत किया है कि विविध-भाषा भाषी लोग एकत्र होने पर पारस्परिक विचार-विनिमय हेतु संस्कृत भाषा को ही उपयुक्त समझते थे—

**अन्योन्यभाषानवबोधभीतेः**
**संस्कृत्रिमाभिर्व्यवहारवत्सु।**

**दिग्भ्यः समेतेषु नरेषु वाग्भिः**
**सौवर्गवर्गो न जनैरचिह्नि॥**[१]

अर्थात् भिन्न-भिन्न दिशाओं से आये हुए अनेक भाषा-भाषियों के परस्पर अनभिज्ञता के भय से स्वयंवर में सभी लोग सार्वत्रिकी संस्कृत भाषा से व्यवहार करते थे। इस कारण भाषा से भी देव और मनुष्यों में भेद लक्षित नहीं होता था।

डॉ. कृष्णदत्त वाजपेयी के अनुसार, 'संस्कृत इतने लंबे समय तक महाद्वीप के समान विस्तृत वृहत्तर भारत की मुख्य भाषा ही नहीं रही। उसने इस बड़े क्षेत्र को असाधारण सांस्कृतिक एकता और दृढ़ता प्रदान की है। ऐसी भाषा की उपेक्षा या अवहेलना किसी प्रकार नहीं की जा सकती। काल के प्रवाह में अनेक भाषाएँ उदित हुईं किन्तु अतीत के गर्त में लुप्त होती गयीं। उनको लेकर आज न कोई संगोष्ठी है और न सम्मेलन, जबकि

१. नैषधीयचरितम्— १०/३४

संस्कृत भाषा का अनंतप्रवाह विविध युगों के विविध परिवर्तनों के बीच राष्ट्रीय अस्मिता का बोध कराता हुआ हमारे बीच और अधिक संपुष्ट होकर विद्यमान है। संस्कृत के प्रख्यात कवि डॉ. रमाकान्त शुक्ल द्वारा संपादित नई दिल्ली से प्रकाशित त्रैमासिक पत्रिका 'अर्वाचीन संस्कृतम्' के जुलाई के अंक १९८८ में प्रकाशित 'देववाणी हुंकारशतकम्' में देववाणी के सुविख्यात समर्चक डॉ. अभिराज राजेन्द्र मिश्र के ये कथ्य दर्शनीय हैं—

'या मृता न तुरुष्काणां साम्राज्ये शतपञ्चके।
देववाणी न सा तात! त्वत्प्रयासैर्मरिष्यति॥

आंग्लभाषा प्रभुत्वेऽपि या गता विजिगीषुताम्।
देववाणी न सा तात! त्वत्प्रयासैर्नशिष्यति॥

देववाणी न भाषेयं प्राकृता शब्दसञ्चया।
इयं सञ्जीवनीशक्तिर्भारतस्यामृतात्मनः॥

संस्कृत भाषा मात्र भाषा नहीं, संस्कृत वाङ्मय केवल वाङ्मय नहीं, जो केवल पठन-पाठन का विषय हो। संस्कृत एक अन्तःशक्ति है, जो अनेक रूपों में अन्य भाषाओं में अनुस्यूत है, जिससे स्फूर्ति पाकर अन्य भाषाएँ संरक्षित, संवर्द्धित एवं संपुष्ट होती हैं। संस्कृत वाङ्मय अन्य भाषाओं के वाङ्मय को अस्तित्व प्रदान करने में सदैव से बहु-उपयोगी रहा है। जिस संस्कृत भाषा से अस्तित्व पाकर अन्य भाषाएँ अनुप्राणित होती हैं, जिस संस्कृत वाङ्मय से प्रेरित होकर अन्य भाषाओं के वाङ्मय जीवन्त होते हैं, उसी भाषा के शाश्वत एवं जीवन्त होने पर सन्देह करना सर्वथा अनुचित है।

इस संदर्भ में यह प्रश्न उठना स्वाभाविक है कि यदि संस्कृत भाषा पूर्णतः समृद्धि की ओर अग्रसर रही है तो फिर आज पूरे राष्ट्र की, जनसामान्य की एवं प्राशासनिक कार्यों की भाषा क्यों नहीं बनी रह सकी? इसका निर्द्वन्द्व वर्चस्व क्यों नहीं रहा?

डॉ. अनन्त सदाशिव अल्तेकर के ग्रन्थ 'प्राचीन भारतीय शिक्षा-पद्धति' के अनुसार, १२वीं शताब्दी के पश्चात् शिक्षित स्त्रियाँ लगभग ५ प्रतिशत होती थीं तथा पुरुष केवल ३० प्रतिशत। संस्कृत भाषा जनसामान्य की भाषा नहीं रह सकी, इसका प्रमुख कारण है— संस्कृत भाषा के तत्कालीन दिग्गज कर्णधारों ने संस्कृत-शिक्षा से नारी-समाज को वंचित किया तथा पूरे समाज को शिक्षा की अपेक्षित सुविधाएँ प्रदान नहीं कीं। सम्पूर्ण विद्या बुद्धि, राज शासन और दम्भ के बल से मुट्ठी भर लोगों के एकाधिकार में रखी गयी। अतएव अशिक्षा का अंधकार बढ़ने के साथ ही भाषा का प्रकाश ओझल होने लगा। वस्तुतः समस्त मानव जाति की प्रगति के लिए शिक्षा ही सर्वोत्कृष्ट माध्यम है। अतएव शिक्षा का क्षेत्र सबके लिए सुलभ होना चाहिए अन्यथा इसके दुष्परिणाम शीघ्र ही प्रकट होने लगते हैं। यदि हमें फिर से संस्कृत भाषा की उन्नति करनी है तो हमें जनसामान्य में इसका प्रसार प्राथमिक स्तर से उच्चस्तरीय शिक्षा संस्थाओं के माध्यम से करना होगा।

हमारे देशवासियों की यह बड़ी भूल रही है कि उन्होंने अपनी भाषा की महत्ता को नहीं समझा एवं उसको एक सीमित क्षेत्र में रखने का प्रयास किया। विदेशी आक्रमणकारियों एवं विदेशी शासकों की विदेशी

भाषा सीखने में इतनी तत्परता दिखायी कि अपनी भाषा के प्रति दृढ़संकल्प नहीं रह सके । पहले मुगल प्रशासन और फिर आंग्ल प्रशासन के प्रभाव से प्राशासनिक कार्यों की भाषा बदली, जिससे शिक्षण, संस्थाएँ प्रभावित हुई फिर पूरा समाज उसी भाषा की ओर उन्मुख हो गया, जहाँ सभी के लिए शिक्षा के द्वार खुले हुए थे ।

सन् १८३५ में कलकत्ता के संस्कृत कॉलेज में आयोजित पंडितों की परिषद् ने अंग्रेजी शिक्षा-पद्धति के गुण-दोषों की मीमांसा करके उसे देश के लिए घातक बताया तथा बाबू वर्ग को जन्म देनेवाली लार्ड मैकाले की शिक्षा-नीति का विरोध भी किया था, किन्तु अंग्रेजी चमक-दमक से आकर्षित जनता अपनी संस्कृत की पारम्परिक शिक्षा-पद्धति के आगे उसे नकार नहीं सकी । मुस्लिम काल में भारतीय समाज उर्दू का अनुगामी हुआ तथा आंग्ल प्रशासन में वही समाज अंग्रेजी का अनुगामी हो गया । स्वतन्त्रता-प्राप्ति के पश्चात् राष्ट्र की भाषा हिन्दी निर्धारित की गयी, किन्तु उसके समकक्ष १८ भाषाएँ विविध प्रदेशों की शिक्षा संस्थाओं में शिक्षा का माध्यम बन गयीं । इस स्थिति से हमें यह समझ लेना चाहिए कि हम कभी अपनी प्रमुख भाषा के प्रति सामूहिक संचेतना उत्पन्न नहीं कर सके । भाषा को अपनी राष्ट्रीय अस्मिता का प्रतीक नहीं बना सके । उसका दुष्परिणाम आज हमारे सामने है । क्या यही हमारी संस्कृति की उदारता एवं सहिष्णुता है कि हम दूसरों के प्रभाव में अपनी भाषा बदलने के लिए तैयार हो जाते हैं ? यदि ऐसी ही स्थिति चलती रही तो भाषा की समस्या हम हल नहीं कर पायेंगे एवं समय-समय पर भाषा की जीवंतता पर प्रश्न चिह्न लगाते रहेंगे ।

संस्कृत अपनी व्याकरण की अनूठी अभिव्यक्ति-पद्धति के कारण ही आज भी जीवन्त है । हम पाश्चात्य दासता के इतने अभ्यस्त हो चुके है कि इंग्लिश, जर्मन, फ्रेन्च आदि भाषाओं में अपनायी गयी पद्धति को वैज्ञानिक समझते हैं, किन्तु संस्कृत भाषा की वैज्ञानिकता को प्रभावी नहीं मानना चाहते, जबकि पाश्चात्य संगणक वैज्ञानिकों ने स्वीकार कर लिया है कि संस्कृत की क्षमता एवं वैज्ञानिकता कम्प्यूटर हेतु सर्वथा उपयुक्त है । सूत्र, प्रत्याहार, अनुबंध संज्ञाएँ, सामासिक वृत्ति आदि संस्कृत भाषा की अपनी विशेषताएँ हैं । विभक्तियुक्त होने के कारण इस भाषा के पदों के स्थान परिवर्तित करने पर भी अर्थपरिवर्तन नहीं होता, इन विशेषताओं को लेकर आज हम एक कम्प्यूटर युग में प्रविष्ट हो चुके हैं । यदि हम संस्कृत भाषा को कम्प्यूटर-प्रयोग हेतु प्रमुख भाषा के रूप में स्वीकार करें, तो विज्ञान एवं प्रोद्यौगिकी क्षेत्र में अपना विशेष स्थान बना सकते हैं । संस्कृत भाषा का वैज्ञानिक व्याकरण पाणिनि ने कम्प्यूटर हेतु ही निर्मित किया है । ऐसा मान लेने में किसी अन्य भाषा की अपेक्षा नहीं है, बल्कि विश्वमंच पर हमारी अपनी पहचान है । अपनी पहचान बनाने से तात्पर्य है— विश्व के राष्ट्रों के बीच अपने राष्ट्र का विशेष स्थान बना लेना ।

बीसवीं शती में संस्कृत विविध विधाओं में नित्य नवीन लेखन से समृद्ध हुई है । अर्वाचीन संस्कृतम्, गीर्वाणसुधा, सुधर्मा, संविद्, शारदा, सागरिका, विश्वभाषा, संस्कृत सम्भाषण संदेश, स्वरमंगला इत्यादि अनेकानेक पत्रिकाओं में इस भाषा के समृद्ध रूप तथा नित्य नये प्रयोग देखने को मिलते हैं । समाचारवाचन, सम्भाषण शिविर, संस्कृत शिक्षण, प्रशिक्षण एवं संवादशालाओं के बढ़ते प्रयोग संस्कृत की जीवितता को स्वयमेव पुष्ट करते हैं । वेदों के प्रचार-प्रसार में 'महर्षि चैनल' विदेशों में नित्य वैदिक ज्ञान-विज्ञान सम्प्रेषित कर रहा है । ऐसी स्थितियों में निःसन्देह संस्कृत का भविष्य और अधिक सशक्त, गौरवपूर्ण एवं जीवन्त दिखाई दे रहा है ।

जिस प्रकार विद्युत्शक्ति एवं संसाधन कितने ही अधिक विकसित हो जायें, उनसे सूर्य के प्रकाश के प्रति कभी कोई प्रश्न नहीं उठता और न ही वह कभी अनुपयोगी होता है, क्योंकि वह प्रकाश का मूल स्रोत है, इसी प्रकार कितनी ही भाषाए विकसित हो जाए, वाङ्मय से समृद्ध हो जाए किन्तु संस्कृत की अपेक्षा सदैव रहेगी क्योंकि वह भाषाओं का मूल स्रोत है, वह हमारी राष्ट्र की आत्मा है, उसकी ध्वजा उठाकर हम विश्व में अपनी पहचान बनाते हैं। संस्कृत किसी विशेष समुदाय या प्रान्त की भाषा नहीं, प्रत्युत् सकल भारतीय जन मानस में बसी संस्कृति की संवाहिका भाषा है। भारतीय भाषाओं के मध्य में अन्तर्निहित स्रोत के रूप में संस्कृत भाषा सदैव विद्यमान रहेगी। संस्कृत व्याकरण एवं शब्द-भण्डार से अलग कर यदि भारतीय भाषाओं का आकलन किया जाये तो वे निष्प्राण एवं निश्चेष्ट होंगी।

'भाषा और प्रौद्योगिकी' नामक ग्रन्थ में डॉ० विनोद कुमार प्रसाद ने लिखा कि जिस प्रकार पाश्चात्य वैज्ञानिक प्राचीन युग में ग्रीक और लैटिन भाषाओं की सहायता से शब्द-निर्माण कर लेते थे, उसी प्रकार भारतीय वैज्ञानिक भी किसी विषय-सम्बन्धी अपनी विचाराभिव्यक्ति हेतु अपेक्षित शब्दावली का निर्माण संस्कृत भाषा की सहायता से कर लेते थे। आज भी यह प्रक्रिया जारी है। गणित, भौतिक, चिकित्सा आदि के क्षेत्र में आर्यभट्ट, ब्रह्मगुप्त, श्रीधर भास्कर, महावीर, चरक, सुश्रुत, नागार्जुन आदि प्राचीन भारतीय वैज्ञानिकों द्वारा प्रयुक्त और निर्मित शब्दावली इसके प्रत्यक्ष प्रमाण हैं।

स्वतन्त्रता-प्राप्ति के पश्चात् अखिल भारतीय वैज्ञानिक शब्दावली के निर्माण, पुनरीक्षण एवं समन्वय के लिए नियुक्त विशेषज्ञों ने अन्तरराष्ट्रीय शब्दावली के भारतीय पर्याय संस्कृत धातुओं के आधार पर निर्मित किये हैं। डॉ. रघुवीर ने संस्कृत की ५२० धातुओं, ८० प्रत्ययों और २० उपसर्गों के उपयोग से विज्ञान और प्रौद्योगिकी से संबंधित लाखों शब्दों का निर्माण किया है। वह उधार लेनेवाली भाषाओं में विश्वास नहीं रखते थे। इस सम्बन्ध में यह कहा जा सकता है कि संस्कृत की इस समसामयिकता के चलते हिन्दी भाषा को किसी विदेशी भाषा का मुँह नहीं ताकना पड़ा और वह देश में व्यापक एवं समृद्ध भाषिक परम्परा का निर्वाह कर रही है। आज स्वतन्त्र लोकतन्त्र में रहते हुए हम विज्ञान और प्रौद्योगिकी के क्षेत्र में अपनी भाषा का प्रयोग क्यों नहीं करना चाहते ? क्या हमारे पास कम्प्यूटर के लिए सुप्रयोज्य वैज्ञानिक भाषा का अभाव है या हमें दासता की आदत पड़ गयी है ? यही उपयुक्त समय है, जब हम विविध संदेहों के घेरे से निकलकर अपनी सशक्त भाषा को लेकर रचनात्मक प्रयास प्रारम्भ करें। कम्प्यूटर में संस्कृत भाषा में प्रयोग हेतु व्यापक प्रशिक्षण कार्यक्रमों को चलायें। इसके लिए यह आवश्यक है कि हम अपनी मानसिकता यह बदलें अपनी भाषा को हीन समझे बल्कि इसके लिये अपेक्षित कार्यशालाएँ, संवादशालाएँ एवं प्रशिक्षण कार्य चलाकर इसे एक ओर जनसामान्य तक पहुँचाना है तो दूसरी ओर इसे इतना प्रभावी बनाना है कि अन्य देशों में भी इस भाषा के प्रयोग की लालसा जागृत हो। बेंगलूर से प्रकाशित श्री जनार्दन हेगड़े द्वारा सम्पादित 'सम्भाषण संदेश' नामक संस्कृत पत्रिका के अनुसार कम्प्यूटर में प्रयोग हेतु दो कम्पैक्ट डिस्क 'भाषिका' नाम की सान्द्र मुद्रिका बंगलौर नगर में संस्कृत भारती की महाराष्ट्र शाखा द्वारा तैयार की गयी है। भाषिका के प्रथम भाग में पाठ, शब्दार्थ, व्याकरण, सचित्र कोश प्रकाशन, संस्कृत भारती एवं मनोरंजक विषय हैं। सात भाग प्रकाशित किये गये हैं। भाषिका के द्वितीय भाग में हिन्दी-संस्कृत कोश,

अंग्रेजी संस्कृत कोश, अमर कोश, शब्दों के अर्थ, रूप, धातुरूप सहित प्रदर्शित किये गये हैं। कर्नाटक के मुख्यमंत्री श्रीमान् एस.एम. कृष्ण महोदय के द्वारा ९ मार्च, २००१ को बंगलौर में इस डिस्क का लोकार्पण किया गया है। यह सांद्रमुद्रिका आई. टी. आर. ग्राफिक सिस्टम प्राइवेट लिमिटेड नामक संस्था के सहयोग से तैयार की गयी है। इसी तरह के प्रयोग संपूर्ण भारत में बहुतायत से करने की अपेक्षा है।

विज्ञान और प्रौद्योगिकी में हो रही तीव्र प्रगति से आज संपूर्ण विश्व निरन्तर सिमटता जा रहा है। वैज्ञानिक ऊँचाइयाँ जितनी बढ़ रही हैं, मनुष्य उतनी ही तेजी से निम्न मानसिकता की ओर उन्मुख होता जा रहा है। सतत नैतिक पतन से समाज भ्रष्ट होता जा रहा है और धीरे-धीरे मानव अस्तित्व खतरे में पड़ता जा रहा है। आज का मानव भौतिकता में इतना अधिक आसक्त हो गया है कि उसे मानवीय मूल्यों की सुरक्षा की चिन्ता नहीं है। मानव-अस्तित्व के संरक्षण हेतु मानव-मूल्यों का संरक्षण, संवर्धन एवं उनका नव संतति को हस्तान्तरित कराने का दायित्व आज के मानव का उतना ही है, जितना हजारों वर्ष पूर्व हामरे पूर्वजों का था। इस संदर्भ में विचारणीय है कि हमें संस्कृत से क्या अपेक्षा है। आज विश्व में बढ़ रहे भौतिकवाद के प्रभाव से संस्कृत वाङ्मय में निहित आध्यात्मिकता से अपेक्षाकृत कम किया जा सकता है। हमें दुनिया के सामने यह सिद्ध करना है कि सम्पूर्ण संस्कृत वाङ्मय मानवीय मूल्यों का शास्त्र है, ज़िसके माध्यम से भारतवर्ष के ऋषियों-मनीषियों ने शाश्वत सत्य का शोध किया था। उनका उद्देश्य था सत्य की खोज एवं मानव-कल्याण। आज के भौतिक वैज्ञानिक बाह्य जगत् में विविध शोध करते हैं। भारतीय ऋषियों ने मनुष्य की अंतःप्रकृति के रहस्यमय जगत् पर शोध किया था। वेद, उपनिषद्, श्रीमद्भागवत्, श्रीमद्भगवद्गीता एवं १८ पुराणों से प्राप्त आध्यात्मिक रहस्य किसी काल या देश की सीमा से आबद्ध नहीं हैं। अलबरुनी ने श्रीमद्भागवद्गीता का अपने यात्रा-संस्मरण में उल्लेख किया है। फैजी ने इसका फारसी में अनुवाद किया और दाराशिकोह ने इसका नाम 'सर्रे अकबर' रखा। बंगाल सूबेदार हुसैन शाह ने श्रीमद् भागवत का बंगला में अनुवाद कराया। वस्तुतः आध्यात्मिक सत्य पर काल की क्रूरता का कोई प्रभाव नहीं पड़ता।

**ईशावास्यमिदं सर्वं यत्किञ्च जगत्यां जगत्।**
**तेन त्यक्तेन भुञ्जीथाः मा गृधः कस्यस्विद्धनम्॥**

**कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेत् शतं समाः।**
**एवं त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे॥**[1]

हजारों वर्ष पूर्व प्रकट हुए इन मंत्रों में वैश्विक लोक-कल्याण की भावना अनुप्राणित है, यह किसी स्वार्थ से प्रेरित नहीं है। पाश्चात्य विद्वान मैक्समूलर ने सिक्स सिस्टम्स ऑफ इंडियन फिलॉसफी में अपने विचार व्यक्त करते हुए ये भाव प्रकट किये— "निश्चय ही यह बड़े आश्चर्य की बात है कि हजारों वर्ष पूर्व भारत के अथक व शूरवीर ऋषियों ने धीरे-धीरे वेदान्त का विकास किया... हैराक्लिट्स, प्लेटो, कान्ट या हेगेल सहित हमारे तत्त्ववेत्ताओं ने तूफान या बिजलियों से निर्भय होकर इतने ऊँचे शिखरों के निर्माण का साहस नहीं किया।"

१. ईशावास्योपनिषद्— १,२

आधुनिक समय में संपूर्ण जगत् संकीर्णता एवं पृथकता की ओर उन्मुख है। मनुष्य के सामाजिक एवं राजनैतिक आदर्शों के स्थान पर अन्धी आसक्ति, भय एवं घृणा का विस्तार हो रहा है। अपनी निम्न इन्द्रियोचित वासनाओं की तृप्ति के लिए मनुष्य शक्ति एवं सुख की खोज में तत्पर है। इस संकीर्णता एवं पृथकता को दूर करने के लिए वेदान्त के ज्ञान को लोक-व्यवहार के धरातल पर लाना होगा। मनुष्य में जो अपने और पराये की भावना निहित है, वही घृणा, भय एवं भ्रष्टाचार का मूल कारण है। जहाँ अपने से अलग पृथकतावादी भाव है, वहीं कुल अनर्थ है। अतएव मानव मन से द्वैतभाव हटाने का कार्य करने में संस्कृत वाङ्मय की अपनी विशेष सामर्थ्य है। हमें 'वसुधैव कुटुम्बकम्' एवं 'न हि मानवात् श्रेष्ठतरं हि किञ्चित्' के भाव सर्वत्र बिखेरने होंगे। जब तक मानव में अद्वैत भाव के बीज संस्कारित नहीं होंगे, तब तक वह विनाशकारी कदम उठाता ही रहेगा।

एक ओर हम भौतिक जीवन को ऊँचा बनाने की कामना करें, उसके लिये अथक प्रयास करें तथा दूसरी ओर उसके आधारभूत नैतिक व सामाजिक मूल्यों की उपेक्षा करें ऐसा करना सम्पूर्ण विश्व के लिए घातक है। सर, टॉमस के अनुसार "भौतिकतावाद की भूलें शक्तियों को कुण्ठित व जीवन के सौंदर्य को नष्ट कर सकती हैं। भौतिकतावाद से मानवतावाद की आशा करना व्यर्थ" है।[१]

आज के जीवन के लिए आवश्यक है कि आज के चिन्तक विचारक युगोचित आदर्शों का निरूपण करें क्योंकि हमें वैज्ञानिक प्रगति के साथ-साथ उच्च कोटि की नैतिक एवं सामाजिक प्रगति की भी अपेक्षा है। दोनों की सन्तुलित उपलब्धि विश्व की असाधारण उपलब्धि होगी। आज के वैज्ञानिक वातावरण में यदि आध्यात्मिकता का प्रवेश हो जाये तो विश्व में सन्तुलन की पर्याप्त सम्भावना हो सकती है। विज्ञान एवं अध्यात्म के संयोग से सागर जैसे गहन एवं गगन जैसे विशाल चरित्र का निर्माण संभावित है। यही मानव के विकास की सही दिशा होगी।

आध्यात्मिकता का तात्पर्य व्यक्त करने के लिए मैं डॉ. देवराज के ग्रन्थ 'भारतीय संस्कृति' की कुछ पंक्तियाँ यहाँ उद्धृत कर रही हूँ—

"आध्यात्मिकता का अर्थ जीवन मूल्यों के सृजन व उपभोग के प्रति उपेक्षा की भावना नहीं है, इससे विपरीत उसका अर्थ ऐसी अनासक्ति है, जो हमें चरम सन्तुलन एवं निराकुल प्रयत्नशीलता की क्षमता देती है।" महाकवि माघ ने कहा है— "महारंभाः कृतधियस्तिष्ठन्ति च निराकुलाः", अर्थात् कृतबुद्धि-कुशल व विवेकी लोग बड़े-बड़े काम शुरू करते हैं। फिर भी निराकुल बने रहते हैं।"

वस्तुत मनुष्य के जीवन में आसक्ति एवं अनासक्ति का उचित सामञ्जस्य होना चाहिए। अध्यात्म का प्रारम्भ भौतिक जगत् से ही होता है सातवें आसमान से नहीं। अतएव इसके संस्कार बाल्यावस्था में ही पड़ने चाहिए। इसे मात्र वृद्धावस्था का विषय समझना बहुत बड़ी भूल है। बाल्यावस्था में बालक का कोमल मन बड़ी सरलता से उत्कृष्ट संस्कारों को ग्रहण कर लेता है। यदि हम संस्कृत वाङ्मय में निहित अध्यात्म की शिक्षा का व्यापक प्रचार प्रसार करें तो यह भाषा अंतरराष्ट्रीय सद्भावना विकसित करने का सशक्त माध्यम बन सकती है।

१. मेथड्स ऐंड रिजल्ट्स पृ. १६४-६५

यद्यपि इस क्षेत्र में अर्वाचीन संस्कृत साहित्यकार अथक प्रयास कर रहे हैं। फिर भी इस दिशा में और अधिक रचानात्मक कदम उठाने की आवश्यकता है। संस्कृत साहित्य की सूक्तियों को विविध भाषाओं में अनूदित करके प्रभावी कार्य किये जा सकते हैं, क्योंकि अनुवाद के द्वारा भाषा के माध्यम से सौहार्द, सद्भाव तथा सांस्कृतिक समन्वय की भावना विकसित होती है।

संस्कृत के व्यापक प्रचार-प्रसार के लिये सर्वाधिक उपयुक्त उपाय यह है कि प्राथमिक से उच्च माध्यमिक स्तर की शिक्षा हेतु संस्कृत माध्यम से दी जानेवाली शिक्षा अपेक्षाकृत कम शुल्क में उपलब्ध कराई जाये तथा उसे व्यवसाय के साथ जोड़ने का प्रयास किया जाये, क्योंकि शिक्षा ही एक ऐसा माध्यम है, जिसके द्वारा सामाजिक एवं सांस्कृतिक परम्पराओं की सुरक्षा की जा सकती है। जनसामान्य को परिचित कराने के लिए संस्कृत भाषा में निहित मानव-कल्याण के संदेश, नीतिपरक चर्चा, अध्यात्म-विषयक चिन्तन के रोचक कार्यक्रम दूरदर्शन आदि सशक्त संचार माध्यम से प्रस्तुत करने की महती आवश्यकता है। किसी सकारात्मक कदम को प्रभावी बनाने के लिये सामूहिक संचेतना की आवश्यकता होती है। संस्कृत हितानुरागी यदि कृत संकल्प होकर संस्कृत भाषा एवं वाङ्मय का और अधिक व्यापक प्रचार करें तो हम इस भाषा की प्रतिष्ठा को और बढ़ा सकते हैं तथा सम्पूर्ण विश्व को शान्तिमय तथा सौहार्दमय सूत्र में आबद्ध कर सकते हैं।

सर्वे भवन्तु सुखिनः सर्वे सन्तु निरामयाः।
सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चिद् दुःखभाग् भवेत्॥

# लेखकसूची

## संस्कृतम्

**डॉ० सीताराम आचार्यः**

प्राध्यापकः, संस्कृतविभागः
कलिकाताविश्वविद्यालयः पश्चिमबंगालः

**प्रा० श्रीमती रंजन त्रि अंधारिया**

संस्कृतविभागाध्यक्षा, गांधीमहिला-
महाविद्यालयः, भावनगरम्—३६४००१
गुजरात

**डॉ० रा.न. अरलीकट्टी**

27 BLDJ-6, गणेशबाग वादगाँव (B.K.)
पुणे—४११०५१ महाराष्ट्र

**डॉ० सविताभट्टः**

संस्कृतविभागः डी.ए.वी.पी.जी. कॉलेज देहरादून
(उ०प्र०)

**डॉ० यज्ञवीरदहिया**

प्रोफेसर, (संस्कृत) महर्षिदयानन्दविश्वविद्यालय
रोहतक, हरियाणा

**डॉ० स्वप्नादेवी**

संस्कृविभागाध्यक्षा
असमविश्वविद्यालयः, शिलचरः

**डॉ० दी.वि. नरसिंहदीक्षितः**

संस्कृतविभागाध्यक्ष
हिन्दूकालेज गूंटूर
आ०प्र० ५२२००६

**प्रो० वेंकटरमनदीक्षितः**

सी.एल.वाई. संस्कृतकालेजः, कामेश्वरनगरम्,
वेलगममार्गः धारवाड़—८ कर्नाटकः

**डॉ० धर्मा**

रीडर, लक्ष्मीबाई महाविद्यालयः
दिल्लीविश्वविद्यालयः, दिल्ली-७

**डॉ० यदुनाथप्रसाददुबे**

उपाचार्य एवं संस्कृत-विभागाध्यक्षः भवन्स
मेहतास्नातकोत्तरमहाविद्यालय-भरवारी
कौशाम्बी

**डॉ० प्रभुनाथद्विवेदी**

उपाचार्यः, संस्कृत-विभागे महात्मागांधीकाशी-
विद्यापीठम्, वाराणसी

**प्रो० जयकृष्णगोदियालः**

संस्कृतविभागः, गढ़वाल वि.वि., पौडीगढ़वालः
उत्तरांचल :

**श्रीप्रफुल्लचन्द्रगोस्वामी**

अध्यक्षः, कृष्णकान्तसन्दिकै
राजकीयसंस्कृतमहाविद्यालयः
गुवाहाटीविश्वविद्यालयेनानुमोदितः
गुवाहाटी—१४

**डॉ० धर्मचन्द्रो जैनः**

सह-आचार्यः, संस्कृतविभागः
जयनारायणव्यासविश्वविद्यालयः, जोधपुरम्

**आचार्य आद्याचरणझा**

२० आशियाना मार्ग पटना—१४

बिहारः

**डॉ० इन्द्रनाथझा**

अध्यक्षः, संस्कृतविभागः
श्रीलक्ष्मीकिशोरीमहाविद्यालयः, सीतामढ़ी
बिहार

**डॉ० नारायणजी झा**

प्रवाचकः,
श्रीचन्द्रशेखरेन्द्रसरस्वतीविश्वविद्यालयः,
एनात्तूरू काञ्चीपुरम्, तमिलनाडु

**श्रीरमानाथझा**

सहायक (J.P.F) राष्ट्रीय संस्कृत- परियोजना
रा.शै.अ.एवं.प्र. परिषद्, दिल्ली-१६

**डॉ० सुरेश्वरझा**

उपाचार्यः स्नानकोत्तरव्याकरणभाषाविज्ञान-
विभागः, का.सि.द.सं. विश्वविद्यालयः दरभंगा,
बिहार

**डॉ० यशपालः खजूरियाः**

प्रवाचकः—व्याकरणविभागः,
श्रीरणवीरकेन्द्रीयसंस्कृतविद्यापीठम्, जम्मूः

**डॉ० ज्योतिषनाथः**

त्रिपुराविश्वविद्यालयः त्रिपुरा

**डॉ० प्रमोदचन्द्रमिश्रः**

व्याख्याता-साहित्यविभागस्य जगन्ना-
थसंस्कृतिविश्वविद्यालये पुरी उड़ीसा

**डॉ० शङ्करकुमारमिश्रः**

J.P.F. राष्ट्रीयसंस्कृतपरियोजना,
एन.सी.इ.आर.टी. दिल्ली-१६

**श्रीजयदेवमुखोपाध्यायः**

ठाकुरगदाधर-आदर्शसंस्कृताविद्यालयः
पश्चिमबङ्गः

**डॉ० जनार्दनप्रसादपाण्डेयः मणिः**

अध्यक्षः संस्कृतविभागे राजकीयडिग्रीकालेज
लैसडोन जयहरिख्यालः पौड़ीगढ़वालः
उत्तराञ्चलः

**डॉ० जयनारायणपाण्डेयः**

आचार्यः पूर्वविभागाध्यक्षश्च,
राँचीविश्वविद्यालयः, राँची बी/२६ हरमू
हाउसिंग कॉलोनी, राँची-२२ झारखण्डः

**डॉ० श्रीप्रकाशपाण्डेयः**

संस्कृतविभागः एल.एस. कॉलेज, भुजः

**डॉ० कन्हैयालालः पाराशरः**

रीडर, पंजाबविश्वविद्यालयः,
विश्वेश्वरानन्दविश्वबन्धुसंस्कृत व भारतभारती
अनुशीलनसंस्थानम् होशियारपुरम्, पंजाबः

**प्रतिभा आर.**

गुरुवायुरकेन्द्रीयसंस्कृतविद्यापीठम्,
पुरनाटटुका त्रिचूर, केरलः

**डॉ० श्रीमती एस्. राधा**

प्रवाचिका, गुरुवायूरूकेन्द्रीयसंस्कृतविद्यापीठम् केरल:

**डॉ० बा.श्री. रामकृष्णराव:**

संस्कृतप्राध्यापक:, सुराणा कालेज बसवनगुडि, बेङ्गलूरु—५६०००४

**डॉ० राजीवरंजनसिंह:**

अध्यक्ष: संस्कृतविद्याविभागस्य वाराणसीस्थ-सम्पूर्णानन्दसंस्कृतविश्वविद्यालये उ०प्र०

**श्री विजयकुमारसिंह:**

C-20 II फ्लोर DESSH. रा० शै० अ० एवं प्रशिक्षण परिषद्, नई दिल्ली-१६

**डॉ० भक्तवत्सलशर्मा**

प्राचार्य:, स.ध. आदर्शसंस्कृतमहाविद्यालय:, डोहगी ऊना, हि०प्र०

**डॉ० मुनलता शर्मा**

विभागाध्यक्षा, संस्कृतविभाग:, आर्यमहिला-डिग्रीकॉलेज, वाराणसी

**डॉ० श्रीकृष्णशर्मा**

V/C सेक्टर-२ यूनिवरसीटीस्टाफकालोनी रेजीडेन्सी जोधपुर-३४२००१

**डॉ० वि. मुरलीधरशर्मा**

राष्ट्रियसंस्कृतविद्यापीठम् तिरुपति: आन्ध्र-प्रदेश:

**डॉ० धनिरामशास्त्री**

श्री र.स.अनु. पुस्तकालय श्रीरघुनाथमन्दिरम् जम्मूतवी श्रीगदाधरमन्दिर मुबारिक मण्डी, जम्मू

**डॉ० विश्वमूर्तिशास्त्री**

साहित्यविभागाध्यक्ष:, श्रीरणवीरकेन्द्रीयसंस्कृत-विद्यापीठम् जम्मूतवी

**श्रीकामेश्वरशुक्ल:**

पूर्वाञ्चलविद्यापीठम् दीसपुर लास्टगेट गुवाहाटी आसाम

**डॉ० त्रिवेणीप्रसादशुक्ल:**

उत्तर-प्रदेशसंस्कृतसंस्थानम्, नयाहैदराबाद: लखनऊ

**प्रो० रामप्रतापतिवारी**

संस्कृत-विभागाध्यक्ष: हे.न.ब. गढ़वाल-विश्वविद्यालये, उत्तराञ्चल:

**डॉ० शिवसागरत्रिपाठी**

संस्कृतविभागाध्यक्षचर:, राजस्थानविश्वविद्यालय: A-65 जनताकालोनी जयपुरम्

**डॉ० आर.यू. त्रिवेदी**

19B/1 प्रतापकुञ्जसोसाइटी जय अपार्टमेन्ट सरखेजरोड वासना अहमदाबाद: ३८०००७ गुजरात:

**डॉ० सुमेधा विद्यालङ्कार:**

B-22 गुलमोहरपार्क:, नवदिल्ली-४९

**डॉ० रामसुमेरयादव:**

प्रवक्ता-संस्कृतविभागस्य, राजकीयस्नातकोत्तरमहाविद्यालये उत्तरकाशी

## हिन्दी

**डॉ० आयशा अनवर**

७९, चिलमपुर, गोरखपुर-२७३०१६
(उ० प्र०)

**डॉ० (श्रीमती) कमल आनन्द**

लक्ष्मीबाई महाविद्यालय
दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली-७

**वन्दिता मधुहासिनी अरोड़ा**

बी-१ स्टाफ क्वार्टर आई.पी. कालेज
दिल्ली-५४

**प्रो० वेदकुमारी घई**

१५/२, त्रिकूटानगर,
जम्मू तवी-१२

**डॉ० अनेकान्तकुमार जैन**

व्याख्याता-जैनदर्शनविभाग
श्री ला.ब.शा.रा.सं. विद्यापीठ,
नई दिल्ली-११००१६

**डॉ० मीनाक्षी जोशी**

८७५ दक्षिण सिविल लाइन
जबलपुर म०प्र० ४८२००१

**डॉ० अनिल कुमार झा**

कामेश्वर सिंह दरभंगा संस्कृत विश्वविद्यालय
कामेश्वर नगर, दरभंगा, बिहार

**डॉ० (श्रीमती) सरोज खन्ना**

सत्यवती कॉलेज
दिल्ली विश्वविद्यालय,
दिल्ली-११०००७

**डॉ० खालिद बिन यूसुफ खाँ एवं डॉ० सलमा महफूज़**

रीडर संस्कृत विभाग
अलीगढ़ मुस्लिम विश्वविद्यालय
अलीगढ़ उ०प्र०

**श्री कमल किशोर**

रेजिडेन्स हास्टल गर्ल्स होस्टल ओल्ड

न्यू कैम्पस जम्मू विश्वविद्यालय
जम्मू- १८०००६

**डॉ० प्रभा किरण**

संस्कृत विभाग
बी.आर.ए. विहार विश्वविद्यालय,
मुजफ्फरपुर, बिहार

**डॉ० सलमा महफूज़**

अध्यक्षा-संस्कृतविभाग
अलीगढ़ मुस्लिम विश्वविद्यालय, अलीगढ़

**डॉ० दयानन्द मिश्र**

C २२०/१ पर्यावरण काम्पलैक्स सैदुलाजाब,
नई दिल्ली-३०

**डॉ० (श्रीमती) राजेश कुमारी मिश्र**

११४ टिचर्स हास्टल समरहिल
शिमला-१७१००५

**डॉ० शिवकान्त मिश्र**

अध्यक्ष, संस्कृत विभाग
ल.ना. मिश्र स.मा. महाविद्यालय, बीरपुर,
सुपौल, बिहार-८५४३४०

**डॉ० ज्योत्स्ना निगम**

ई-५/१०८, अरेरा कालोनी
भोपाल, म.प्र.

**श्री राघवेन्द्र पाठक**

संस्कृतविभागः, दिल्ली विश्वविद्यालय,
दिल्ली-११०००७

**डॉ० राजेन्द्र त्रिपाठी 'रसराज'**

प्रवक्ता—संस्कृत विभाग
इलाहाबाद डिग्री कॉलेज,
IN/5B, तिलक नगर, अल्लापुर इलाहाबाद,
उ०प्र०

**डॉ० सुकेश शर्मा**

श्री लालबहादुरशास्त्रीराष्ट्रियसंस्कृतविद्यापीठ
नई दिल्ली-१६

**डॉ० लेखराम शर्मा**

C-5 G.N.D विश्वविद्यालय
अमृतसर - १४३००५

**डॉ० विमलेश शर्मा**

व्याख्यात्री- शिक्षाशास्त्रविभाग
श्री लालबहादुरशास्त्रीराष्ट्रियसंस्कृतविद्यापीठ
नई दिल्ली-१६

**डॉ० सुषमा 'सरल'**

व्याख्यात्री-संस्कृतविभाग
जम्मू विश्वविद्यालय जम्मू - १८०००६

**डॉ० सविता**

वरिष्ठ व्याख्यात्री-हिन्दी
श्री लालबहादुरशास्त्रीराष्ट्रियसंस्कृतविद्यापीठ
नई दिल्ली-१६

**डॉ० सन्ध्या**

रामनिबा जलाला गर्ल्स छात्रावास
न्यू कैम्पस, जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू

**डॉ० कृष्णा सैनी**

वि०वि०बी०आई०एस० एवं आई०एस०
पंजाब विश्वविद्यालय, होशियारपुर

**डॉ० भास्कराचार्य त्रिपाठी**

G. ४४/६ साउथ टी. टी. नगर भोपाल-३
म०प्र०

**डॉ० उमा उपाध्याय**

श्री महाकौशल कला एवं वाणिज्य
महाविद्यालय जबलपुर म०प्र०

**डॉ० (श्रीमती) शैल वर्मा**

११७० शम्भूनगर नजदीक
पीली डिग्री कालेज शिकोहाबाद, उ०प्र०

